समाज का एक ऐसा विकल्प पैदा करना जो निराशा, कुंठा और घटन की पीडा से मुक्त हो।

किन्तु यह सपना नही, सच है। और इस तरह जिन गांवो अथवा छोटी-छोटी मुक्त वस्तियो की स्थापना वे कर रहे हैं। ये अधिकतर पढे-लिखे और समृद्ध परिवारो के युवा, उनका नाम रखा गया है, 'आर्मेडिलोज ड्रीम' यानि 'चीटी खोरो का सपना,'

है न यह एक अजीब सी संज्ञा किसी कहानी के शीर्षक जैसी? पर चौंकिये नही, इस तरह 'ड्रीम' या 'सपनो के गाव' सात-आठ साल पहले ही चुपचाप अस्तित्व मे आने लगे थे। गोकि अमरिकी प्रचार माध्यमो का ध्यान उन पर इतने वर्षों बाद अब जा रहा है।

इन अमरीकी युवाओ ने, जिनमे कुछ विवाहित, बच्चो वाले जोड़े भी हैं। अपनी वस्तियो का नाम आर्मेडिलो' नामक एक दक्षिण अमरीकी जन्तु के जीवन को प्रतीक बनाकर रखा है। आर्मेडिलो एक चींटीखोर जानवर है जो ऊपर के हवा पानी मे दूर जमीन मे बिल खोद कर रहता है और मौसम की मार पडते ही, या दुश्मन की आहट पाते ही अपने बिलो मे जाकर छिप जाता है। ऊपर का हवा-पानी आज की समृद्ध पाश्चात्य सभ्यता है। और दुश्मन है विज्ञान और उद्योग, जिन्होने हमारा सुख चैन छिन लिया है। ऐसा विश्वास है, 'चीटीखोरो का सपना' नामक गावो के निवासियो का।

'चीटीखोरों का सपना' के निवासियों ने आर्मेडिलो के हर व्यवहार को एक प्रतीक मानकर उसको एक नया अर्थ दिया है। मसलन दूसरे जानवरो से उसका दूर रहना सादगी, सन्तोष और अपने आप मे सम्पूर्णता की निशानी है। उसका 'रक्षाकवच' आधी-पानी और हमलों से वचाव का प्रतीक है।

## सुखों से घिरी बेचैन जिन्दगी

'चीटीखोरो के सपना' के लोग भी इसी तरह की जिन्दगी जीना चाहते हैं। उनका विश्वास है कि हर तरह की सुविधा-सम्पन्नता और वैभव के वावजूद हमारी सभ्यता का भावनात्मक पक्ष कमजोर

हुआ है। कहीं किसी को शान्ति नहीं, और जो है उसका सुख भोगे बिना, उसके लिये प्रकृति और ईश्वर का शुक्रगुजार हुए बिना, जो नहीं है उसे भी जल्दी से जल्दी पा लेने की अपनी कोशिश में आज का आदमी अपनी आत्मा की पहचान भी खोता जा रहा है। हम सब मन को छोड़ कर शरीर की सजावट मे लगे हुए हैं। ऐसे में हमें जरुरत है एक ऐसे 'रक्षा-कवच' की जो हमें 'स्टार वार' की कल्पना से दूर रख कर हमारे अस्तित्व को लुप्त होने से बचाये, और आधुनिकीकरण के नाम पर चल रहे प्रयोगो और तनावों से भी हमें दूर रखे। जरूरी यह भी है जब खतरा पैदा हो तब हम 'आर्मेडिलो' की तरह अपने को गेंद की तरह लुढ़काते हुए अपने-अपने 'बिलो' में घुस जाने की क्षमता पैदा करें। खतरा किस बात का ? खतरा आज की दुनिया मे अपने आदिम संस्कारो और आदिम पहचान को खो बैठने का। समस्या का हल है, आधुनिक समाज के विकल्प शहरों से दूर ऐसे छोटे-छोटे 'आर्मेडिलो गाव' जो अपने आप मे पूर्ण हों। और ऐसे ही गावो की स्थापना का प्रयोग कर रहे हैं अमेरिका के 'आर्मेडिलो-निवासी'।

एक आर्मेडिलो का कहना है कि आदमी आज जितना बेचैन और परेशान है उतना इतिहास मे वह पहले कभी नही था। उसकी लडाई दूसरो से तो है, अपने आप से भी है, जो अधिक खतरनाक है। प्रकृति, पहाडो, नदियो, जगल, फूलो और चिडियो की खूबसूरती का स्वाद भूल कर वह मनोरजन के नये, निहायत कृत्रिम आयाम ढूंढने मे लगा हुआ है। मनोरंजन के एक उत्तम माध्यम सिनेमा को भी, जिसके जरिये वह जीवन के और नजदीक जा सकता था, उसने सेक्स और हिंसा से लाद कर निहायत नकली और बेमानी बना डाला है। कुछ वर्षों में ही दो वडी लडाईया हुई, संस्कृतिया टूटी और फिर बनी, औरत-मर्द के सम्बन्धो मे न जाने कितने नये-नये नुक्ते कायम हुए। यहा की सभ्यता वहा गयी, वहा की यहा आयी। इन सारे परिवर्तनों और सक्रातियो के बावजूद आदमी की खुशियो का चीर सजा नही है, उसे हरा ही गया है। इसलिए हमारी विपदाओ का जवाब शिकागो नही, चीटीखोरो का गाव है।

## शुरूआत तो कीजिये

आज के तेजी के साथ वढते हुए शहरी समाज मे विकसित और विकासशील देशो का आदमी अपने आप में एक विरोधाभास,

एक अप्रासंगिक कडी होकर रह गया है। और उसकी स्वाभाविक चेतना को भी कम्प्यूटर और मशीन-मानव के हवाले कर दिया गया है। सुखी पारिवारिक जीवन और स्वस्थ यौन-सम्बन्धों की भी आंच आयी है। आदमी कभी साहित्य और कला हो जाता है और कभी अर्थशास्त्र और विज्ञान, फिर भी कही भी उसकी कोई पहचान स्थापित नही हो पा रही है। साथ ही, वह कभी निहायत भौतिक हो जाता है, कभी निहायत मानवतावादी। उसकी करूणा समाप्त हो गयी है। और वह सन्देह तथा विश्वासहीनता के काले घेरे में जी रहा है। इन सबसे वचने के लिये वह नशे और खुले सेक्स का सहारा लेता है, जो उवकाई के साथ-साथ आत्म संहार की वृत्ति को वढा देता है। इसलिये विज्ञान की पहली संस्कृति उसे अव जहा ले जा चुकी है, वहां से वापिस आना तो मुश्किल है, किन्तु उसका एक विकल्प जरूर है— 'आर्मेडिलो ड्रीम' नामक ऐसे अनेक गांव वसाए जायें, जहा जाकर सभ्यता से ऊबे हुए लोग सुख और शान्ति से जी सकें।

एक आर्मेडिलो से सवाल पूछा गया कि इतनी वड़ी दुनिया मे एक दूसरे के प्रति अविश्वास और हथियारो की होड का जो जवरदस्त माहौल वन गया है, क्या उसे दस वीस गाव वसा कर मिटाया जा सकता है, तो उसने कहा,—"एक शुरूआत तो कीजिये, हो सकता है दो-चार पीढियो के वाद ये गाव ही सभ्यता के विकल्प सावित हों।"

एक अन्य आर्मेडिलो ने कहा,—"अव हो क्या रहा है, हमारे जीवन में? 'नेचर' से हमे तलाक मिला हुआ है। किसी से किसी की दोस्ती रही नही और हम सव अकेले-अकेले अलग-अलग जी रहे है। हमारा सामाजिक जीवन भी मुखौटो वाला हो गया है। पीढिया एक दूसरे को समझने मे असमर्थ हैं। व्यवहारों मे जहर घुला हुआ है, और हम सव एक असहनीय कडुवाहट की दुख भरी जिन्दगी जी रहे हैं। इस तरह तो सभ्यता की सारी उपलब्धियां एक तरह से वेकार ही तो हो गयी। तो हम क्या करें? हम सिर्फ यह करें कि शिकागो की सस्कृति और अट्टालिकाओ से दूर एक ऐसा जगत भी वनाए जहां जाकर कुछ लोगो को सुकून हासिल हो सकें। वह जगत हमारा ही होगा 'चीटीखोरो का सपना।'

और यह सच है कि अमेरिका मे आज इस तरह के न जाने

कितने गाव बस गये हैं । शुरू-शुरू मे तो लोगो ने उनमे कोई विशेष दिलचस्पी नही दिखाई, उन्हे 'पागलो के गाव' कहा, पर धीरे-धीरे वे उनके दार्शनिक पक्ष को समझने लगे । अब अमेरिका मे शायद ही कोई दिन हो जब उन गावो के निवासियो की जीवन शैली पर किसी अखबार मे कोई लेख न छपता हो, या उनके 'नेटवर्क' पर कोई प्रोग्राम न दिखाया जाता हो । लोगो को अब यह भी महसूस होने लगा है कि इन गावो मे रहने वाले लोग झूठे स्वप्नवादी नही, सभ्यता का विकल्प ढूंढ निकालने वाले जागरूक इन्सान हैं । इन गावो के लोग अपने को शहरो की 'पुश बटन' शैली की जिन्दगी से दूर रखते हैं । उनकी अपनी गाये हैं । उनके अपने अनाज के खेत हैं । उनकी डबल-रोटिया उनकी अपनी बेकरियो मे ही बनती हैं । मक्खन वे अपनी गायों के दूध से ही बनाते हैं । बाहर का डिब्बा बन्द खाना वर्जित है । उनके रोज के साथी हैं गाव वालो के अलावा घोडे, कुत्ते सूअर और मुर्गिया, जिन्हे वे पालते है और जिनके साथ उनका व्यवहार बराबरी का है । वे उनके सेवक भी हैं, साथी भी । न उन्हे बिजली की चाह है, न गरम पानी की । तेल के दीपक ही काफी है । रेडियो नही सुनते, टेलीविजन नही देखते, और बाहर की दुनिया से उनके नातों का सिर्फ एक बिन्दु है, अखबार जो डाक से आता है ।

ध्यान देने योग्य बात यह है कि इन गावो से आदमी के जीवन और ससार की कोई समस्या हल नही होती, न ही इनसे शहरी सभ्यता को नष्ट कर देने का कोई नारा ही बुलन्द होता है । यह उनका मन्तव्य भी नही, उनका मकसद सिर्फ एक है—यदि आप ऊब गये हैं तो आइये, हमारे साथ रहिये हमेशा के लिये । और हमारे गाव जैसे ही और गाव भी बसाइये । उनका यही सन्देश उभरती पीढ़ी को भी है—क्या यह जरूरी है कि आप बड़े शहरो मे ही रह-कर सुखी रह सकते हैं । याद रखिये, उपभोक्ता सस्कृति की सम्मानहीन चूहा-दौडवाली जीवन शैली आपके बच्चों को भी शायद रास नहीं आयेगी । हो सकता है कि भावनात्मक रूप से वे भी उतने ही अनाथ हो जाये, जितने आज आप हैं । तो उनके सामने पेश कीजिये, चीटी-खोरो का सपना ।'

'हम कोई क्राति, कोई व्यापक परिवर्तन करना नही चाहते। कर भी नही सकते, पर हम यह जरूर कहेगे कि लक्ष्य सुख और शान्ति है तो एक रास्ता सपनो का गाव भी है ।"

## समीक्षण ध्यान युग का समाधान

ऐसे एक नही, अनेक तथ्य हैं, जो यह प्रमाणित करते जा रहे हैं कि आज की विकसित सभ्यता अपने विकास के साथ एक तनाव-पूर्ण पर्यावरण का निर्माण करती जा रही है। आज के वायु-मण्डल में एक अन्त.स्पर्शी घुटन उत्पन्न होती जा रही है। किन्तु यह भी उतना ही सत्य है कि इस पर्यावरण अथवा घुटन से बाहर निकलने के लिये जितने प्रयास ऊपरी तौर पर किये जा रहे हैं, वे पूर्णतया सक्षम साबित नही हो रहे हैं।

समस्या तकनीकी—वैज्ञानिक विकास या बाह्य साधनो के अम्बार की ही नही है, जो कि उससे ऊब कर कही जंगलो में भगा जाय, और उनसे मुक्त हो लिया जाय। समस्या है मानसिक अशान्ति, बौद्धिक असन्तुलन एव आध्यात्मिक उलझनों की । तो समाधान भी वैसे ही अपेक्षित है। और वह होगा मानसिक वृत्तियों का समीकरण, सन्तुलन अथवा उदात्तिकरण। मनोवृत्तियो के सन्दर्भ में यही व्यवस्था देता है 'समीक्षण ध्यान'।

समीक्षण ध्यान एक ऐसी परिमार्जित सुलझी हुई साधना पद्धति है कि इसे सहज रूप मे एक सामान्य व्यक्ति से लेकर बड़े से बडा बुद्धिजीवी एवं श्री सम्पन्न व्यक्ति भी कर सकता है। समीक्षण ध्यान आत्म निरीक्षण अथवा अन्तरावलोकन की साधना पद्धति है, जिसके द्वारा साधक पर-द्रष्टा भाव से ऊपर उठ कर स्वद्रष्टा बनता है। अपनी समस्त वृत्तियो के सशोधन की ओर गतिशील होता है।

यह स्मरण रखने का विषय है कि समीक्षण ध्यान साधना केवल उर्ध्वमुखी-चेतना के लिये ही उपयोगी हो, ऐसी बात नही है। यह तो इसका मूलभूत लक्ष्य है, किन्तु इसकी अवान्तर उपलब्धि है व्यावहारिक जीवन का सन्तुलन। जैसे गेहू आदि धान्य की प्राप्ति हेतु खेती की जाती है, किन्तु भूसा-घास आदि अवान्तर उपलब्धियां सहज हो जाती हैं। खेती अवान्तर उपलब्धि के लिये नही, मूल उपलब्धि के लिये की जाती है। ठीक इसी प्रकार समीक्षण ध्यान का केन्द्रीय लक्ष्य है परमात्म भाव की उपलब्धि और उसी के लिये इस ध्यान साधना का निरूपण हुआ है, तथापि मानसिक सन्तुलन, व्यावहारिक जीवन का सन्तुलन आदि अवान्तर उपलब्धिया अयाचित ही प्राप्त हो जाती हैं।

## अवान्तर उपलब्धियां

हम यह अच्छी तरह जानते है कि व्यावहारिक दृष्टि मे जीवन सचालन के लिये तन्मयता-एकाग्रता अथवा एकावधानता की कितनी अधिक आवश्यकता होती है ! एक कलाकार क्या बिना एकावधानता के कला मे प्रवीण हो सकता है ? एक डॉक्टर बिना एकाग्रता के ऑपरेशन (शल्य चिकित्सा) का कार्य कैसे सम्पन्न करेगा ? न्यायाधीश विवादास्पद विषयो का सम्यग् निर्णय बिना तन्मयता के कैसे करेगा ? रडार, कम्प्यूटर, रोबोट जैसे यन्त्रो का निर्माण क्या बिना अवधान के हो गया ? एक प्रोफेसर को अपने लेक्चर मे, एक गृहिणी को भोजन-बनाने मे, एक ड्राईवर को गाडी चलाने मे, एक सगीतज्ञ को लय बिठाने मे और एक गणितज्ञ को प्रश्न हल करने मे कितनी तन्मयता-एकाग्रता चाहिये । यह सामान्य व्यक्ति भी समझ सकता है । तात्पर्य यह है कि जीवन के प्रत्येक व्यवहार मे—चाहे वह व्यापार, कृषि या वैज्ञानिक अनुसधान का कार्य हो किसी-न-किसी मात्रा मे ध्यान आवश्यक होता है ।

समीक्षण ध्यान यही एकाग्रता अवान्तर उपलब्धि के रूप में प्रदान करता है । समीक्षण ध्यान अपनी प्रथम उपलब्धि के रूप मे चित्त चाचल्य पर विजय प्राप्त कराने वाला एक अमोघ उपाय है और अपनी परिपूर्णता मे इच्छित फल देने वाला कल्प वृक्ष है । ईश्वरीय शक्ति को अपने भीतर खीच लाने वाला लौह चुम्बक है । समीक्षण ध्यान योग का हृदय, साधना का मूल, ज्ञान की कुञ्जी परमात्म प्रेम का प्रवाह है । ध्यान एक प्रचण्ड ऊर्जा, उद्याम शक्ति का स्रोत है । हमारा निर्णय केवल इतना ही होना है कि इस शक्ति का उपयोग किस दिशा मे हो ।

आज सासारिक क्रियाओ मे जागतिक प्रवृत्तियो मे किसी सीमा तक एकावधानता अवश्य बढी है और उसके द्वारा उस क्षेत्र में उपलब्धियो के अनेक द्वार भी खुले हैं । किन्तु यह बताया जा चुका है कि इस बाह्य प्रवृतियो की अवधानता ने मनः सन्तुलन अथवा आत्म शान्ति के द्वार खोले नही, अवरुद्ध ही किये हैं ।

अब आवश्यकता इतनी ही है कि इस बाह्य एकावधानता

की दिशा को मोड दिया जाये । उसे अन्तरामि मुखी बना दिया जाय, जो व्यावहारिक सन्तुलन बनाने के साथ ही आत्म शान्ति प्रदान कर सके । इसी प्रक्रिया को हम समीक्षण ध्यान की सज्ञा प्रदान कर रहे हैं । यही ध्यान साधना हमे बाहर से भीतर की ओर मोड़ती है । चित्त को परमात्मा के साथ तन्मय बनाती है । स्वय से स्वयं का दर्शन कराती है । जिसे गीताकार ने कहा है—"ध्यानेनात्मनि पश्यन्ति केचिदात्मानम् ।" अर्थात्–ध्यान के द्वारा स्वय मे स्वय का दर्शन होता है । वैदिक ग्रन्थ श्रीमद् भागवत् कहता है "ध्याने ध्याने तद्रूपतो ।" अर्थात् ध्यान के द्वारा परमात्म रूप तक पहुचा जाता है ।

एक जैनाचार्य ने अपने मौलिक ग्रन्थ 'योगसार' मे यहा तक कहा है—"वीतराग यतो ध्यामन् वीतरागो भवेत् भवी ।" अर्थात् "वीतराग परमात्मा के ध्यान मे तन्मय भव्यात्मा स्वय वीतरागी हो जाता है ।"

## चित्त शक्ति और समीक्षण

इस रूप मे हम इस निष्कर्ष पर पहुचते है कि ध्यान हमारी व्यावहारिक उपलब्धियो मे भी उपयोगी सिद्ध होता है और परमात्म दर्शन मे भी । ध्यान से चित्त शान्त-प्रशान्त बनता है, सहज स्थिरता प्राप्त होती है, जो जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे उन्नति का आवश्यक अंग है ।

चित्त एक ऐसी शक्ति है जो हमारे जीवन क्रम को एक स्वस्थ-व्यवस्थित दिशा प्रदान करती है । मानव जीवन की महत्त्वपूर्ण उपलब्धि के रूप में चित्त को स्वीकार किया गया है । यदि चित्त असन्तुलित है तो सारा जीवन क्रम ही अस्त-व्यस्त हो जाता है । अतः चित्त का सुदृढ, निर्मल, शक्तिशाली एव दीर्घकाल तक सत्य स्फुरण युक्त होना जीवन के लिये वरदान सिद्ध होता है ।

एक प्रतिष्ठित उद्योगपति, जिसने अपने जीवन मे लाखो-करोडो कमाए, वडे-वडे कारखाने चलाए, कपडे और चीनी के मिल चलाए और वहुत अधिक सम्मान प्रतिष्ठा प्राप्त की किन्तु इस प्राप्ति की उधेड़बुन अथवा चिन्ता मे उनका चित्त विक्षिप्त हो गया । वे 'मेण्टल केश' से पीड़ित

हो गये। उनकी निद्रा भंग हो गई। वे पागल हो गये। एक चित्त शक्ति के असन्तुलित हो जाने से उनका अस्तित्व ही मिट गया। वे जीते हुए भी मृतवत् जीवन जीने को बाध्य हो गये। यह सब क्यो हुआ ! एक चित्त के असन्तुलित हो जाने से एक चित्त शक्ति के आधार पर, उसी की मित्रता अथवा कृपा से जिसने देश-विदेश मे बहुत बड़ी प्रतिष्ठा के पाशे फेंके थे—व्यापार फैलाया था। उस एक शक्ति के रूठ जाने से सब कुछ चौपट हो गया।

इस रूप में यह समझा जा सकता है, चित्त शक्ति का कितना अधिक महत्त्व है। व्यवस्थित जीवन-क्रम के लिये चित्त ही सब कुछ है। चित्त चेतना की एक महानतम शक्ति है, उसकी मौलिक सम्पदा है। चित्त चेतना का ही अभिन्न रूप है। चित्त को काव्य-सृष्टाओ ने चिन्तामणि की सज्ञा दी है। चिन्तामणि मनोचिन्तित वस्तु प्रदान करने वाला तत्त्व है। इसी प्रकार चित्त हमे चिन्तन के अनुरूप बना देता है। जैसा चिन्तन वैसी जीवन शैली बनती है। मानव चित्त से ही शान्त, चित्त से ही भ्रान्त, चित्त से ही मेधावी, चित्त से ही बुद्धिमान, चित्त से ही कवि, चित्त से ही कलाकार, चित्त से ही सगीतकार, चित्त से ही योगी, चित्त से ही समाधिस्थ होता है। चित्त सकर्म आत्मा की एक नियन्त्रक शक्ति है। इसे साध लेने पर सब कुछ सध जाता है।

समीक्षण ध्यान इस प्रचण्ड शक्तिशाली चित्त को सन्तुलित उर्जस्विल बनाता है। चित्त के सन्तुलित होते ही साधना गहरी होती जाती है। और जागतिक व्यवहार व्यवस्थित हो जाते हैं। व्यवहारों के सन्तुलन के साथ ही जीवन तनाव मुक्ति की ओर अग्रसर हो जाता है। और इस प्रकार समीक्षण ध्यान साधना परमात्म दर्शन की भूमिका का निर्माण भी कर देती है।

## सर्वस्व प्रदायी समीक्षण

समीक्षण ध्यान का अवान्तर उपलब्धियो वाला यह पक्ष भी इतना महत्त्वपूर्ण, सशक्त, सटीक एव सचोट है कि यह हमें अनेक विध तनावो से मुक्त रखने के साथ ही बहुत ऊचाइयो तक ले जाता है। यह बौद्धिक विकास के उस चरमान्त तक पहुचा सकता है जहा सभी

विवाद अतर्क्य हो जाते हैं या समाहित हो जाते हैं। यह भावात्मक दृष्टि से उस भावुकता का निर्माण कर देता है कि पारिवारिक, सामाजिक, व्यावसायिक एव राजनैतिक सभी तनावो से मुक्ति दिलाने के साथ ही उन-उन क्षेत्रो मे इतना प्राविण्यपूर्ण सामंजस्य स्थापित कर देता है कि समूचा जीवन आनन्द से भर जाता है।

समीक्षण ध्यान का मनोवैज्ञानिक अध्ययन एवं अनुशीलन एक विद्यार्थी को प्रखर प्रतिभा सम्पन्न बना सकता है, जो उसे सदा सर्वोत्तम-सर्वश्रेष्ठ छात्र के पद तक पहुंचा दे। एक वकील, एक डॉक्टर, एक प्रोफेसर, एक व्यापारी, एक वैज्ञानिक, एक कलाकार एवं एक सगीतज्ञ इस ध्यान विधा के द्वारा अपने-अपने क्षेत्र मे इतनी ऊंचाइयों का स्पर्श कर सकता है कि उसके आगे उसकी महत्त्वाकाक्षा ही नही रहे।

समीक्षण ध्यान वह सर्वस्व प्रदायी साधना है, जो मानव को वह सब कुछ प्रदान कर सकती है, जिसके द्वारा मानव मन परम सन्तुष्टि, परम उपलब्धि एव परम आनन्द को प्राप्त कर लेता है। वास्तव मे चित्त चाचल्य अथवा मानसिक असन्तुलन ही मानव के दुःखों का, तनावो का एव विक्षोभो का मूल कारण है। समीक्षण ध्यान अपने प्रारम्भिक साधना काल मे ही चित्त-चाचल्य एव मानसिक असन्तुलन को समाप्त कर देता है। वह ऐसी जीवन शैली का निर्माण करता है जो परस्पर विरोधी स्थितियो मे सामजस्य स्थापित कर सके। टकरावो-सघर्षों में समन्वय साध सकें और किसी भी प्रकार की अति मे मानसिक सन्तुलन बनाए रखा जा सके।

जीवन क्रम-बद्ध व्यवस्थित एवं सन्तुलित होगा, उसमे कही तनाव-टकराव अथवा विक्षोभकता नही होगी, तो उसमें सहज ही अध्यात्म अथवा धर्म का प्रवेश हो जाएगा। वैचारिक आघात-प्रत्याघातो वाली संघर्षशील जीवन शैली अध्यात्म की ओर उन्मुख नही हो सकती है। वही वह उन आघात-प्रत्याघातो के प्रतिशोध में ही उलझी रहती है। उसे गहराई मे जाने का अथवा अध्यात्म के चिन्तन का अवकाश ही नहीं मिलता है।

इस रूप में समीक्षण ध्यान अपनी अवान्तर उपलब्धियों के रूप में उस परमोच्च अध्यात्म की भूमिका का ही निर्माण करता है, जो कि उसका मूल लक्ष्य है।

हम जरा इस साधना में उतरें, गहराई मे पैठें और फिर अनुभव करे कि यह साधना कितना अह्लाद एवं आनन्द भर देती है अपने भीतर। यह बताया जा चुका है कि समीक्षण ध्यान साधना केवल वैचारिक प्रणाली ही नही है, यह क्रियात्मक विधि है, अनुशीलन की प्रक्रिया है, जिसे अनुभूति के आधार पर ही समझा या आत्मसात किया जा सकता है। प्रस्तुत प्रकरण मे उसके दार्शनिक किंवा वैचारिक पक्ष को ही स्पष्ट किया जा रहा है। अत. यह भ्रान्ति उत्पन्न हो सकती है कि इसके द्वारा इतनी ऊंचाइयों तक पहुचा जा सकता है। किन्तु पहुंचने की प्रक्रिया क्या है ? इस भ्रान्ति का समाधान साधना विधि के अध्ययन-अनुशीलन के द्वारा स्वत. हो जायेगा। प्रस्तुत मे हमारा समीक्षण ध्यान की उपयोगिता एवं महत्ता-मौलिकता को ही समझने का प्रयास है।

**समीक्षण ध्यान-अमृत घट**

समीक्षण ध्यान वह अमृत का झरना है, जो हमारी जीवन शैली को ही नही, समस्त चेतना को अमरत्व से भर देता है। चारों ओर समस्त वातावरण को अमृतमय बना देता है। आवश्यकता है इस अमृत के सागर में डुबकी लगाने की—अन्तर में पैठने की।

चलें, भ्रान्तियो एव तनावो के इस युग मे स्वयं का समीक्षण करे, स्वयं के भीतर पैठे और अपने हृदय घट मे भरे अमृत का पान कर अमर बन जाए –शरीर की दृष्टि से नही, चैतन्य रमणता की दृष्टि से।

यह स्वयं से स्वयं का समीक्षण ही हमे तनाव मुक्ति व्यावहारिक सन्तुलन और अन्त मे परमात्म मिलन अथवा परमात्म साक्षात्कार तक ले जायेगा।

# ३ ध्यान: भेद-प्रभेद आगमिक सन्दर्भ में

यह स्पष्ट किया जा चुका है कि समीक्षण का अर्थ सम्यक् रूप से देखना या समता पूर्वक देखना होता है। देखने का सम्बन्ध दृश्य तत्त्व से ही होता है। दृश्य जैसा होगा, वैसा ही दृष्टि मे आयेगा। शुभ दृश्य अथवा अशुभ दृश्य-दृष्टि मे दोनो आएंगे। उनकी उपयोगिता-अनुपयोगिता का निर्धारण द्रष्टा साधक चेतना पर निर्भर करता है। दर्शन पाप का-अशुभ वृत्तियो का भी होता है और पुण्य—शुभ वृत्तियो का भी। इसी दृष्टि से ध्यान को व्याख्यायित अथवा निरूपित करते हुए आगमकारो ने विचार धारा के केन्द्रिकरण अथवा एक दिग्गामी प्रवाह को ध्यान कहा है। वह केन्द्रिकरण अथवा दिशा प्रवाह शुभत्व मे भी हो सकता है और अशुभत्व मे भी।

इसी दृष्टि से ध्यान की दो मूल धाराए मानी गई है, एक अशुभ और दूसरी शुभ। आत्मा को वन्धन—सकलेशो की ओर ले जाने वाली विचार धारा अशुभ ध्यान है और ससार के वन्धनो से मुक्ति की दिशा मे ले जाने वाली धारा शुभ ध्यान है। यहा एक को अशुभ अथवा बाह्य समीक्षण और दूसरी को शुभ अथवा अन्तर समीक्षण कह सकते हैं।

समीक्षण ध्यान का साधक देखता दोनो को है, किन्तु उसका लक्ष्य अशुभ अथवा बाह्य ध्यान से ऊपर उठ कर अन्तर समीक्षण मे गतिशील होने का रहता है। वह अशुभ से निवृत्त और शुभ मे प्रवृत्त होता है। उसका दृष्टिकोण बाह्य विकास नही, अन्तर प्रकाश होता है। इसी आधार पर वह समीक्षण की पराकाष्ठा परमात्म दर्शन तक पहुचता है।

यहा आगम वर्णित ध्यान की दोनो धाराओ के भेद-प्रभेदों का उनके मूल रूप मे वर्णन प्रस्तुत किया जा रहा है, जिसके आधार पर

समीक्षण ध्यान साधक अशुभ धारा से बच कर शुभ धारा मे अवगाहन कर सके । चूकि समीक्षण ध्यान साधना आगमिक ध्यान साधना का ही अग है, अस्तु ध्यान के आगम वर्णित भेद-प्रभेदो द्वारा समीक्षण की ही उभय धाराओ का परिचय प्राप्त होगा ।

आगम एव आगमेतर ग्रन्थो मे ध्यान की विस्तृत भेद प्रभेदात्मक विवेचना स्थानाग सूत्र, उववाई सूत्र, उत्तराध्ययन सूत्र, तत्त्वार्थ सूत्र, ज्ञानार्णव, योग सार एवं योग शास्त्र आदि ग्रन्थो मे उपलब्ध होती है । यद्यपि उपर्युक्त ग्रन्थो मे ध्यान की एक रूपात्मक विवेचना अथवा भेद-प्रभेदो की एकरूपता नही मिलती है, तथापि जो कुछ विवेचना उपलब्ध होती है वह ध्यान साधक के लिये अतीव उपयोगी ही नही, सुपर्याप्त भी है ।

प्रकाण्ड विद्वान आचार्य शुभचन्द्र ने अपने आकार ग्रन्थ 'ज्ञानार्णव' मे ध्यान निरूपण प्रारम्भ करते हुए कहा है—"ध्याता ध्यान तथा ध्येय, फल चेति चतुष्टय ।

इति सूत्र समासेन सविकल्पं निगृह्यते ॥१॥

ध्यान साधना मे चार कोटिया अपेक्षित है—१ ध्याता, २ ध्यान, ३ ध्येय और ४ फल ।

१ **ध्याता**—ध्यान करने वाला साधक । जिसके हृदय मे ध्यान साधना का सकल्प उठा है ।

२ **ध्यान**—चित्त स्थिर करके साधनारत बनने की प्रक्रिया अथवा एक दिशा मे चिन्तन का प्रवाहित होना ।

३ **ध्येय**—ध्यान अथवा चिन्तन का विषय भूत पदार्थ—जिस पर चिन्तन केन्द्रित होता है, वह तत्त्व ।

४ **फल**—ध्यान के द्वारा प्राप्त होने वाला एकाग्रता रूप परिणाम ।

उपर्युक्त चारो तत्त्व ध्यान के प्रमुख अग हैं । चूकि एक दिशा प्रवाही चिन्तन धारा का ध्यान कहा गया है, अत. चिन्तन के अनुरूप ही ध्येय, ध्यान क्रिया एव उसकी फल श्रुति होती है ।

जैसा कि स्पष्ट किया जा चुका है, विचारो का आत्मान्तर्गामी प्रवाह अथवा विचारो का किसी एक विषय मे केन्द्रीकृत होना ध्यान है। तदनुसार ध्यान को दो भागो मे बाटा जा सकता है। प्रशस्त-शुभ एवं अप्रशस्त-अशुभ। विचारो का जो प्रवाह आत्मानुलक्षी अथवा अध्यात्म से अनुप्राणित हो, उसे प्रशस्त ध्यान की कोटि मे और जो विचार शृ खला ससारानुलक्षी अथवा राग-द्वेषादि निम्न वृत्तियो से अनुप्राणित हो, उसे अप्रशस्त ध्यान की कोटि मे लिया जाता है। मुख्यतया विचार दो ही प्रकार के होते है—सत्-असत्, अच्छे-बुरे अथवा शुभ-अशुभ। स्पष्ट शब्दो मे कहे तो विचार ऊर्जा का अध्यात्म-उन्नायक अन्तर्मुखी प्रवाह प्रशस्त ध्यान है, और भौतिकतानुबन्धी बहिर्मुखी प्रवाह अप्रशस्त।

अनन्त द्रष्टा प्रभु महावीर ने ध्यान विवेचना की इन दो वृहत् शाखाओ को चार भागो मे विभक्त कर पुनः एक-एक को अनेकानेक टहनियो के रूप मे विस्तार दिया है—

"चउविहे झाणे पण्णते तंजहा अट्टऽझाणे।
रूद्दज्झाणे धम्मज्झाणे सुक्कज्झाणे ॥"

अर्थात ध्यान के चार प्रकार है—

(१) आर्त्त ध्यान। (२) रौद्रध्यान। (३) धर्म ध्यान। (४) शुक्ल ध्यान।

आपेक्षिक दृष्ट्या आदि के दो अप्रशस्त एव शेष दो प्रशस्त ध्यान की कोटि मे आते हैं।

उपर्युक्त चारो प्रकार के ध्यानो की विस्तृत विवेचना अनेक टीका ग्रन्थो मे उपलब्ध होती है। जिसका सक्षेप सार इस प्रकार है।

## आर्त्त ध्यान के भेद

आर्त्त ध्यान के चार भेदो का वर्णन उववाई सूत्र मे निम्न रूप में मिलता है—

अट्टे झाणे चउविहे पण्णते, तजहा—१ अमणुण्णसपओगसंपउत्ते, तस्स विप्पओग सतिसमण्णा गए याविभवति, २ मणुण्णसप्पओग-

सपउत्ते, तस्स अविप्पओग सति समणा गए याविभवति, ३ आयकसपओगसपउत्ते तस्स विप्पओग सतिसमणा गए यावि भवति, ४ परिभूसिया कामभोगसपउत्ते तस्स अविप्पओग सति समणा गए यावि भवति ॥
आर्त्त ध्यान का स्वरूप-निरूपण करते हुए वाचक मुख्य श्री उमास्वाति ने भी कहा है—

आर्त्तम मनोज्ञाना सम्प्रयोगे तद् विप्रयोगाय स्मृति. समन्वाहार । तत्त्वार्थ सूत्र अ. ९ सू. ३१

आर्त्ति का अर्थ है पीडा, सकलेश अथवा दु ख, उससे जो उत्पन्न हो वह है—"आर्त्त" । दु ख जनित सक्लिष्ट परिणामो की जो एकावधानता है, उसे आर्त्तध्यान कहते है । दु ख की उत्पत्ति के मुख्य चार कारण है । अत आर्त्तध्यान जो दु ख निमित्तक है, स्वभावत: चार कारणो पर अवलवित हो जाता है ।

(१) अनिष्ट वस्तु का संयोग ।
(२) इष्ट वस्तु का वियोग ।
(३) प्रतिकूल वेदना ।
(४) काम-भोग अवियोग चिन्ता ।

(१) अनिष्ट वस्तु का संयोग—जब अनिष्ट वस्तु का सयोग हो तब तद् भव दु ख से व्याकुल आत्मा उसे दूर करने के लिये जो निरन्तर चिन्ता करती है, वह अनिष्ट वस्तु का सयोग आर्त्तध्यान है ।

(२) इष्ट वस्तु का वियोग—उक्तरीत्या किसी प्रिय पदार्थ के वियोग होने पर उसकी प्राप्ति हेतु अनवरत चिन्ता करना इष्ट वियोग आर्त्त-ध्यान है ।

(३) प्रतिकूल वेदना—किसी भी प्रकार की शारीरिक अथवा मानसिक रूग्णता के उत्पन्न होने पर पीडा से व्याकुल होना एव उससे मुक्त होने के लिये सतत् चिन्ता करना, रोग-चिन्ता प्रतिकूल वेदना आर्त्त-ध्यान है ।

(४) काम–भोग अवियोग चिन्ता—इन्द्रियजनित विषय सुख सदाकाल बने रहे, इनका कभी भी वियोग न हो। किन-किन उपायों से ये स्थायी बने रहे, इस विषयक चिन्ता तथा भोगो की उत्कृष्ट लालसा के कारण अप्राप्य योग्य सामग्री को प्राप्त करने की तीव्र अभिप्सा अथवा अपने शुद्ध चारित्रिक अनुष्ठान को भोग प्राप्ति के दांव पर लगा देना, निदान अथवा कामभोग अवियोग चिन्ता आर्त्त-ध्यान है।

## आर्त्तध्यान के चार लक्षण

आर्त्त ध्यान के उपर्युक्त भेदो की तरह ही जैन आगमो मे तत्तद् चिन्ता के समय होने वाले दैहिक परिवर्तन रूप लक्षणो का भी विवेचन मिलता है, तदनुसार आर्त्त ध्यान के चार लक्षण बताये गये हैं–

अट्टस्स ण झाणस्स चत्तारि लक्खणापण्णत्ता, तजहा—१ कदणया, २ सोयणया, ३ तिप्पणया, ४ विलवणया।

(१) आक्रन्दन करना।

(२) शोचन।

(३) अश्रुपात करना।

(४) क्लेशयुक्त वचन।

(१) आक्रन्दन करना—तीव्र स्वर से रोना, चीखना, चिल्लाना आदि।

(२) शोचन—शोकाकुल होकर चेहरे पर दीन भाव प्रकट करना, किसी चिन्ता मे अत्यन्त व्यग्र हो जाना आदि।

(३) अश्रुपात करना—किसी कष्ट के आ पड़ने पर आखों से आंसू ढलकाना।

(४) क्लेश युक्त वचन—अपने अथवा दूसरे के चित्त मे सक्लेश एव अशान्ति उत्पन्न हो, इस प्रकार के वचनों का प्रयोग करना आर्त्त ध्यान का लक्षण है।

इस प्रकार सक्षेप में इन्द्रियजनित सुख ही आर्त्त ध्यान का

मुख्य कारण बनता है। वैसे आर्त्तध्यान का विषय-क्षेत्र बहुत विस्तृत है। केवल रोना या चिन्तन करना ही आर्त्तध्यान नही है, अपितु भौतिक सुखों के प्रति अति उत्कट लालसा एवं मनोज्ञ वस्त्राभूषण आदि पदार्थों पर मोह, आसक्ति भाव का प्रादुर्भाव भी आर्त्तध्यान ही है।

## आर्त्तध्यान का फल

आर्त्तध्यान के भेद-प्रभेद एवं लक्षण के साथ ही उसके फल-परिणाम का विचार भी आवश्यक है। आर्त्तध्यान के चार भेदों के समान उसके फल भी चार ही प्रकार के माने गये हैं।

१. आर्त्तध्यानी व्यक्ति अनवरत अप्राप्त वस्तु को प्राप्त करने के लिये चिंतनशील रहता है। उसी के प्रति तन्मयता रहने से अन्य साधना-संयम-तप आराधना आदि क्रियाए नही हो पाती है। परिणामत उसका समय कर्म बन्धन के असद्विचारो मे ही अधिक लगता है। परिणामत. वह दु ख-सक्लेश को ही प्राप्त करता है। यह मनोवैज्ञानिक तथ्य है कि कामना अथवा चिन्ता करने मात्र से इष्ट वस्तु का सयोग नही हो जाता है। इसी दृष्टि से आगमकारो ने कहा है—

"कामे य पत्थेमाणा अकामा जन्ति दोग्गइ।" अर्थात् अप्राप्त पदार्थो की कामना-कामना मे व्यक्ति उन पदार्थों को प्राप्त किये बिना ही दुर्गति का महमान हो जाता है। कदाचित् पूर्व के सत्कर्मों से मनुष्यादि शुभ-गति भी मिल जाती है तो अगहीनता, दारिद्रय कुरूपता आदि के कारण दुःखी बना रहना पडता है। इस रूप मे अप्राप्त पदार्थ को प्राप्त करने रूप कामना वाला आर्त्तध्यान दुःख चिन्ता एवं तनाव की परम्परा खडी करता है। क्या इसे शुभ फल माना जा सकता है?

२ आर्त्तध्यान का दूसरा फल है—प्राप्त कामभोग समग्री में मूर्छाजन्य वेदना। यद्यपि मानव जन्म मे प्राप्त कामभोग से अनन्त गुणाधिक भौतिक सुख देव योनि मे भोग लिये गए है, किन्तु आर्त्तध्यानी यह सोचता है कि यह योग मुझे बडी कठिनाई से मिला है। और इस रूप में वह बहुत आसक्ति भाव मे जीता है। आसक्ति ही

दुःखो की जननी है । विषय सेवन मे आसक्त जीव इस जन्म में भी शूल, गर्मी, सुजाक, चित्तभ्रम आदि अनेक रोगों से पीडित हो जाता है और आसक्ति के कारण नीची गति का बन्ध कर दु ख की परम्परा को बढ़ाता जाता है । पदार्थों की तीव्र लालसा मे मन के पुनः पुनः दौडते रहने से क्लिष्ट कर्मों का बन्ध हो जाता है । परिणामतः अगले जन्म मे सम्बोधि की प्राप्ति दुर्लभ हो जाती है ।

३ आर्त्तध्यानी व्यक्ति सदा अधिक श्रेष्ठ या सुन्दर वस्तु की खोज में रहता है । उसे अपनी प्राप्ति पर कभी सन्तोष नहीं होता । जो प्राप्त है उससे अधिक सुन्दर-आकर्षक-नयनाभिराम, सुखप्रद पदार्थ कहां मिल सकता है—इस चिन्ता मे उसका मन आकुल व्याकुल बना रहता है । उसके मिल जाने पर भी मन शान्त नही होता । वह उससे भी दर्शनीय-श्रवणीय या भोग्य वस्तु की खोज मे लगा रहता है और इस प्रकार आत्म साधना की ओर उसका कभी ध्यान नही जाता । इस प्रकार आर्त्तध्यान का यह भी फल मिलता है कि वह साधना से वञ्चित होकर सदा तृष्णा से पीडित रहता है ।

४ आर्त्तध्यानी कामभोगों की तीव्र लालसा से पीडित रहता है । वह सदा अनुपम सौन्दर्य की शोध मे लगा रहता है । और अनैतिक आचरणो के कारण लोकनिन्दा एव राजदण्ड का भागी होता है । वह इस जीवन मे भी दु खी होता है और अगले जन्म में भी दु खी ।

निष्कर्ष मे आर्त्तध्यान के द्वारा प्रतिपल नितनूतन दु ख की परम्परा ही बढती है । सुख का लेश भी नही मिलता । इस रूप मे आर्त्तध्यान का परिणाम दु ख, दौर्मनस्य, चिंता एव व्यग्रता के रूप में मिलता है ।

## (२) रौद्र ध्यान

रौद्र ध्यान को परिभाषित करते हुए तत्त्वार्थ सूत्रकार ने कहा है ।

"हिंसा अनृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्योरौद्रयविरत देशविरतयोः ।"
तत्त्वार्थ ९-३६

जिसका चित्त क्रूर एवं कठोर हो, वह रूद्र और उस व्यक्ति का ध्यान रौद्र है। जिस विचार परिणति मे क्रोध अथवा क्रूरता का प्राबल्य हो। अथवा दूसरो को मारने, पीटने, लूटने, ठगने एव संत्रस्त करने की भावना जिस चिन्तन के मूल मे हो, ऐसे कुविचार युक्त ध्यान को रौद्रध्यान कहते हैं। आर्त्तध्यान की तरह ही उसके कारणो के आधार पर रौद्रध्यान के भी चार भेद किये गए है। हिंसा करने, असत्य बोलने, चोरी करने व प्राप्त विषयों को सम्भाल कर रखने की वृत्ति से क्रूरता व कठोरता उत्पन्न होती है तथा इन्ही कारणो से जो अनवरत चिन्ता होती है, उसे क्रमश, (१) हिंसानुवन्धी, (२) मृषानुबधी, (३) स्तेयानुवन्धी तथा (४) सरक्षणानुबन्धी रौद्रध्यान कहते हैं।

(१) **हिंसानुबन्धी**—किसी प्राणी को मारने, पीटने, क्रोधावेश मे बाधने, जलाने आदि किसी भी प्रकार से किसी प्राणी को संत्रस्त करने के क्रूर परिणामो का समावेश हिंसानुवन्धी रौद्रध्यान मे होता है।

(२) **मृषानुबन्धी**—कठोर व मर्म भेदक वचनों के प्रयोग द्वारा किसी को अपमानित करना तथा किसी के हृदय को चोट पहुंचाना, सत्य का, वस्तु का अपलाप करना अर्थात् सत्य एव उत्तम सिद्धान्तों को झुठलाने के लिये निरन्तर मिथ्या-भाषण-सम्बन्धी चिन्तन करना तथा असत्य योजनाओ के निर्माण मे विचारो को सलग्न रखना मृषानुबन्धी रौद्रध्यान कहलाता है।

(३) **स्तेयानुवन्धी**—तीव्र आसक्ति अथवा लोभ के वशीभूत होकर किसी की वस्तु को अपहरण करने, चुराने अथवा किसी को लूट कर दुःखी करने सम्बन्धी विचार स्तेयानुवन्धी रौद्रध्यान के अन्तर्गत आते है।

(४) **संरक्षणानुवन्धी** भौतिक सुख एव विषय-भोग के साधन-धन, सम्पत्ति आदि भौतिक पदार्थ तथा मान, पद प्रतिष्ठा आदि की रक्षा का सतत चिन्तन तथा उपर्युक्त साधनो की उपलब्धि मे बाधक तत्त्वो को दबाने, अलग हटाने तथा मारने आदि का चिन्तन संरक्षणानुवन्धी रौद्रध्यान है।

### रौद्रध्यान के चार लक्षण—

आर्त्तध्यान के समान ही रौद्रध्यान के भी दैहिक प्रवृत्ति अथवा अभिव्यक्ति रूप चार लक्षणो का विधान है—

(१) ओसन्न दोष । (२) बहुल दोष ।
(३) अज्ञान दोप । (४) आमरणान्त दोष ।

(१) **ओसन्न दोष**–हिंसा मृषा आदि दुष्प्रवृत्तियो में से किसी एक प्रवृत्ति में अत्यधिक तल्लीन रहना ।

(२) **बहुल दोष**–हिंसादि चारो दुष्प्रवृत्तियो मे मानसिक एवं शारीरिक दृष्टि से दत्तचित्त रहना ।

(३) **अज्ञान दोष**–स्वय की अज्ञानता अथवा असत् शास्त्रों के अभिकथको के आधार पर हिंसादि अधार्मिक वृत्तियों की उत्तरोत्तर वृद्धि मे संलग्न रहना ।

(४) **आमरणान्त दोष**-जीवन पर्यन्त क्रूर, रौद्र तथा अनिष्टकारी विचारों मे ही प्रवृत्त रहना ।

सक्षेप मे रौद्रध्यान वह चिन्तन विशेष है, जिसमें दूसरो के सुख-दु:ख की अपेक्षा नही रखते हुए सदा अनिष्ट का ही चिन्तन होता है । यद्यपि रौद्र शब्द क्रूरता का अभिव्यजक है, फिर भी रौद्रध्यान-चारो कषायो से सम्बन्धित है । रौद्रध्यान की भयकरता आर्त्तध्यान से अधिक है । आर्त्तध्यान की निमित्तता भी रौद्रध्यान मे हो सकती है । अनिष्ट सयोग के होने पर अनिष्ट निमित्तक रौद्रध्यान हो सकता है । साथ ही आर्त्तध्यान प्रशस्त भावो मे भी पाया जाता है जबकि रौद्रध्यान मे संक्लिष्ट भावो का प्राबल्य होता है अतएव आर्त्तध्यान के धारक प्राणी आगम की भाषा मे छठवें गुणस्थान तक हो सकते हैं, जबकि रौद्रध्यान पाचवें गुणस्थान तक ही पाया जाता है ।

### रौद्रध्यान का फल

चूंकि रौद्रध्यान क्रूरतम विचारो का परिपाक है, अत: उसका फल भी क्रूरतम ही होता है । रौद्रध्यानी सदा हिंसा-असत्य-छल-प्रपंच

आदि कुत्सित विचारो मे ही लीन रहता है--उसका मानस क्रूर परिणामो की कालिख से ही पुता रहता है, अतः उसके प्रतिक्षण उसी प्रकार के कठोर कर्मो का बध होता रहता है।

रौद्रध्यानी अपने क्लिष्ट विचारो के कारण धर्म की ओर अभिमुख नही होता है। कदाचित् लोक लज्जावश धर्म करता भी है, तो वह एक दिखावा मात्र होता है, जिससे उसको शुभ-पुण्य कर्मों का बध नही होता है। पाप कर्मों का ही बन्ध होता है।

यहा भी उसे क्लिष्ट परिणामो से चिंतित पदार्थ नही मिल पाते है, केवल हिसा असत्य जनित क्रूर कर्म ही पल्ले पड़ते हैं। साथ ही हिंसादि करते हुए पकड़ा जाय तो राजदण्ड के रूप मे छेदन-भेदन एव मृत्युदण्ड तक मिलता है। यहा से वच भी जाय तो कर्मोदय पर नरकगामी होता है और वहा पर भयकर यातनाओ को भोगना पड़ता है। स्वय के शरीर का छेदन-भेदन होता है। विविध प्रकार की नारकीय वेदनाओ को भोगना पड़ता है। यह परम्परा फिर जन्म जन्मान्तर तक चलती रहती है। दु.ख भोगते हुए फिर क्लिष्ट विचार उत्पन्न होते हैं और फिर नये अशुभ कर्म बधते चले जाते है। इस प्रकार एक जीवन का रौद्रध्यान अनेक जन्मो की परम्परा को बिगाड़ देता है। उसे सम्यक्त्व की प्राप्ति भी दुर्लभ हो जाती है। उसका अनन्त ससार बढ जाता है।

उपर्युक्त दोनो प्रकार के ध्यान चूंकि कषायानुबंधित तथा ससार हेतुक हैं, अतएव हेय है, त्याज्य है। किन्तु आर्त्तध्यान के अभिव्यजक लक्षण, रोना आदि आध्यात्मिक भूमिका की प्रारम्भिक स्थिति से ऊपर चढ़ने में कुछ-कुछ आध्यात्मिक भूमिकाओ तथा अपेक्षया उपादेय भी हैं। जैसे कि सुदेव, सुगुरु, सुधर्म के प्रति जो प्रशस्त राग है, वह उनके सुख और कुशल-क्षेम के लिये है और आत्मा को उर्ध्वगामिता की ओर आकर्षित करता है। इसी दृष्टिकोण से श्रावको के विशेषणों मे भी कई स्थानो पर जैनागमो मे "अट्ठिमिज्जा धम्म पेमाणुरागरत्ता", विशेषण उपलब्ध होते हैं।

## (३) धर्म ध्यान

धर्म ध्यान की परिभाषा करते हुए तत्त्वार्थ सूत्रकार ने कहा है-

"आज्ञाऽपाय विपाक संस्थान विचयाय धर्म मप्रमत्तसयतस्स ॥" तत्त्वार्थ ६-३७॥

आत्म-धर्म सम्वन्धी एकाग्र चिन्तन धर्मध्यान है। वस्तु के स्वरूप-सम्बन्धी तत्त्व विचारण, वीतराग सर्वज्ञ प्रभु की आज्ञा तथा आत्म-उत्थान सम्वन्धी गूढ चिन्तन धर्मध्यान है। जिस चिन्तन मे श्रुत धर्म व चारित्र धर्म से अनुगत विचारणा हो, आस्रव, वन्ध, संवर, निर्जरा तथा मोक्ष-सम्वन्धी सच्चितन हो तथा हेय, ज्ञेय एव उपादेय का सम्यक् मनन हो, वह धर्मध्यान है। अपने अनन्त आराध्य देव और गुरु के गुण चिन्तन का समावेश भी धर्मध्यान मे ही हो जाता है।

धर्म ध्यान के चार पाये, चार लक्षण, चार अवलम्वन एव चार अनुप्रेक्षा इस प्रकार सोलह भेद किये गये हैं। चार पाये निम्न प्रकार से हैं—

"धम्मे झाणे चउविहे चउप्पडायारे पण्णते तंजहा"—आणा विजए, अवाय विजए, विवागविजए, सठाण विजए।

आगमिक दृष्टि से अध्यात्मोन्मुख चितन धाराओ की अपेक्षा धर्मध्यान को भी चार भागो—पायो मे विभक्त किया गया है—

(१) आज्ञा विचय। (२) अपाय विचय।
(३) विपाक विचय। (४) सस्थान विचय।

(१) **आज्ञा विचय**—इसका आशय है-वीतराग प्रभु द्वारा निर्दिष्ट सिद्धान्तो की आत्मिक उत्थान के लिये जो अनुमति है, उस अनुमति को यथातथ्य उपादेय मानकर उसके प्रति वहुमान की भावना करना तथा यह मानना कि जिनदेव द्वारा कथित तत्त्व विवेचन परम सत्य है। जिनेश्वर प्रभु ने आत्म-साधना के लिये जो द्वादशांगी वाणी का प्रणयन किया, वह पूर्णतया सत्य है। इतनी सूक्ष्म, गूढ एवं तल-स्पर्शी विवेचना अन्य शास्त्रो मे नही मिलती, जितनी कि जिनागमो

में उपलब्ध है । अत: यह स्याद्वाद संयुक्त होने से परमार्थ प्रकाशिका है, इस प्रकार का निरन्तर चिन्तन करना आज्ञा विचय धर्म ध्यान है ।

(२) **अपाय विचय**—अपाय का अर्थ है दोष, अथवा पाप । दोषो के स्वरूप, उनकी उत्पत्ति एव निवारण के लिये मनोयोग देना अर्थात् राग-द्वेष, कषाय, मिथ्यात्व आदि आस्रव और उनके फलस्वरूप प्राप्त होने वाले सासारिक दु:खो की परम्परा का विचार करना तथा दोषों के सेवन से होने वाली आत्म-पतन की परिणति का विचार कर उनसे बचने के उपायो का मनोयोग पूर्वक चिन्तन करना अपाय विचय धर्म ध्यान है ।

(३) **विपाक विचय**—कर्म के शुभाशुभ फल को विपाक कहते हैं, और तत्सम्बन्धी चिन्तन विपाक विचय धर्म ध्यान है। किस कर्म का क्या फल होता है । आत्मा कभी अपने शुभ कर्मों के फलस्वरूप [illegible] ऐश्वर्य एव भौतिक सुख मे किस प्रकार आसक्त हो जाता है [illegible] वही (आत्मा) जीव अशुभ कर्मोदय के कारण नारकीय [illegible] अवस्थाओ को पाकर कितने भयकर दु.खो के दल-दल में [illegible] है । कैसी विचित्र कर्म परिणति है ? यद्यपि आत्मा [illegible] स्वरूप शुद्ध एव निर्मल है, फिर भी अनादि काल [illegible] से मलीन बनी हुई चेतना भी कैसी विकृति [illegible] का अनुभव करती है, आदि कर्म गति पर [illegible] विपाक से कैसे मुक्ति मिल सकती है और [illegible] उपलब्धि कैसे हो सकती है, आदि [illegible] विचय धर्म ध्यान के अन्तर्गत आता है ।

(४) **संस्थान विचय**—[illegible] । जो चिन्तन दैहिक एव सम्पूर्ण [illegible] गतिशील हो, वह संस्थान [illegible] है ।

चेतना के [illegible] विश्लेषण के लिये [illegible] अधो, उर्ध्व तथा [illegible] तिगत स्वरूप का [illegible]

परिभ्रमणशीलता का विचार सम्पूर्ण लोक को अगाध समुद्र के रूप में मानकर धर्म को उत्तरणीय नौका के रूप मे कल्पित कर चिन्तन एव तदनुरूप आचरण रूपी जलयान की सहायता से ससार-समुद्र से पार मुक्ति नगर तक पहुंचा जा सकता है। इस प्रकार का तात्त्विक गूढ चिन्तन संस्थान विचय धर्म ध्यान है।

## धर्म ध्यान के चार लक्षण

(१) **आज्ञा रूचि**—जिनागमो के विधि-निषेध परक विविध विधानो पर रूचि होना।

(२) **निसर्ग रूचि**—बिना किसी उपदेश के स्वभाव से ही वीतराग सिद्धात एवं धर्म के प्रति रूचि उत्पन्न होना।

(३) **सूत्र रूचि**—आगमो में प्रतिपादित सूक्ष्म से सूक्ष्म तत्त्व पर श्रद्धा का जागृत होना।

(४) **अवगाढ़ रूचि**—जैनागमो के तल स्पर्शी अध्ययन के साथ उस पर प्रगाढ़ श्रद्धा का उत्पन्न होना।

## धर्मध्यान के चार अवलम्बन

धर्म ध्यान की साधना में प्रवृत्त साधक के लिये चार प्रकार के अवलम्बनो का संकेत भी आगमो मे उपलब्ध होता है। जैसे किसी भवन की दूसरी तीसरी मंजिल पर चढ़ते समय, सीढ़िया पार करते हुए रस्सी का सहारा लिया जाता है, अथवा वृद्ध पुरुष मार्ग मे चलते हुए लकड़ी का अवलम्बन लेते है, उसी प्रकार धर्म ध्यान के साधक के लिये चार अवलम्बन वताए गए है—

धम्मस्स णं झाणस्स चत्तारि आलम्बणा पण्णत्ता तंजहा—वायणा, पुच्छणा, परियट्टणा धम्म कहा।

(१) वाचना, (२) पृच्छना
(३) परावर्तन (४) धर्म कथा।

**वाचना—**

ध्यान साधना के लिये तत्सम्बन्धी अध्ययन, चिन्तन, मनन की अपेक्षा होती है। अध्ययन जितना गहन होगा ध्यान उतना ही अच्छा लगेगा। अस्तु ध्यान के अवलम्बन के रूप में अध्ययन–वाचन आदि पर बल दिया गया है। यहां चार अवलम्बनो मे प्रथम अवलम्बन है—'वाचना'। वाचना का शाब्दिक अर्थ होता है—किसी भी ग्रन्थ का पठन-पाठन करना। किन्तु यहा वाचना शब्द लाक्षणिक अर्थो मे प्रयुक्त हुआ है। यहा वाचना शब्द से आत्म साधना के उत्प्रेरक आगम ग्रन्थो का गुरु मुख से अर्थ पूर्ण पठन करना है। ऐसे ग्रन्थो का पठन–पाठन करना जो ध्यान साधना को अधिक से अधिक पुष्टि प्रदान कर सके, 'वाचना' है।

यह वाचना गुरु मुख से अर्थात् आगम ज्ञान के अधिकारी विद्वान साधकों के द्वारा होनी चाहिये। वह भी सूत्र अर्थ और तदुभय रूप। अज्ञानी अथवा अल्पज्ञानी से ली हुई आगम वाचना साधक को अपने विशुद्ध मार्ग से भटका देती है—अर्थ का अनर्थ कर देती है। अतः वाचना योग्य अधिकारी गुरुजनों के श्रीमुख से लेना चाहिये। ऐसी वाचना ही ध्यान साधना का पुष्ट अवलम्बन बन सकती है।

वाचना का दूसरा अर्थ है आगमादि उच्च ग्रन्थो का स्वय पठन-अध्ययन करना। उनके अर्थ पर चिन्तन करना एव जीवन मे अनुशीलन करना और तद् द्वारा ध्यान को पुष्ट करना।

**पृच्छना—**

आगम अथवा आगमेतर किसी भी ग्रन्थ का मनन पूर्वक अध्ययन करते समय कोई विषय समझ में नही आने पर गुरु अथवा वाचनाचार्य को जिज्ञासा दृष्टि से कुछ पूछना शका—समाधान करना पृच्छना है। शंका–कुशकाओ से परिवृत्त मन ध्यान साधना की गहराई मे प्रवेश नही कर सकता है, अतः जिज्ञासाओ-प्रश्नों के समुचित समाधान हेतु पृच्छना को ध्यान के अवलम्बन के रूप मे स्वीकार किया है।

किन्तु पृच्छना विनय पूर्वक होनी चाहिये और जिज्ञासा वृत्ति के साथ होनी चाहिये । उद्दन्डता पूर्वक अविनय भाव से, अथवा कुतुहल की दृष्टि से की गई पृच्छना ध्यान का अवलम्बन नही, ध्यान विघातक ही होती है ।

## परिवर्तना—

सीखे हुए अथवा पढे हुए ज्ञान का पुन: पुन: पुनरावर्तन करना 'परिवर्तना' अथवा 'परावर्तन' है । आधुनिक काल में मतिमान्द्य के कारण ज्ञान का 'रिविजन' पुनरावर्तन नही होता है तो वह बहुत शीघ्र विस्मृत हो जाता है । अत: साधक के लिये यह आवश्यक है कि वह अधीत ग्रन्थों का वार-वार पारायण करे अथवा ध्यान साधना में की उन-उन विधियों-प्रक्रियाओं को दोहराता रहे ।

ज्ञान अथवा ध्यान के पुनरावर्तन से उनका परिपाक तो होता ही है, साथ ही नित नई स्फुरणाएं भी होती है । प्रभु महावीर ने अपनी अन्तिम देशना उत्तराध्ययन सूत्र मे कहा है—

"परियट्टणाए वजणाइं जणयइ,
वजण लद्धि च उप्पाएइ ।"

अर्थात् ज्ञान के पुन: पुन आवर्तन से अक्षरानुसारिणी लब्धि उत्पन्न होती है । उसके प्रभाव से अक्षर या पदो के देखने मात्र से उनसे सम्वन्धित अन्य अनेक अक्षरों या पदो का ज्ञान हो जाता है । विना सीखे ज्ञान मे भी प्रवेश होने लगता है ।

किन्तु यह परावर्तन तोतारटन्त के समान नही होना चाहिये तथा विना उपयोग के शून्य चित्त से नही होना चाहिये । सतत् सावधानी पूर्वक मनन के साथ किया गया परावर्तन ही ध्यान का अवलम्बन वन सकता है ।

## धर्म कथा

ध्यान साधना के लिये यह आवश्यक है कि साधक का उपयोग सतत् शुभ कार्यो मे लगा रहे । उसकी मानसिक, वाचिक एवं कायिक सभी क्रियाएं शुभत्व से अनुप्राणित हो । वाणी के शुभ

व्यापार की दृष्टि से निरर्थक वचन प्रयोग नही करके धर्म-चर्चा अथवा धर्म-प्रवचन किया जाय । इसे ही 'धर्म-कथा' कहा गया है । जैन वाङमय मे धर्म कथा का बहुत अधिक महत्त्व माना गया है या यों कहे, धर्म कथा के आधार पर ही वीतराग वाणी हम तक चली आ रही है ।

आगमों में धर्म कथा के चार मुख्य और चार-चार उनके अवान्तर ऐसे सोलह भेद बताए गए हैं । यहा उनका सामान्य स्वरूप ही प्रस्तुत किया जा रहा है ।

### (१) आक्षेपणी

"आक्षिप्यते–मोहं निराकृत्य चारित्र प्रति ।
समाकृष्यते श्रोताऽनयेति – आक्षेपणी ।"

"स्थाप्यते सत्पथे श्रोता, ययासाऽऽक्षेपणी कथा ।
यथेषु कारं कमला, वती धर्मेव्यतिष्ठित् ।।१।।"

श्रोता को राग-द्वेष और मोह आदि से हटाकर चारित्र की ओर आकर्षित करने वाली कथा आक्षेपणी कथा कहलाती है । यह कथा इस प्रकार से करनी चाहिये कि श्रोता के मन में हूबहू चित्र अंकित हो जाय और उसका असर जल्दी खत्म न हो । जैसे महारानी कमलावती ने महाराजा इक्षुकार को सम्बोधित किया ।

### (२) विक्षेपणी

विक्षिप्यते—सम्यग्वाद गुणोत्कर्ष प्रदर्शनेन मिथ्यावादा दपसा-यति श्रोताऽनयेति विक्षेपणी । उक्तञ्च—

"सम्यग्वाद प्रकर्षेण, मिथ्यावादस्य खण्डनम् ।
यया विक्षेपणी सैव, यथाकेशी प्रदेशिनम्" ।।२।।

श्रोता को कुमार्ग से हटाकर सन्मार्ग मे लाने का उपदेश विक्षेपणी कथा कहलाता है । जो श्रद्धा से या चारित्र से चलित परि-णाम वाला हो, उसे पुनः सद्वोध देकर श्रद्धा और सयम मे स्थिर करने के लिये या कुमार्ग में स्थित को सुमार्ग मे लाने के लिये यह

कथा की जाती है। जैसे—केशी श्रमण द्वारा प्रदेशी राजा प्रबुद्ध हुआ।

### (३) संवेगनी

संवेद्यते–संसारा सारता प्रदर्शनेन मोक्षाभिलाषा उत्पद्यतेऽनयेति संवेगनी। उक्तञ्च—

यस्याः श्रवण मात्रेण, मुक्ति वाञ्छा प्रजायते।
सवेगनी यथा मल्ली, षड्नृपान प्रत्यबोधयत् ॥३॥

स अर्थात् सीधा और अच्छा वेग उत्पन्न करने वाली अर्थात् श्रोता को वैराग्य की ओर वढाने वाली कथा संवेगनी कथा कहलाती है। जैसे—मल्ली भगवती ने छ. राजाओ को सम्वोधित किया।

### (४) निर्वेदनी

निर्वेद्यते–विषयभोगेभ्यो विरज्यते श्रोताऽनयेति निर्वेदनी, उक्तञ्च—

यदाऽऽकर्ण मात्रेण, वैराग्य मुपजायते।
निर्वेदनी यथा शालि-भद्रो वीरेण वोधितः ॥४॥

संसार से उदासीन वनाने वाली कथा निर्वेदनी कथा कहलाती है। संवेगनी कथा मे ससार का यथार्थ स्वरूप दर्शाया था। और निर्वेदनी में संसार से निवृत्त होने की प्रेरणा की जाती है। जैसे—शालिभद्रकुमार वीर प्रभु की देशना से प्रवुद्ध हुआ।

### धर्मध्यान की चार भावना

स्वरूपोन्मुख चेतना का ध्यान "धर्मध्यान" होता है। अतः आत्मविकास मे इसकी प्रारम्भिक भूमिका रहती है। धर्म ध्यान की विविध धाराओ व भावनाओ मे वहती हुई चेतना आत्म-सिद्धि के सोपान तक पहुंच जाती है। अतएव धर्मध्यान के विश्लेषण मे उच्च भावनाओ का सहज ही महत्त्वपूर्ण स्थान हो जाता है। धर्मध्यान में प्रवाहित विचार-शृंखला को चार भागो में विभक्त किया गया है, जिन्हें चार भावनाओं के नाम से पुकारा गया है—

(१) अनित्य भावना । (२) अशरण भावना ।
(३) एकत्व भावना । (४) ससार भावना ।

(१) **अनित्य भावना**–ससार के समस्त पदार्थ, गृह, कुटुम्ब, पारिवारिक जन, शरीर एव सम्पत्ति आदि की अनित्यता–नश्वरशीलता का चिन्तन करना । समस्त संयोग, वियोग मूलक होते हैं. अत. जो कुछ उपलब्ध है, उसका वियोग अवश्यभावी है, फिर इन पर ममत्व एव आसक्ति क्यो की जाय, इस प्रकार की भावना के माध्यम से धर्म क्षेत्र मे प्रगति करना "अनित्य भावना" है ।

(२) **अशरण भावना**–ससार का कोई भी पदार्थ आत्मा के लिये शरणभूत नही हो सकता है । जन्म जरा और मृत्यु से भयभीत तथा शारीरिक एव मानसिक रोगो से पीडित प्राणी को इस संसार मे धर्म के अतिरिक्त और कोई आश्रय अथवा शरण नही हो सकता । अतः ससार रूपी समुद्र मे भटकते प्राणी के लिये धर्म ही परित्राता हो सकता है, इस प्रकार धर्म-शरण के अतिरिक्त अन्य किसी भी पदार्थ को आश्रय न मानना ही "अशरण भावना" है ।

(३) **एकत्व भावना**–"एगोहं नत्थि में कोई" इस आगम वाक्य के आधार पर अपने एकत्व का अनुचिन्तन तथा इस सम्पूर्ण जगत् मे अपने परिपूर्ण विकास में मुख्यतया अपने आपका योगदान आदि से अन्त तक साथ रहता है । अन्य चैतन्य आत्माओ का अमुक अवस्थान में अमुक सीमा तक सहयोग होने पर भी अन्तिम परिणति की उपलब्धि स्वय की आत्म जागृति पर ही निर्भर है । इस अपेक्षा से मैं अपना आश्रय अकेला ही हूं, यहां मेरा कोई नही है, मैं न किसी का हूं । इस प्रकार परभाव से ऊपर उठकर स्वभावमें रमण करना "एकत्व भावना" है ।

(४) **संसार भावना**—संसार कैसा विचित्र है ? यहा प्रत्येक आत्मा दूसरे आत्माओ के साथ अनन्त वार सम्वन्ध कर चुका है । कभी भाई पुत्र वन जाता है, तो कभी पुत्र पिता की सज्ञा ले लेता है, वहिन-मा वन जाती है तो कभी पत्नि मा का रूप ले लेती है । जो आज प्रिय पुत्र दिखाई दे रहा है, वह कभी जानी दुश्मन भी रह चुका

है । यही नही, जो आज सृष्टि की सुन्दरतम मानवाकृति मे दिखाई दे रहा है वही अनेक बार कीट, पतंग और निगोद-कायिक निकृष्टतम योनियो मे उत्पन्न हो चुका है । इस प्रकार ससार की विचित्रता का धारा प्रवाही चिन्तन और मोक्ष की एकरूपता का चिन्तन "ससार भावना" के अन्तर्गत आता है ।

इस प्रकार धर्म ध्यान को आगम के पृष्ठो पर विविध रूपों मे विविध दृष्टिकोणो से व्याख्यायित किया गया है, चूकि-चेतना के उर्ध्वमुखी प्रवाह का यह प्रमुख सोपान है, अतः मुमुक्षु-साधक के लिये यह नितान्त उपादेय है । धर्म ध्यान की उपादेयता ध्येय के प्रति तदाकारता के लिये भी नितान्त वाछनीय है । साधक धर्म ध्यान की जितनी गहराई में पहुंचता है, वह आत्मा के उतना ही सन्निकट होता हुआ अपने भीतर मे प्रवेश पाता हुआ चला जाता है । इसके लिये आवश्यक है ध्येय के प्रति तल्लीनता ।

## धर्म ध्यान का फल

चेतना की ओर उन्मुख धारा ही धर्मध्यान है, अतः इसका सीधा फल है आत्मा मे या आत्मिक आनन्द मे रमण करना । किन्तु वर्तमान साधको का ध्यान जितना चाहिये उतना अधिक निर्मल एव सुदृढ नही होता है, अतः इसके द्वारा आत्मिक आनन्द कम एव भौतिक सुख अधिक मिलता है ।

आत्मिक आनन्द के लिए कर्म-निर्जरा की आवश्यकता होती है, जबकि भौतिक-इन्द्रिय जन्य सुख के लिये पुण्य बन्ध की । चूंकि धर्म ध्यान की सामान्य प्रक्रिया से पुण्य बन्ध अधिक होता है निर्जरा कम, अतः आत्मिक आनन्द के स्थान पर भौतिक सुख-पुण्य फल विशेप मिलता है । तथापि आर्त्त एवं रौद्रध्यान की अपेक्षा यह फल सुख प्रद एव उपादेय माना गया है । यही मोक्ष सुख की भूमिका का निर्माण करता है ।

## (४) शुक्लध्यान

जो ध्यान आत्मा की शुक्लता या निर्मलता का प्रेरक हो, अर्थात् आत्मा पर लगे हुए कर्म मैल को नष्ट करके आत्मा को निर्मल

बनाता हो; वह शुक्लध्यान कहलाता है । शुक्लध्यान का प्रारम्भ चेतना के केन्द्रीकरण से होता है । जब चित्त वृत्तिया ध्यान में मुख्य वृत्या बाहर के सभी अवलम्बनो को छोड़कर केवल आत्मानुलक्षी बनती है और स्वात्मलीनता का स्थिरत्व बढ़ने लगता है, उस समय की ध्यान-धारा शुक्ल ध्यान की सज्ञा पाती है ।

आगमों मे कहा है—

'सुक्के झाणे चउव्विहे चउप्पडोयारे पन्नत्ते । तजहा—

पुहुत्तवियक्के सवियारी, एगत्तवियक्के अवियारे, सुहुमकिरिय अप्पडिवाई, समुच्छिन्नकिरिए अणियट्टी ।

शुक्ल ध्यान के भी अन्य ध्यानो की तरह चार भेद किये गये है, जो इसके चार पाये भी कहलाते हैं ।

(१) पृथकत्व वितर्क सविचार ।
(२) एकत्व वितर्क अविचार ।
(३) सूक्ष्म क्रियाऽप्रतिपात्ति ।
(४) व्यूपरत क्रिया निवृत्ति या समुच्छिन्न क्रिया निवृत्ति ।

आदि के दो ध्यानो का आधार एक है, अर्थात् प्रथम दो शुक्ल भेदों के आरम्भक पूर्व ज्ञान धर (श्रुतज्ञान विशेष) आत्माए होती है । अतः ये दोनों ध्यान वितर्क अर्थात् श्रुतज्ञान सहित होते हैं । वितर्क की समानता होते हुए भी दोनो मे कुछ वैपम्य भी है । वह यह कि पहले मे पृथकत्व-भेद है, जबकि दूसरे मे एकत्व-अभेद । इसी प्रकार पहला सविचार है, जबकि दूसरा निर्विचार । इसी दृष्टि से इन दोनों के व्युत्पत्तिमूलक नामो मे भी अन्तर पड़ गया है ।

### (१) पृथक्त्व वितर्क सविचार[1]

"जब कोई ध्यान करने वाला पूर्वधर हो, तब पूर्वगत श्रुत के आधार पर और जब पूर्वधर नही हो तो अपने मे सम्भावित श्रुत

---

१. तत्त्वार्थ विवेचन–अ ९ सूत्र. ३९—४५

के आधार पर किसी भी परमाणु आदि जड या आत्म रूप-चेतन, ऐसे एक द्रव्य मे उत्पत्ति, स्थिति नाश, मूर्त्तत्व, अमूर्तत्व आदि अनेक पर्यायो का द्रव्यार्थिक, पर्यायार्थिक आदि नयो से भेद-प्रधान चिन्तन करता है। और सम्भव श्रुतज्ञान के आधार पर एक द्रव्य रूप अर्थ पर से दूसरे द्रव्य रूप अर्थ पर या द्रव्य रूप, अर्थ पर और शब्द पर से अर्थ पर चिन्तन की प्रवृत्ति करता है, तथा मन आदि किसी भी एक योग को छोड़कर अन्य योग का अवलम्बन ग्रहण करता है, तब यह ध्यान पृथ-कत्व वितर्क सविचार कहलाता है। कारण यह है कि इसमे वितर्क-श्रुतज्ञान का अवलम्बन लेकर किसी भी एक द्रव्य मे उसके पर्यायो का भेद (पृथकत्व) विविध दृष्टियो से चिन्तन किया जाता है और श्रुत-ज्ञान को अवलम्बित करके एक अर्थ पर से दूसरे अर्थ पर, एक शब्द पर से दूसरे शब्द पर, अर्थ पर मे शब्द पर शब्द पर से अर्थ पर तथा एक योग से दूसरे योग पर सयमित-संचारित किया जाता है।"

## (२) एकत्व वितर्क अविचार

उपर्युक्त विवेचन से विपरीत किसी भी पर्याय एव द्रव्य में अथवा योग मे परिवर्तन के बिना किसी एक द्रव्य अथवा पर्याय का स्थिरता पूर्वक चिन्तन करना एकत्व वितर्क अविचार "शुक्ल ध्यान" है। इसमें शब्द, अर्थ, व्यजन अथवा योगो से सक्रमण नही होता। इसमें एकत्व, अभेद प्रधान चिन्तन होता है। एकत्व वितर्क अविचार मे प्रवेश के बाद आत्मा मे स्थिरत्व आ जाता है, और फलस्वरूप केव-लज्ञान, केवलदर्शन की उपलब्धि होती है। उक्त दोनों ध्यानो मे चेतना के प्रथम भेद प्रधान ध्यान मे अभ्यस्त हो जाने पर ही द्वितीय अभेद प्रधान ध्यान की योग्यता आती है। जैसे मत्र प्रयोग से मन्त्रवादी, शरीर के विभिन्न भागो मे फैले हुए विष को एकत्र कर पहले डक वाले मुख्य केन्द्र पर ले जाता है, वैसे ही सम्पूर्ण जगत् के विभिन्न विषयो मे भटकते हुए मन को पहले ध्यान के द्वारा एक केन्द्र पर स्थिर किया जाता है। स्थिरता के दृढ हो जाने पर मन की समस्त चचल वृत्तियां एवं विचार स्वत. ही शान्त हो जाते हैं और मन एक दम निष्प्रकम्प बन जाता है, जिसका चरम परिणाम होता है, ज्ञान के सम्पूर्ण आव-रणों का विलय और चेतना के अनन्त ज्ञान-गुण का प्राकट्य अर्थात् सर्वज्ञता की उपलब्धि।

## (३) सूक्ष्म क्रियाऽप्रतिपात्ति

शुक्ल ध्यान की उपर्युक्त दोनो प्रक्रियाएं सर्वज्ञता की उपलब्धि के पूर्व की हैं, जबकि अन्तिम दोनो विधियां सर्वज्ञता (केवलज्ञान) की उपलब्धि के पश्चात् ही पायी जाती है। जब सर्वज्ञ प्रभु का निर्वाण-काल निकट होता है, तब अन्तरमुहूर्त पूर्व अर्थात् तेरहवे गुणस्थान के अन्तिम क्षणो मे ध्यान का तीसरा भेद प्राप्त होता है। ध्यान की इसी धारा में योग-निरोध की क्रिया होती है। वस्तुतः जब सर्वज्ञ भगवान योग निरून्धन क्रम के अन्त मे सूक्ष्म शरीर का आश्रय लेकर शेष अन्य योगो का पूर्ण निरोध कर देते है, उस समय की वह ध्यान धारा ही सूक्ष्म क्रिया प्रतिपात्ति ध्यान कहलाती है। चूंकि, उसमे केवल सूक्ष्म योग क्रिया ही शेष रहती है तथा इस ध्यान-धारा से पुन. निवृत्ति-पतन सम्भव नही है, अत. इसका गुण मूलक सूक्ष्म क्रियाऽप्रतिपात्ति नाम सार्थक हो जाता है।

## (४) समुच्छिन्न क्रिया निवृत्ति

शैलेशी अर्थात् पर्वत के समान निष्प्रकम्प अवस्था के प्राप्त होने पर जब श्वास-प्रश्वास आदि दैहिक क्रियाएं भी अवरूद्ध हो जाती हैं और आत्म प्रदेश अकम्प बन जाते है, तत्कालीन सहज ध्यान धारा "समुच्छिन्न क्रिया निवृत्ति" ध्यान कहलाती है। इस ध्यान मे मानसिक, वाचिक एव कायिक योग सम्बन्धी स्थूल एव सूक्ष्म सभी क्रियाओं का उच्छेद हो जाता है। अत इसमे सभी आश्रवो का निरोध होकर सर्व कर्मों का क्षय हो जाता है और सर्व सवर-रूप निवृत्ति अर्थात् मुक्ति प्राप्त हो जाती है। उक्त शुक्ल ध्यान के तृतीय चतुर्थ भेद मे किसी भी प्रकार के श्रुतज्ञान का अवलम्बन नही लिया जाता, अतः ये दोनो निरालम्बन भी कहलाते है।

वस्तु तत्त्व मे शुक्ल ध्यान आत्मा की विशुद्धयमान परिणति मे होने वाली सहज धारा है, जिसमे चेतना स्वत ही विकासमान होती है।

उक्त शुक्ल ध्यान के प्रथम भेद मे मानसिक, वाचिक एवं कायिक तीनों योग पाये जाते हैं। द्वितीय भेद मे कोई एक योग पाया जाता है। तृतीय मे केवल काम योग और चतुर्थ मे योग का सर्वथा अभाव पाया जाता है।

## शुक्ल ध्यान के चार लक्षण

अन्य ध्यानो की तरह शुक्ल ध्यान के अभिव्यंजक लक्षणो का निर्देश भी आगमो मे मिलता है । शुक्लध्यान का प्रमुख लक्षण है—अविच्युति अर्थात् किसी भी प्रकार के उपसर्गों के आने पर भी ध्यान से विचलित नही होना । चार विशिष्ट अवस्थाओ के आधार पर ध्यान के चार लक्षण बनते है ।

(१) विवेक, (२) व्युत्सर्ग,
(३) अन्यथा और (४) असम्मोह ।

(१) **विवेक**—आत्मा को देहादि समस्त सांसारिक जड सम्वन्धो से भिन्न मानने रूप विवेक की अभिव्यक्ति ।

(२) **व्युत्सर्ग**—शरीर, आदि सभी उपाधि का भावात्मक दृष्टि से सर्वथा त्याग रूप लक्षण का प्राकट्य ।

(३) **अव्यथा**—मानुषिक अथवा दैविक किसी भी प्रकार के परिषह या उपसर्गों के आने पर अविचल अनुद्विग्नता का प्रादुर्भाव ।

(४) **असम्मोह**—गहन विषयो मे अथवा देवादि के द्वारा की जाने वाली छलना मे भी सम्मोहित नही होना ।

## शुक्लध्यान के चार आलम्बन

धर्मध्यान के समान शुक्लध्यान के भी चार अवलम्बन बताए गये हैं ।

"सुक्कस्स ण झाणस्स चत्तारि आलम्वणा पण्णता । तंजहा-खंती, मुत्ती, अज्जवे, अद्दवे ।"

शुक्लध्यान के चार आधार हैं—(१) क्षमा, (२) निर्लोभता, (३) सरलता और (४) नम्रता ।

### (१) क्षमा

वैसे भी ध्यान साधक का जीवन क्षमा की जीवन्त मूर्ति होता है । तथापि शुक्ल ध्यान की उच्च सावना पर आरोहण करने के लिये क्षमा गुण मौलिक आधार का कार्य करता है । शुक्लध्यान का साधक

कितनी ही विकट-विक्षोभक विद्वेषकारी परिस्थितियो में भी अपने क्षमा गुण से विचलित नही होता हैं। शुक्लध्यानी साधक पुद्गलों के स्व-भाव का चिन्तन करता है कि इनके परिणमन इसी रूप मे होने वाले हैं फिर क्रोध करके आत्मा को क्यो मलिन किया जाय। इस प्रकार शुक्लध्यान-साधक अपनी साधना मे क्षमा को आधार वना कर चलता है।

## निर्लोभता

शुक्लध्यान का द्वितीय आलम्बन है निर्लोभता। लोभवृत्ति ही संसार बन्धन का मूल कारण है। शुक्लध्यानी मुक्ति साधना का सजग प्रहरी होता है। वह लोभवृत्ति से सदा दूर रहता है। वह सोचता है कि यह आत्मा अनेक वार अनन्त ऐश्वर्य का स्वामी बन चुकी है। वडे-वडे राज्य एव दैविक सुखो की अधिकारी वन चुकी है फिर भी इसे तृप्ति नही हुई। अतः लोभ कभी सुख नही दे सकता। लोभ-ममत्व-मूर्च्छा का परित्याग ही आत्मिक आनन्द के द्वार तक पहुं-चाता है। शुक्लध्यानी इस निर्लोभ वृत्ति को अवलम्बन वनाता है।

## आर्जव

आर्जव का अर्थ है ऋजुता—सरलता। शुक्लध्यानी सहज स्व-भाव से ही सरल होते हैं। प्रभु महावीर ने अपनी अन्तिम देशना मे कहा है—

'सोही उज्जुय भूयस्स, धम्मो शुद्धस्स चिट्ठइ।" अर्थात् ऋजु-भूत-सरल आत्मा मे ही धर्म टिकता है। शुक्ल ध्यान की साधना उच्च साधना है। छल-कपट अथवा माया के जाल विछाने वाला धर्म साधना नही कर सकता। छल तो एक प्रकार का शल्य है—काटा है, जो वार-वार हृदय मे चुभन पैदा करता रहता है। वह ध्यान साधना में नही जाने देता है। अत शुक्लध्यानी आर्जव—ऋजुता को साधना के अवलम्बन के रूप मे स्वीकार करता है।

## मार्दव

मार्दव का अर्थ है मृदुता अथवा नम्रता। अहकार साधना ही नही, प्रत्येक विकास का वाधक है। अतः साधना के लिये अथवा

शुक्ल ध्यान की साधना मे गति करने के लिये अहंकार विजय की प्रथम आवश्यकता होती है । शुक्ल ध्यान साधक विचार करता कि इस संसार मे अहंकार करने जैसा है ही क्या ? जितने गुण अथवा जितनी विशेषताएं हम में हैं, जिनके लिये हम अहकार करते हैं, उनसे अनन्त गुणाधिक विशेषताओं वाली महान आत्माएं ससार मे भरी पड़ी है। अभियान ही तो हमे विकास के मार्ग में बढने से रोक देता है। शुक्ल ध्यानी तो आत्म विकास का उच्चतम पथिक होता है । वह अभिमान नही, विनम्रता एवं कोमलता को ही धारण करके अपनी साधना मे मृदुता-विनयशीलता को आधार बनाता है ।

## शुक्ल ध्यान की चार भावनाएं

धर्मध्यान की तरह ही शुक्ल ध्यान मे प्रावीण्य प्राप्त करने के लिये उसकी चार भावनाओ का निर्देश किया गया है—

(१) अपायानुप्रेक्षा । (२) अशुभानुप्रेक्षा ।
(३) अनन्त वर्तितानुप्रेक्षा । (४) विपरिणामानुप्रेक्षा ।

(१) **अपायानुप्रेक्षा**—कपाय एवं आस्रव के दुष्परिणाम तथा उनसे होने वाले दुःखो का चिन्तन करना तथा ससार-वृद्धि के कारण-भूत पाप वृत्तियों के विषय में चिन्तन करना अपायानुप्रेक्षा अथवा आस्रव भावना कहलाती है ।

(२) **अशुभानुप्रेक्षा**—संसार के अशुभ परिणामो एव पदार्थों की निःसत्वता एव मलीनता का विचार करना अशुभानुप्रेक्षा या अशुचि भावना कहलाती है ।

(३) **अनन्त वर्तितानुप्रेक्षा**—अनन्त काल से संसार में विविध स्थानो पर होने वाले अनन्त जन्म-मरण एव भव-भ्रमण का चिंतन करना वर्तितानुप्रेक्षा अथवा लोक स्वरूप भावना कहलाती है ।

(४) **विपरिणामानुप्रेक्षा**—संसार की समस्त वस्तुओ के विविध परिणमन, शुभ से अशुभ, सयोग से वियोग तथा सम्पूर्ण भौतिक सुखो की नश्वरशीलता-अस्थिरता का विचार करना विपरिणामानुप्रेक्षा या अनित्य भावना कहलाती है ।

शुक्ल ध्यान की उपर्युक्त चारो भावनाओ के माध्यम से विचारो की उच्च श्रेणी मे आरूढ आत्मा कर्म मालिन्य को नष्ट करती चली जाय, तो मुहूर्त मात्र मे आराधक से आराध्य, आत्मा से परमात्मा की स्थिति मे परिणत हो, परम आनन्द की अनुभूति का रसास्वादन कर लेती है ।

ध्यान की उपर्युक्त नाति विस्तृत विवेचना का यहा एक ही प्रयोजन है कि आज का मुमुक्षु साधक, साधना की विभिन्न विधियो मे दिग्भ्रान्त न होकर सही दिग्बोध प्राप्त करे । आज अधिकाश साधक साधना के अनेकानेक मार्गों मे से किसी एक समुचित मार्ग के चयन के अभाव मे दिग्मूढ होकर इतस्तत भटक रहे हैं । ऐसी स्थिति मे अनन्त द्रष्टा प्रभु महावीर द्वारा प्रदत्त अनुभूतिमूलक ध्यान मार्ग साधको की दृष्टि-पथावतारी बने तो साधक तद्द्वारा साध्य के सर्वोत्कर्ष को प्राप्त हो, आर्त्त ध्यान, रौद्रध्यान जैसे अप्रशस्त ध्यानो से बचकर धर्म, शुक्ल जैसे प्रशस्त ध्यानो की ओर उन्मुख बने तथा यह बोध हो कि प्रशस्त ध्यानमार्ग ही एक ऐसा मार्ग है जिसके द्वारा साधक अपनी परम उपलब्धि के द्वार तक यथाशीघ्र पहुच सकता है ।

## शुक्ल ध्यान का फल

शुक्ल ध्यान की साधना, ध्यान की सर्वोच्च साधना है अत: उसका परिणाम फल भी सर्वोत्तम ही होता है । शुक्लध्यानी साधक कर्म बन्धनों से मुक्त होकर सदा आत्म रमणता मे आगे गति करता जाता है । और अपनी चरम परिणति मे सर्वथा बन्धन मुक्त होकर अजर-अमरता की स्थिति परम मुक्ति को प्राप्त कर लेता है । सदा-सदा के लिये अनन्त आनन्द-परम शान्ति अथवा अव्याबाध सुख को प्राप्त कर लेता है ।

# ४ समीक्षण ध्यान आगमिक विधियां

यह सुविदित है कि ध्येय के प्रति तद्रूप अथवा तदाकार होना ध्यान है। समीक्षण ध्यान हमारे समक्ष वही व्यवस्था प्रदान करता है। आगमेतर ग्रन्थो मे ध्यान की पदस्थादि विधिया बताई गई है। वे समीक्षण ध्यान साधना की पद्धति से भिन्न नही है। मन के ध्येय प्रति तल्लीन होने मे गहरे समीक्षण की अपेक्षा होती है। किन्तु-ध्येय के प्रति तद्रूप तदाकार हो जाना सहज नही है। तद्रूप होने के लिये कोई एक निश्चित विधि ही अपनाई जा सकती है। क्योकि ध्यान का किया जाना उतना सगत नही है जितना होना। अर्थात् चेतना की इस अनुभूति जन्य अवस्था मे चित्त वृत्तियो का लीन हो जाना ध्यान है, न कि हम जबरन चित्त वृत्तियो को एक विषय से हटाकर किसी अन्य विषय मे लगा ले। हा, यह सत्य है कि प्रारम्भ मे पर भाव मे अभ्यस्त बिखरी हुई वृत्तियो को इस ओर मोड़ने मे कुछ हद तक बल भी लगाना पडता है। यदि प्रारम्भ मे वैसा बल न लगाया जाय तो वे वृत्तियां अनादिकालीन व्यसनों मे लगी रहने के कारण व्यसनो को ही अपना स्वभाव बना चुकी होती है। यदि उस वक्त बल पूर्वक नही मोडा गया तो वही तल्लीनता की स्थिति चलती रहेगी जो कि अनादिकाल से चलती आई है। सद्विज्ञान के साथ आवश्यकतानुसार बल पूर्वक विकृत वृत्तियो को मोड़ने मे पुरुपार्थ बल अधिक सफल बनता है। जब ये वृत्तियां सही स्वरूप की ओर तीव्र रूप से प्रवाहित हो जाती है, तब फिर ध्यान का होना सहज बन जाता है। उसके पूर्व उतनी सहजता नही आ सकती। इसी दृष्टि से प्राथमिक "ध्यान साधक" के लिये योग शास्त्र, तत्त्वानुशासन तथा ज्ञानार्णव आदि ग्रन्थों मे पदस्थ, पिण्डस्थ, रूपस्थ एव रूपातीत आदि अनेक ध्यान की सुगम विधियों का निर्देश किया गया है। ये प्रारम्भिक ध्यान-साधक के लिये सुयोग्य मार्ग-दर्शक के निर्देशन मे अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हो सकती है।

ध्यान की सागोपाग विवेचना के लिये यहा उपर्युक्त विधियो का सक्षिप्त विवेचन अप्रासगिक नही होगा ।

## पदस्थादि ध्यान विधियां

विश्रुत विद्वान, शुभचन्द्राचार्य ने अपने मौलिक ग्रन्थ 'ज्ञानार्णव' मे केवल ज्ञान रूपी सूर्योदय का हेतु बताते हुए कहा है ।

पिण्डस्थञ्च पदस्थञ्च, रूपस्थ रूपवर्जितम् ।
चतुर्धा ध्यानमाम्नात, भव्यराजीवभास्करैः ॥
ज्ञानार्णव अ. ३६

अर्थात्—(१) पिण्डस्थ ध्यान, (२) पदस्थ ध्यान, (३) रूपस्थ ध्यान और (४) रूपातीत ध्यान, यह चार प्रकार के ध्यान माने गये हैं, इनके प्रभाव से भव्य जीवो को केवलज्ञान रूपी भास्कर की प्राप्ति होती है ।

वृहत् द्रव्य सग्रहकार ने उपर्युक्त चारो ध्यानो की व्याख्या करते हुए कहा है—

पदस्थ मन्त्रवाक्यस्थ, पिण्डस्थंस्वात्मचिन्तनम् ।
रूपस्थसर्वचिद्रूपं, रूपातीत निरञ्जनम् ॥

१. मूल मन्त्राक्षरो का स्मरण करना पदस्थ ध्यान कहलाता है ।
२. स्व-आत्मा के पर्यायो का विचार करना पिण्डस्थ ध्यान है ।
३. चित्स्वरूप अर्हन्त भगवान् का ध्यान करना रूपस्थ ध्यान है ।
४. निरञ्जन निराकार सिद्ध परमात्मा का ध्यान करना रूपातीत ध्यान है ।

यहा क्रमश: इन चारो ध्यानो का सामान्य स्वरूप दिखलाया जा रहा है ।

### पदस्थ ध्यान—पद समीक्षण

पदस्थ ध्यान का अर्थ है किसी भी मंत्र विशेष के पदो पर मन को केन्द्रित करना । जैनाचार्यो ने पदस्थ ध्यान के लिये अनेक पदो का चयन किया है जिनमें सर्वोत्कृष्ट स्थान नमस्कार महामन्त्र को दिया गया है । नमस्कार महामन्त्र के "णमो अरिहन्ताण" आदि पदो

पर मन को केन्द्रित करने के लिये कई विधियो का निर्माण हुआ है। नमस्कार मंत्र के पाचो पदो का अनुक्रम, व्युत्क्रम एवं अननुक्रम से प्रयोग करते हुए उस पर मन को केन्द्रित किया जाता है जिसे "अनानुपूर्वी ध्यान" की सज्ञा दी जाती है।

द्रव्य सग्रह ग्रन्थ मे नमस्कार महामन्त्र मे आगत पच परमेष्ठी का सक्षेप विस्तार के रूप से अनेक रूपों मे स्मरण का विधान मिलता है—

पणतीससोल छप्पण चतुदुगमेग च जवह झाएह।
परमेट्ठीवायगाणं अण्ण च गुरुवएसेण ॥

—द्रव्यसगह,

अर्थात्—पैंतीस (३५), सोलह(१६), आठ (८), पाच(५), चार (४), दो(२), और एक(१), अक्षरों के स्मरण से पच परमेष्ठी का जप-ध्यान हो सकता है। इनके अतिरिक्त अन्य प्रकार से भी, न्यूधिक अक्षरो से ध्यान होता है। जिसे गुरु के उपदेश के अनुसार समझकर करना चाहिये।

### ३५ अक्षरों का मूल मन्त्र

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ण | मो | अ | रि | हं | ता | णं, | ण | मो | सि | द्धा | ण, | ण | मो | आ | य |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| रि | या | णं, | ण | मो | उ | व | ज्झा | या | णं, | ण | मो | लो | ए | स | व्व |
| १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ |
| सा | हू | णं, | | | | | | | | | | | | | |
| ३३ | ३४ | ३५ | | | | | | | | | | | | | |

### १६ अक्षरों का मन्त्र

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | रि | ह | त | सि | द्ध | आ | चा | र्य | उ | पा | ध्या | य | सा | धु | + |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |

### आठ अक्षरों का मन्त्र

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | रि | हं | त | सि | द्धा | सा | हू, |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |

**पांच अक्षरों का मन्त्र**

अ सि आ उ सा
१ २ ३ ४ ५

**चार अक्षरों का मन्त्र**

सि द्ध सा हू,
१ २ ३ ४

**दो अक्षरों का मन्त्र**

सि द्ध,
१ २

**एक अक्षर का मन्त्र**

ॐ

इन मत्रो का स्पष्टीकरण आचार्यो ने निम्न रूप से किया है—

पैंतीस अक्षरो मे पूर्ण महामन्त्र का स्मरण किया गया है, सोलह अक्षरो में पच परमेष्ठी के नाम मात्र हैं।

आठ अक्षरो के मन्त्र मे अरिहन्त और सिद्ध, यह मूल मत्र के दो पद कायम रख कर पीछे के तीन पद 'साहू' शब्द मे लिये हैं, क्योकि आचार्य, उपाध्याय और साधु–यह तीनो साधु है। पाच अक्षरों के मंत्र मे अ अरिहन्त का, सि सिद्ध का, आ आचार्य का, उ उपाध्याय का और सा साहू का सूचक है। इसमे प्रत्येक परमेष्ठी का वाचक आद्य अक्षर लिया गया है।

चार अक्षरो के मन्त्र मे अरिहन्त और सिद्ध परमेष्ठी 'सिद्ध' पद मे लिये गये है, क्योकि अरिहन्त भी निश्चय से उसी भव मे सिद्ध होने वाले हैं। अत उन्हे सिद्ध कहने मे कोई हानि नही। बाद के तीनो पद साधु मे अन्तर्गत किये हैं।

दो अक्षरो के मत्र मे आगे के चारो परमेष्ठियो को सिद्ध पद में ही गर्भित कर दिया है, क्योकि चारो की इच्छा सिद्ध पद प्राप्त करने की है।

एकाक्षर मंत्र ॐ मे पांचो परमेष्ठी समाविष्ट हैं । वह इस प्रकार हैं:—

अरिहन्ता असरीरा, आयरिया उवज्झाया मुणिणो ।
पढमक्खर निप्फराणो, ओंकारो पच पर मिट्ठी ।।

अरिहन्त के आदि का 'अ' । सिद्धो को अशरीरी कहा जाता है अतः अशरीरी का 'अ' । सस्कृत मे 'अ' और अमिल कर 'आ' होता है । आचार्य का आदि अक्षर 'आ' । 'आ' और 'आ' मिलकर व्याकरण के अनुसार 'आ' ही होता है । उपाध्याय का 'उ' लेने से गुण सन्धि के आधार पर 'आ' और 'उ' मिलकर 'ओ' होता है । साधु को मुनि कहा जाता है । अतः मुनि शब्द का आदि 'म्' लेने से ओइम् शब्द निष्पन्न होता है । इस प्रकार ओ में पच परमेष्ठी का समावेश हो जाता है ।

नमस्कार मन्त्र के अतिरिक्त लोगस्स, नमोत्थूणं एव किसी भी आगम के पाठ का पदस्थ ध्यान किवा पद समीक्षण मे उपयोग किया जा सकता है ।

कलिकाल सर्वज्ञ आचार्य श्री हेमचन्द्र ने अपने योग शास्त्र (८, ३३, ३४) मे एक अन्य विधि का निर्देश किया है, जिसे जैन-योग-साधना मे "सिद्ध चक्र" के नाम से पुकारा जाता है । ध्यान की इस विधि मे सर्व प्रथम एकान्त, निरवद्य, शान्त स्थान मे ध्यान-योग्य किसी आसन मे स्थिर बैठकर हृदय-मनोवर पर अष्ट दल श्वेत कमल की कल्पना की जाती है । जब हृदय के केन्द्र पर अष्टमुखी कमल स्पष्ट झलकने लगे, और मन उस पर स्थिर हो जाय तब कमल के मध्य देश (कर्णिका) बीज कोष पर "णमो अरिहन्ताण" की कल्पना को स्थिर किया जाता है । तत्पश्चात् कमल की पूर्वादि चारो दिशाओ की पखुडियो पर क्रमश णमो, सिद्धाण, णमो, आयरियाण, णमो उवज्झायाण एव णमो लोए सव्व साहूण की कल्पना करते हुए चित्त को उस पर केन्द्रित किया जाता है । चारो दिशाओं मे ध्यान के कुछ क्षणो तक सक्रिय होने पर मन को ईशान कोण आदि चार विदिशाओं को चार पखुडियो पर घुमाया जाता है और वहा क्रमशः एसो पच णमुक्कारो, सव्व पावप्पणासणो मगलाणच सव्वेसिं, पढम हवई मगलं आदि चूलिका पदो की कल्पना करते हुए ध्यान को केन्द्रित किया जाता है । कुछ विद्वान् साधक एसो पच णमुक्कारो आदि पदों के स्थान पर क्रमशः "णमोनाणस्स," "णमो दसणस्स," "णमो चरित्तस्स' एव "णमो तवस्स" की निर्धारणा भी करते है ।

कहा जा चुका है कि पदस्थ ध्यान की कई विधियां प्रचलित है। केवल उदाहरण स्वरूप दो विधियो का सकेत ऊपर किया गया है। उपर्युक्त प्रक्रिया का मुख्य प्रयोजन यही है कि मन अपने मुख्य-कमल केन्द्र से नही हटता हुआ उपकेन्द्रो मे पुनः-पुन आवर्तन-प्रत्यावर्तन करता रहे जिससे मन की गति अन्य विषयो पर न जाय अर्थात् अन्य विषयो के प्रति उसकी पकड कुछ शिथिल हो और मन स्वचालित चक्र की भाति केवल निश्चित् केन्द्रो पर ही गति करता रहे। यह पदस्थ ध्यान की एक काल्पनिक रूपरेखा है। इसका प्रयोजन मन के केन्द्रीकरण तक ही सीमित है।

उपर्युक्त सिद्ध चक्र को निम्नाकित चित्र के माध्यम से भली प्रकार समझा जा सकता है।




सिद्ध-चक्र

## पिण्डस्थ ध्यान—देहांग समीक्षण

पिण्ड का अर्थ है शरीर, चैतन्य युक्त शरीर पिण्ड, अतः पिण्ड ध्यान का अर्थ हुआ पिण्ड अर्थात् देह के प्रमुख अंग—ललाट, आज्ञा चक्र, ब्रह्मरन्ध्र, नासिकाग्र भाग, कण्ठ तथा नाभि कमल आदि सस्थानों पर मन को केन्द्रित करना।

अन्य साधना—विधियों की तरह पिण्डस्थ ध्यान को किसी शान्त-प्रशान्त एकान्त स्थान मे पद्मासन, सिद्धासन आदि किसी उत्तम आसन से स्थिर होकर किया जाता है।

शरीर के विभिन्न उत्तमागों पर मन की स्थिरता के कुछ बढने पर "यत्पिण्डे तत् ब्रह्माण्डे" के अनुसार देह के पिण्ड में ही यत्पिण्डे तत् ब्रह्माण्डे की साकार कल्पना की जाती है। कटि प्रदेश पर हाथ स्थिर करके नृत्य करते हुए मानव की आकृति ही सम्पूर्ण लोक-ब्रह्माण्ड की आकृति है। अत. देह के साथ ब्रह्माण्ड की तुलना मे क्षुद्रता एव विराटता की कल्पना की जाती है।

## पंच धारणाएं

कुछ प्राचीन आचार्यो ने पिण्डस्थ ध्यान के क्रम में पांच धारणाओ का विवेचन भी किया है, जिनके माध्यम से लोकस्थित महत् तत्वो का चिन्तन करते हुए उत्तरोत्तर मन को आतम केन्द्र के निकट लाया जाता है। वे पाच धारणाए हैं, पार्थिवी, आग्नेयी, मारुति, वारुणी एव तत्त्ववती।

## पार्थिव समीक्षण

उपर्युक्त पाच धारणाओ मे प्रथम है पार्थिवी धारणा। इसे ही पार्थिव समीक्षण कहा जाता है। इसमे स्वय की चेतना का पृथ्वी अचलता निश्चलता के साथ चिन्तन किया जाता हैं। आत्मा की अडोलता के इस समीक्षण मे अपनी चेतना को सहस्र पंखुरी कमल पर समासीन मानकर यह समीक्षण किया जाता है कि जैसे पृथ्वी अचल-अकम्प एव क्षमा गुण धारक है, उसकी कोई कितनी ही निन्दा करे, उस पर कचरा-गन्दगी डाले फिर भी वह क्षुब्ध नही होती है, उसी प्रकार आत्म समीक्षण की इन घड़ियो मे हमारी चेतना भी अचल-अटल एव अक्षुब्ध बन गई है। निन्दा-प्रशसा के सभी प्रसंग इसे चलित अथवा क्षुब्ध नही कर सकते हैं।

## आग्नेय समीक्षण

दूसरी आग्नेयी धारणा अथवा आग्नेय समीक्षण मे उसी परम सुचिर स्थिरता के साथ यह कल्पना की जाती है कि अपने चारो ओर आग लग रही है और वह आत्मा के आवारक कर्मो को जलाकर राख बना रही है। आत्मा तो अदाह्य होने से एक दम सुरक्षित है—उसका यह अग्नि कुछ भी नही बिगाड सकती है, किन्तु उसे बन्धन मे डालने वाले कर्म एव देहादि भाव जल रहे है। आत्मा आनन्द घन-पिण्ड के रूप मे स्वरूप मे स्थित है।

## वायवी समीक्षण

तीसरे वायवी समीक्षण मे यह चिन्तन मुखरित होता है कि अग्नि के द्वारा जले हुए कर्म परमाणुओ एवं देहाध्यास की राख तेज हवा के द्वारा इधर-उधर उड रही है। कर्म एव आशक्ति भाव की राख उड़-उड़ कर बहुत दूर चली गई है।

## वारुणी समीक्षण

चतुर्थ वारुणी समीक्षण समता भाव का समीक्षण है अर्थात् आधी से राख के उड जाने पर भी जो प्रकृति मे चचलता बनी रह जाती है वह समता की सरस फुहारो के छिडकाव से स्थिर-शान्त एव सौम्य बन जाती है। इस समीक्षण में आत्मा को अपने चारो ओर समता की सौम्यता एव पवित्रता ही दिखाई देती है।

## तत्त्ववत् समीक्षण

अन्तिम एवं पाचवें तत्त्ववत् समीक्षण मे समीक्षण ध्यान साधक आत्मा के मूल अभौतिक स्वरूप का चिन्तन करता है। अनन्त ज्ञान-दर्शन-चारित्र की अडोलता मे लीन होता हुआ निरन्तर आत्म स्वरूप के निकट पहुचने का प्रयत्न करता चला जाता है।

इन पंच समीक्षणों की प्रक्रिया प्रयोगात्मक प्रक्रिया है। साधक को पिण्डस्थ ध्यान अथवा पिण्ड समीक्षण में इन प्रक्रियाओं से से गुजरते हुए अपूर्व उल्लास एव आनन्द का अनुभव होता है।

यह बताया जा चुका है कि पिण्ड समीक्षण मे साधक देह के उत्तमांगो पर ध्यान केन्द्रित करता है और देह के विभिन्न उत्तमागों में साधना के लिये "आज्ञा चक्र" का विशेप महत्त्व होता है। अतः यहा आज्ञा चक्र का सक्षिप्त प्रतिपादन अप्रासगिक नही होगा।

## आज्ञा चक्र समीक्षण

मन की एकाग्रता की साधना के लिये साधन-विधि मे "आज्ञा-चक्र" का अपना विशिष्ट एव महत्त्वपूर्ण स्थान है । "आज्ञा चक्र" एक ऐसा सबल साधन है कि मन के सारे भटकाव अल्प समय मे ही अवरूद्ध हो जाते हैं और मन एक निश्चित् चिन्तन-धारा मे प्रवाहमान हो जाता है ।

भ्रूमध्य को ही योग की भापा मे आज्ञा चक्र, दिव्य चक्षु अथवा तृतीय नेत्र के नाम से पुकारा जाता है ।

"आज्ञा चक्र" की ध्यान-विधि मे सिद्धासन आदि किसी दृढ आसन से मेरूदण्ड (रीढ की हड्डी) को सीधा करके बैठ जाता है और ध्यान मुद्रा स्थिर की जाती है । फिर मानस चक्षु अर्थात् दोनो भृकुटियो के बीच मे देखने का प्रयास किया जाता है । इस मानस-दर्शन मे नेत्र बन्द होने चाहिये और केवल कल्पना से ही भ्रूमध्य को देखना चाहिये । ध्यान की अधिक स्थिरता की दृष्टि से भ्रूमध्य केन्द्र मे "अर्हं" अथवा "ॐ" की आकृति को समक्ष रख कर इसके स्वरूप का चिन्तन किया जा सकता है ।

"आज्ञा चक्र" की साधना आरम्भ मे कुछ दुरूह प्रतीत होती है । किन्तु सतत अभ्यास इसे सुबोध एवं सरल बना देता है । अनुभूति के आधार पर कहा जा सकता है कि कुछ दिनो की निरन्तर साधना के पश्चात् मन की वृत्तिया बहुत कुछ स्थिर होने लगती हैं और वैकारिक सकल्प-विकल्पो से रहित अवस्था प्राप्त होने लगती है। मन सहज ही स्थिर होने लगता है । इस मानसिक स्थिरत्व के द्वारा आन्तरिक प्रसन्नता, आनन्द एव उल्लास वृद्धिगत होते है । हा, एक बात अवश्य इस विषय मे ध्यान देने योग्य है कि इसमे हठयोग की प्रवृत्ति अर्थात् चित्तवृत्तियो के साथ शीघ्रता का हठ नही होना चाहिये ।

## श्वास समीक्षण

"आज्ञा चक्र" की साधना-विधि की तरह ही श्वासानुसन्धान की ध्यान विधि का भी अनूठा महत्त्व है । आज्ञा चक्र की साधना मे

प्रारम्भिक साधक के लिये "श्वासानुसन्धान की ध्यान-विधि के द्वारा आज्ञा चक्र की दुरूह ध्यान-विधि को सुगम बनाया जा सकता है और पिण्डस्थ ध्यान की गहराई में पहुंचा जा सकता है।

श्वास समीक्षण की ध्यान-प्रक्रिया मे मन को अपने श्वासोच्छ्वास पर केन्द्रित किया जाता है। आसन की स्थिरता पूर्वक साधक अपनी मनोवृत्तियोएव समस्त कल्पनाओ को श्वास पर केन्द्रित करके उसी मे लीनता प्राप्त करता है। इस प्रक्रिया मे प्राणायाम की भाति खूब गहरे सास लिये जाते हैं। सास इतने गहरे हों कि वे सीधे नाभि-मण्डल पर चोट करें। इससे पहला लाभ तो यह होगा कि प्राण वायु अधिक मात्रा मे देह के भीतर जायेगी और भीतर से दूषित वायु बाहर निकलेगी, फलत कुछ ताजगी का अनुभव होगा। इस प्रक्रिया मे कुछ स्थिरत्व लाने के लिये श्वासो की गणना भी की जा सकती है और कुछ समय श्वास को भीतर रोके रखकर धीरे-धीरे छोडा जा सकता है। कुछ अधिक प्रगति के लिये गहरे श्वास भीतर लेने और बाहर निकालने मे मूलाधार चक्र अथवा नाभि कमल से श्वास का सम्वन्ध जोडा जा सकता है। अर्थात् यह कल्पना की जा सकती है कि श्वास मूलाधार चक्र अथवा नाभि कमल से प्रवल वेग के साथ उठ रहा है और उर्ध्वगामी वन कर ऊपर के सभी चक्रो को पार करता हुआ मेरू दण्ड (रीढ की हड्डी) के माध्यम से आज्ञा चक्र तक पहुच रहा है और आज्ञा चक्र के इर्द-गिर्द उद्दीपक, तेज अथवा वहुत अधिक मात्रा मे प्राण वायु का सचार अथवा संग्रह हो रहा है। श्वास की उर्ध्वमुखी अवस्था मे मूलाधार से मेरूदण्ड मे होकर आज्ञा चक्र के निकट शक्ति के उर्ध्वगमन की कल्पना भी की जा सकती है। इस प्रक्रिया द्वारा आज्ञा चक्र की साधना भी सवल एव सशक्त वनती है। अनुभूति जन्य आलोक से कहा जा सकता है कि इस विधि के द्वारा मन को वहुत अविक समय तक एक विषय पर स्थिर किया जा सकता है। इस स्थिरत्व से सकल्प वल तीव्र होता है। और एकाग्रता की साधना सुगम व दृढ हो जाती है।

श्वासानुसंधान की एक सुगम विधि और भी है। उसमे किसी भी आसन विशेष का आग्रह नही होता है। किसी भी मुद्रा में सुखासन से वैठकर अथवा शवासन से सोकर ध्यान को श्वास पर केन्द्रित

किया जाता है। शरीर को ढीला, तनाव रहित बनाकर सहज वृत्या केवल श्वास के गमनागमन का अवलोकन भर किया जाता है। इसमे श्वास को रोकना और गणना करना भी आवश्यक नही, क्योकि गणना करने और श्वास को रोकने में भी कुछ न कुछ तनाव बनता ही है। अतः तनाव से सर्वथा मुक्त होकर इस प्रक्रिया मे एक ही अनुभूति शेष बच जाती है कि श्वास आ रहा है, और श्वास जा रहा है। पूरा ध्यान श्वास पर ही केन्द्रित किया जाता है। प्रारम्भिक साधक के लिये यह प्रक्रिया उपयोगी सिद्ध हो सकती है।

## रूपस्थ ध्यान परमात्मरूप समीक्षण

जैसा कि शब्द से ही स्पष्ट है कि ध्यान की इस प्रक्रिया मे साधक किसी दिव्य रूप पर चित्त को स्थिर करता है। इस साधना मे आगे बढता हुआ साधक अपने प्राणवान देह पिण्ड मे ही परमात्मा को चित्रित कर दिव्यता की कल्पना करने लगता है। कभी आगमोल्लिखित तीर्थंकर के स्वरूप की साकार कल्पना करता हुआ उसके विविध आयामी चिन्तन मे खो जाता है। तीर्थंकर के स्वरूप चिन्तन मे अरिहन्त महाप्रभु के अतिशयो पर अध्यात्मोन्मुख भाव प्रवाही चिन्तन किया जा सकता है। यथा-अरिहन्त महाप्रभु ने किस प्रकार अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त चारित्र एव अनन्त वीर्य रूप अनन्त चतुष्टय की सर्वोच्च सत्ता प्राप्त कर ली। इन आध्यात्मिक उपलब्धियो का प्रभाव उनकी दैहिक क्रान्ति पर भी कितना अनूठा पड़ता है, कितनी भावपूर्ण अनुपम मुद्रा है तीर्थंकर महाप्रभु की! अत्यन्त मनोहर शान्त, गम्भीर, एक हजार आठ उत्तम लक्षणों से विभूषित परम दीप्तिमान् मुद्रा का दर्शन कर सुरेन्द्रादि भी स्तुति मुखर हो उठते हैं, आदि सोपानो पर ध्यान उत्तरोत्तर दृढीभूत बनता जाता है।

इतनी भौतिक एव अभौतिक सम्पदा से घिरे हुए भी कितना अपूर्व वैराग्य रस टपक रहा है, महाप्रभु के अणु-अणु से। कैसा शान्ति का निर्झर फूट रहा है इस महाचेतना के अन्त: स्थल से। इसी प्रकार कभी गुरु, आदि किसी लोकोत्तर महापुरुष के दृष्टिगम अथवा श्रुतानुगत रूपो को अपने मानस-चक्षु के समक्ष कल्पना-लोक मे अंकित किया जा सकता है।

सक्षेप मे रूपस्थ ध्यान में चक्षु का पदार्थ के साथ और मन

का चक्षु के साथ केन्द्रीकरण का श्रभ्यास किया जाता है अथवा कल्पना-जगत मे किसी चेतना युक्त देह-पिण्ड मे परमात्मा के दिव्य रूप को कल्पित कर उस पर ध्यान केन्द्रित किया जा सकता है। इस विधि मे तीर्थंकर प्रभु की समवसरण रचना उसमें उन्हे श्रमृतोपदेश देते हुए देखना तथा आध्यात्मिक उत्क्रान्ति के मार्ग की श्रागमोक्त विधि की कल्पना की जा सकती है अथवा भगवान् महावीर की श्रागमोल्लिखित श्ररण्यों में की जाने वाली ध्यान-साधना की निष्कंप एवं श्रडोल मुद्रा का चिन्तन श्रौर उस मानसिक चित्र पर ध्यान को केन्द्रित करने का प्रयत्न भी किया जा सकता है।

इस प्रकार विराट् व्यक्तित्व के जीवन पर किया जाने वाला बहुश्रायामी चिन्तन मन के भटकाव को प्रतिवधित कर उसे सही दिशा प्रदान करता है। फलत: वह एक विशुद्धतम केन्द्र पर स्थिर हो जाता है श्रौर उसकी प्रवृत्ति शुभत्व से शुद्धत्व की श्रोर गतिमान होती है। इस प्रक्रिया से श्रन्य श्रनेक उपलब्धियों के साथ सकल्प-शक्ति की स्थिरता एव पवित्रता वृद्धिगत होती है।

### रूपातीत ध्यान श्रात्म समीक्षण

रूपातीत ध्यान का अर्थ है—रूप, रग श्रर्थात् किसी भी प्रकार की श्राकृति से श्रतीत निराकर, शुद्ध चैतन्य का चिन्तन करते हुए उसमे लीन हो जाना।

पदस्थ एवं पिण्डस्थ ध्यान मे किसी शब्द विशेष श्रथवा केवल ज्ञान सम्पन्न श्रात्मा श्राकृति विशेष जिस शरीर मे हो वैसी की कल्पना करके उसमे मन को स्थिर किया जाता है, जबकि रूपातीत ध्यान विधि में समस्त साकार कल्पनाश्रों से ऊपर उठकर केवल श्रात्म-केन्द्रित होने की साधना की जाती है। इसमे समस्त चिन्तन अमूर्त श्रात्मादि पदार्थों पर केन्द्रित हो जाता है। उदाहरण स्वरूप यह चिन्तन हो कि श्रात्मा का कोई रूप नही होता, न उसकी कोई जडा श्राकृति होती है, श्रागम के श्रनुसार—

न सद्दे, न रूवे, न गन्धे, न रसे, न फासे—श्रर्थात् न शब्द श्रात्मा है, न रूप, रस गन्ध श्रौर स्पर्श ही श्रात्मा है। श्रापेक्षिक दृष्टि

से चेतना रहित इन्द्रिय, देह और मन भी आत्मा नहीं है। ये सब भौतिक पदार्थों के गुण अथवा पर्याय हैं। आत्मा इन सबसे अतीत अभौतिक एवं अमूर्त है। वह तो ज्ञाता, दृष्टा एवं चेतना स्वरूप है। "ज्ञानमयोहि आत्मा" के अनुसार वह ज्ञाता-दृष्टा है, वह जगत के समस्त पदार्थों, दृश्यों का दृष्टा है। यह चिन्तन रूपातीत ध्यान के अन्तर्गत आता है। आत्मा के साथ इस दृष्टा एवं ज्ञानमय स्वरूप का चिन्तन भी इसी मे समाविष्ट होता है। आत्मा की सर्वोच्च एवं सर्वोत्कृष्ट अवस्था ही परमात्मदशा है और वही सिद्ध अवस्था कही जाती है। अतः सिद्धों के अगम्य एवं अगोचर स्वरूप के भावात्मक चिन्तन को रूपातीत ध्यान कहा जाता है।

अन्य ध्यानो से रूपातीत ध्यान की विशिष्टता का आधार यह है कि इसमे सभी प्रकार के बाह्य अवलम्बन छूट जाते हैं, मन की समस्त प्रवृत्तिया बाहर से सिमट कर आत्म स्वरूप पर केन्द्रित हो जाती है और मन स्वय आत्म स्वरूप की खोज मे लीन हो जाता है। यह आत्मलीनता अगर कुछ गहरी हो जाये तो विचारातीत-सी लगती है, किन्तु इसे विचारातीत अवस्था नही मान लेना चाहिये। इसमे मन की सक्रियता बराबर बनी रहती है और जब तक मन सक्रिय रहता है विचारातीत अथवा विचार शून्य अवस्था नही आ सकती। वह तो ध्यान की चरम एव परम अवस्था होती है, जहा द्रव्य मन की वृत्तियो का समूल विलय हो जाता है। लीनता और विलीनता अथवा लय और विलय मे यही अन्तर है। लय अवस्था मन के अस्तित्व पूर्वक केन्द्रीकरण की अवस्था है, किन्तु विलय अवस्था मे असद् मनोवृत्तियो को पूर्णतः अवरूद्ध कर मन को ध्यान की पराकाष्ठा पर पहुंचा दिया जाता है। रूपातीत ध्यान के साधको के लिये लय अवस्था को ही महत्त्वपूर्ण माना गया है अतः उनके लिये मन को लय अर्थात् किसी अमूर्त सत्ता पर केन्द्रित करने की साधना ही उपादेय मानी गयी हैं, ताकि वे साकार ध्यान की स्थूल प्रक्रिया से ऊपर उठकर निराकर में लीन हो सकें।

## अनुप्रेक्षा समीक्षण

समीक्षण ध्यान ही नहीं, ध्यान साधना की किसी भी विधि मे विचार, चिन्तन अथवा भावनाओ का सर्वाधिक महत्त्व माना गया

है। विचारों अथवा भावनाओं का साधक-चित्त पर गहरा प्रभाव पड़ता है। दैनन्दिन जीवन मे जिन भावनाओ का प्राबल्य रहता है, वे ही ध्यान के क्षणो में भी पुनः पुनः उभर कर सामने आती हैं। यदि भावनाएं प्रशस्त हों, बन्धन-मुक्ति की दिशा में चैतन्य को प्रेरित करती हों तो ध्यान शीघ्र बनेगा, उसमे कोई व्यवधान उपस्थित नहीं होगा। किन्तु यदि भावनाएं अप्रशस्त चल रही हों—प्रतिक्षण अशुभ चिन्तन चलता हो, तो वह ध्यान साधना में पुनः पुनः विक्षेप–व्यवधान उपस्थित करेगा। चित्त को बार–बार उद्वेलित करता हुआ, अशुभ की ओर ही सासारिक बन्धनो की ओर ही खीचेगा।

समीक्षण ध्यान की साधना अन्तर समीक्षण अथवा आत्म-सामिप्य प्राप्त करने की साधना है। आत्म-सामिप्य की प्राप्ति के लिये समस्त बाह्य विकल्पो से ऊपर उठना आवश्यक होता है। चित्त को ऊर्ध्व दिशा देना होता है, अत इसमे चित्त का प्रतिपल प्रशस्त दिशा में प्रवाहित होना नितान्त वाञ्छनीय है। सख्यातीत दिशाओ में प्रवाहित भाव धाराओ को जैनागमो एवं जैनाचार्यों ने बारह धाराओं में समीकृत अथवा प्रतिवन्धित किया है, जिन्हें द्वादस भावना अथवा द्वादस अनुप्रेक्षा की संज्ञा दी गई है। ये द्वादस अनुप्रेक्षाए समीक्षण ध्यान की महत्तम भूमिका का निर्माण करती हैं। एक-एक अनुप्रेक्षा का तन्मयता पूर्वक धारा प्रवाही चिन्तन ही अनुप्रेक्षा समीक्षण कहलाता है। वे द्वादस अनुप्रेक्षाए, जिनका निरन्तर समीक्षण हमे आत्म समाधि के प्रवेश द्वार तक ले जाता है, वाचक मुख्य उमास्वाति के द्वारा निम्न रूप से वर्णित हुई है—

"अनित्याशरण संसारैकत्वान्यत्वा शुचित्वास्रव सवर निर्जरा लोक वोधि दुर्लभ धर्मस्वाख्या तत्त्वानुचिन्तनमनुप्रेक्षाः" । त. सू॰ ६-७१

१. अनित्य, २ अशरण, ३. ससार, ४. एकत्व, ५. अन्यत्व, ६. अशुचि, ७ आस्रव, ८. संवर, ९ निर्जरा, १०. लोक, ११. वोधि दुर्लभत्व, १२. धर्म का स्वाख्या तत्त्व–इनका अनुचिन्तन ही अनुप्रेक्षाएं हैं।



वाल्यकाल मे पराधीनता वश कितने कष्ट सहे। फिर भी इसका परिवर्तन रूका नही। यह अनित्य जो ठहरा—बदलता गया—बढता गया और यौवन मे पहुच गया। वहां इस पर भोगो की मस्ती छा गई। पत्नी के प्यार मे और परिवार के भरण-पोषण मे तारुण्य भी गलता चला गया। शक्ति क्षीण हो गई और बुढापा आ धमका। यौवन की सारी चमक-दमक समाप्त हो गई। चेहरे पर सैकड़ो झुरियां पड गई। अंग-अंग ढीला पडकर कांपने लगा। दृष्टि क्षीण हो गई। दांत गिर गये। नाक झरने लगी। मुह पोपला हो गया। जीभ लड़खड़ाने लगी। स्वर भग होने लगा। जठराग्नि मन्द हो गई—पाचन तन्त्र बिगड गया। कमर झुक गई। टागे थक गई। लठिया का सहारा ले लिया। अनेक व्याधियो ने घेर लिया और खटिया पकडनी पड़ी। अब सभी प्रियजन पराये हो गये। कोई भी सीधे मुह वात नही करता। यौवन की मस्ती न जाने कहा चली गयी! सारी अकड निकल गई और एक दिन वह आया कि सारी आयु क्षीण हो गई। और परिजनो ने मिलकर किसी समय अत्यन्त सुन्दर-रमणीय दिखने वाले इस शरीर को चिता पर चढा दिया। इसकी राख हो गई और सारा खेल खत्म हो गया।

यही कहानी है इस शरीर की। यह स्पष्ट ही दिखाई देता है कि यह शरीर कितना अस्थिर है। कितनी अवस्थाएं बदलता जाता है। प्रतिक्षण कितने नये-नये रूप धारण करता रहता है। वाल्यकाल को तरुणाई निगल जाती है और तारुण्य को बुढापा चट कर जाता है। अन्त मे मौत मे आकर बुढापे को गिटक जाती है। कितनी अनित्यता शरीर की!

और हे चेतन्य! यह भी तो समीक्षण कर कि इस अस्थिर-अनित्य माया जाल मे वाल्यकाल के वाद तारुण्य और तरुणाई के वाद वार्द्धक्य आएगा ही? क्या श्वास का कोई विश्वास है? क्या काल—मृत्यु वालक को नही ले जाती है? अरे! मृत्यु तो 'समदर्शी' कही जाती है, उसके लिये वालक-युवक और वृद्ध मे कोई अन्तर नही है। वह किसी को भी किसी भी क्षण ले जा सकती है। फिर कैसे समझा जाय कि यौवन आएगा ही और यह मौज मस्ती भरी जवानी हमे सुख देती ही रहेगी?

यह शरीर तो औदारिक पुद्गलो का बना है, जिनका स्वभाव ही गलन-सडन और विध्वंसन है। जिसका स्वभाव ही नष्ट होने का है, उसे स्थाई मानकर जगत व्यापार चलाना कितना हास्यास्पद है ! यहां निरन्तर रात और दिन रूपी दो पाटो की काल रूपी चक्की चल रही है। इसमे जो शरीर आयुष्य रूपी कील से लगे हैं, वे बचे हुए हैं और जो वहा से हटे कि काल की चक्की उन्हे पीस देती है। क्षण भर मे इस सुन्दर-सलोना दिखने वाले शरीर का आटा (राख) बन जाता है।

हे चैतन्य ! तू यह समीक्षण कर कि इस जन्म मे प्राप्त तुम्हारा यह शरीर औदारिक कहलाता है। औदारिक शब्द का आगमिक एव लाक्षणिक दो अर्थों मे प्रयोग हो सकता है। औदारिक का आगमिक अर्थ है—उदार अर्थात् प्रधान–विशेष प्रकार के उत्तम पुद्गलो से बना हुआ। इस अर्थ मे यह शरीर अनन्त पुण्य के उदय से प्राप्त हुआ है और इसी के द्वारा तीर्थंकर जैसी महानता प्राप्त की जा सकती है। धर्म आराधना की जा सकती है और मोक्ष तक पहुचा जा सकता है, अत· यह महान् है। किन्तु औदारिक शब्द का दूसरा अर्थ है—उदार या उधार अर्थात् मागकर लिया हुआ, जैसे कोई विवाहादि के प्रसग पर धर्मशाला या किसी अन्य व्यक्ति का मकान मागकर–उधार लिया जाता है। उसी प्रकार यह शरीर भी उधार लिया हुआ है। जैसे उस मकान की साफ-सफाई करवा कर उसे सजाया जाता है, किन्तु कदाचित् उसके उपयोग के पूर्व ही निश्चित् तारीख आ जाए तो धर्मशाला का मालिक उसे जबरन खाली करवा लेता है। उसी प्रकार इस शरीर को कितना ही सजाया जाय आखिर उधार लिया हुआ पदार्थ कब तक अपना बना रहेगा ? इसे खाली करना ही पड़ेगा। फिर इस शरीर को नित्य मान कर इस पर मोहित होना—आसक्त होना कहा तक उचित है ? चेतन ! समझ-समझ, इस शरीर की नश्वरता अनित्यता का समीक्षण कर।

यह शरीर उपयोगी है तो इसका एक ही उपयोग है कि इससे जितना हो सके, धर्माचरण करले। यही इस शरीर का वास्तविक उपयोग है। भोगादि तो देव एवं पशु शरीर मे भी अनेक बार भोगे जा चुके हैं। मानवीय तन भोग के लिये नहीं, योग के लिये

प्राप्त हुआ, अत· इसे साधना में लगाना ही श्रेयस्कर है अन्यथा यह किराये का मकान खाली करवा लिया जायेगा। हे चैतन्य! आत्म समीक्षण कर और इस अनित्य तन का भी सही सार निकाल ले। आत्मा की शाश्वत् शान्ति को प्राप्त करने मे इसे लगा दें। फिर भले ही यह नष्ट हो जाय, तुझ से सदा-सदा के लिये छूट जाए तो भी तुझे पश्चाताप नही होगा। इस तन का सर्व तो महत्त्वपूर्ण उपयोग है—इससे ही परम मुक्ति मिल जाए।

## धन–अनित्यत्व समीक्षण

यह तो हुआ शरीर की अनित्यता का समीक्षण। अब जरा जिस धन के पीछे यह तन रात-दिन दौडता है, उसकी अनित्यता का भी तो समीक्षण कर। यह धन क्या कभी किसी के पास टिका है? लक्ष्मी का नाम भी तो चचला है। वह स्थिर रह भी कैसे सकती है। आज जो लक्ष्मी पति है, कल वह कगाल दर-दर की ठोकर खाने वाला भिखारी बन सकता है।

इस धन को दौलत भी कहते हैं यह दो लाते मारता है—आते समय अहकार की और जाते समय दीनता की। फिर इस धन को नित्यमान कर जो सुखी रहने का प्रयास करते है वे सुखी कहा होते हैं?

नीतिकार कहते है—

"अर्जने दु:खं रक्षणे दु:ख, दु.ख व्यये सर्वात्मना।"

धन की प्राप्ति बड़ी कठिनाई–अनेक कष्टो के द्वारा होती है, अत: कहा गया है—'अर्जने दु:ख'। धनार्जन दु:ख से परिपूर्ण है। धनोपार्जन के लिये इन्सान प्राणप्रिय पत्नी को छोड कर अपनी जन्म भूमि से हजारों किलोमीटर दूर परदेश मे चला जाता है। लू-लपट-ठण्ड और वर्षा की, यातायात के खतरो की परवाह किये बिना रात-दिन दौड़ता रहता है। क्या यह कम कष्ट है!!

कदाचित् दु:खो को पार करते या सहन करते हुए धन कमा लिया तो फिर क्या व्यक्ति सुखी हो जाता है? नही, अब उसे इस

धन की रक्षा की चिन्ता सताती है। कहीं चोर, लुटेरे, डाकुओं की दृष्टि इस पर नही पड जाय। कहीं इसे कोई हडप न ले। रात्रि में सोते हुए कही चूहा भी खटा-खट करे तो नीद हराम हो जाती है। इस प्रकार धन कमाकर इकट्ठा करने वाला, उसका उपभोक्ता नही, केवल चौकीदार बनकर रह जाता है। फिर इस धन से सुख कहा मिला ?

जैसे-तैसे पाप की प्रवृत्तियो से धन इकट्ठा किया, उसकी रक्षा के लिये जान की बाजी लगाई, पिता-पुत्र-मा-बहिन-पति-पत्नी तक की हत्या की किन्तु जब उसको व्यय करने का प्रसंग आता है तो भी मन को कितनी पीडा होती है। तृष्णावान् कजूस-लोभी मनुष्य चमडी चली पर दमड़ी नही जाने देता। एक-एक पैसा खर्च करते समय लाख विचार करता है। ठीक से खा-पी और पहन तक नही सकता। न अपने हाथों से उस पाप की कमाई को सत्कर्म-पुण्योपार्जन मे लगा सकता है। और अन्त मे यह धन धरा मे ही पडा रह जाता है। इसीलिये कहा है -

"इस धन की गति तीन है, दान भोग और नाश।
दान भोग यदि ना हुआ, तो निश्चित् होगा नाश ॥"

धन का उपयोग दान या भोग मे हो सकता है। यदि ये दोनो नही हुए तो नाश निश्चित् होगा ही। धन व्यय मे कृपण व्यक्ति न तो दान कर पाता है, और न ही उपभोग। उसका धन तिजोरियो में पड़ा रह जाता है, और यदि उस धन की ममता मे ही मर जाता है, तो उसी तिजोरी के पास सांप, बिच्छू या चूहा बन जाता है। कभी कुत्ता बन कर उसकी रक्षा करता रहता है, किन्तु यह अनित्य धन कहां उसके साथ जाता है ? या उसकी रक्षा करता है ?

हे चैतन्य ! जरा तो आत्म समीक्षण कर कि जिस धन को तू अविनाशी समझकर रात-दिन उसके पीछे दौडता रहता है, क्या वह स्थाई रहने वाला है ? नही, कदापि नही। यह धन नित्य कभी नहीं हो सकता और न कभी एक जगह टिक कर रह सकता है।

## परिवार-अनित्यत्व समीक्षरण

हे चैतन्य यह समीक्षण कर कि जिस परिवार के लिये इतनी

दौड़-धूप करके धन कमाया जाता है, क्या वह परिवार सदा स्थिर रहने वाला है ? जैसे तुम्हारा शरीर अनित्य है, वैसे ही पारिवारिक-जनों का शरीर भी तो औदारिक ही है। जो दशा तुम्हारे शरीर की होने वाली है, वही उनके शरीर की भी तो होने वाली है। जिन माता-पिता, पुत्र-पौत्रो को देखकर तू खुशी मनाता है, क्या वे सदा स्थाई रूप से तेरे साथ रहने वाले है ? तुम्हारे से पहले आए माता-पिता, काका-काकी एवं भाई वहिन तुम्हारे देखते-देखते चले जाते हैं। यही नही तुम्हारे साथ आए भाई-बहिन और बाद में आए पुत्र-पौत्रादि भी तुम्हारे पहले जाते हैं और तू उनके लिये विलाप करता ही रह जाता है।

अरे ! चैतन्य ! कुछ तो सोच कि यह आयु सभी को निगलती जाती है। तेरा कोई भी परिजन यहां अमर-स्थायी रहने वाला है। इन परिजनों के साथ तेरा सम्वन्ध केवल एक धर्मशाला या सराय में दो-चार दिन के लिये ठहरे यात्रियो जैसा है।

अरे ! आज जिसे तू अपना समझ रहा है, वही थोडी भी स्वार्थ मे बाधा पडने पर कल पराया हो जाता है। तू अपनी आंखों से ऐसी घटनाएं देखता है और कानो सुनता है कि बेटे तुच्छ स्वार्थों के पीछे सगे वाप को घर से धक्का देकर बाहर निकाल देते हैं। फिर तू किस परिवार को नित्य मान रहा है और अपना मान रहा है ?

ये पारिवारिक जन भी, जो तुझे अपना मान रहे हैं, वे कव तक के लिये ? जव तक इनका स्वार्थ सधता है तव तक ही तेरे आस-पास मंडराते रहते है। जैसे पुष्प में सुगन्ध एवं पराग हो तव तक ही मधुकर आकर वहां मंडराते हैं, उसके सूख जाने पर वहा कोई भ्रमर गुंजारव नही करता है। यही दशा तेरी भी है। जव तक तेरे पास परिजनों के लिये कुछ देय है, उन्हे तुम्हारे द्वारा कुछ स्वार्थ पोषक तत्त्व मिल रहा है, तभी तक वे तुम्हारे हैं। स्वार्थ मे जरा-सी वाधा उपस्थित हुई कि वे सभी पराये हो जाते है।

और हे चैतन्य देव! ये रिश्ते भी तो तैंने कोई एक-दो वार नही अनन्त वार वना लिये है। आज का पिता किसी समय पुत्र वनकर रहा और वही

किसी समय मा, पत्नी, पुत्री और बहिन बनकर भी रहा है। ये रिश्ते अनेक जन्मो में नही, कई बार एक ही जन्म मे अनेक रूप धारण कर लेते हैं और काल परिपाक से विशीर्ण भी हो जाते हैं। अतः परिवार या कुटुम्ब को भी नित्य मानना एक बहुत बड़ी भ्रान्ति है।

अनेक बार वृद्ध माता-पिता बैठे रह जाते हैं और जवान पुत्र उनकी आखों का तारा, देखते-देखते चला जाता है। जिस पर माता-पिता अनेक आशाओ के स्वप्न सजाते है। उन सभी आशाओं के स्वप्न-स्वप्न ही रह जाते हैं और पुत्र चले जाते है। इस रूप में हे चैतन्य! यह अन्तर-समीक्षण कर कि यह कुटुम्ब भी सर्वथा अनित्य है। यह सब नष्ट होने वाला है, अतः इनमे होने वाली नित्यत्व बुद्धि का परित्याग कर।

### आवासीय अनित्यत्व समीक्षण

धन एवं परिवार के समान ही परिवार का आवास केन्द्र मकान-भवन भी तो अनित्य ही है। क्या किसी भी भवन का सौन्दर्य अपने निर्माण काल जैसा ही सदा बना रहता है? अरे! आज जो भवन भव्य-मनोहर दिखाई दे रहा है, कल वही खण्डहर-पक्षियो का आवास बन जाता है। आज जिस पर मानव मन अहंकार कर रहा है—इठला रहा है कि कैसा भव्य भवन बनाया है मैंने! कितनी सजावट की है इसकी! कितना सुन्दर नयनाभिराम फर्नीचर लगाया है। किन्तु कुछ ही दिनो मे उस भवन की ओर देखने की भी इच्छा नही होती है। अपने ही द्वारा बनाये गये भवन अपने देखते-देखते धराशायी हो जाते हैं। फिर इन पत्थर—ईंटें और चूना, सीमेन्ट के भवनो को नित्य कैसे माना जाय?

हे चैतन्य! तेरे सामने बडे-बड़े नगरो के प्राचीन ध्वसावशेष, विशालकाय महलों के खण्डहर इस बात के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं कि वास्तु-कलाएं कितनी क्षण भगुर—अशाश्वत् हैं। अरे! उन्हे बनाते समय निर्माताओ एवं शिल्पकारो ने कितनी क्या उमंगे सजाई होगी कि ये भव्य निर्माण हजारों—लाखो वर्षो तक हमारा नाम रोशन करेंगे। किन्तु, हन्त! उनके सामने ही वे निर्माण मलिन-जीर्ण-शीर्ण होने लग

गए । उनके देखते-देखते ही उनकी नित्यता का अभिमान विगलित हो गया ।

## पदार्थ मात्र में अनित्यत्व समीक्षण

अरे ! मकान ही क्या, संसार में भोग-उपभोग की प्रत्येक वस्तु अनित्य है—क्षणिक है । आज का अन्न कल खाद बन जाता है और वही कुछ दिनों मे स्वादिष्ट—सुन्दर सुरभित फल-फूल बनकर इन्द्रियों का आकर्षण केन्द्र बन जाता है ।

हे चैतन्य ! तेरा प्रतिपल-प्रतिक्षण का समीक्षण यह साफ जता रहा है कि जीव जब उत्पन्न होता है, तो अपने साथ क्या लेकर आता है ? केवल-पुण्य पाप । और पुण्य के संयोग से ही उसे यहा शरीर मन—इन्द्रियां स्वस्थ मिलती है । सम्पत्ति-पद-प्रतिष्ठा सभी कुछ मिलता है । किन्तु क्या ये सब भी नित्य है । अरे, पुण्य भी तो क्षीण होता जाता है और पुण्य क्षीण हुआ नही कि शरीर रोगी हो जाता है, इन्द्रियां अक्षम वन जाती है, मन अस्वस्थ वन जाता है और सम्पत्ति-पद-प्रतिष्ठा सभी कुछ उसी प्रकार से गायव हो जाते हैं—जैसे वृक्ष के सूख जाने पर उस पर रहने वाले पक्षी ।

और यह क्रम कोई एक—दो वार ही नही होता है । अनादि-अनन्त काल से यही क्रम चल रहा है । अरे ! पुद्गलों का तो यह स्वभाव ही है कि मिलना, कुछ नूतन रूप धारण करना और फिर विछुड़ जाना । नये का पुराना और पुराने का नया । अच्छे का बुरा और बुरे को अच्छा वनते रहना ही तो पुद्गलों का स्वरूप है । यह सब कुछ प्रत्यक्ष दिखाई देते हुए भी इन पुद्गलो मे नित्यत्व बुद्धि को धारण कर इनके पीछे चैतन्य सत्ता का मोहग्रस्त वन जाना कितना आश्चर्य का विषय है !!!

हे चैतन्य ! अज्ञान की इससे अधिक और क्या स्थिति हो सकती है कि मानव स्वय अपने शरीर की अनित्यता का आभास करता हुआ भी, निरन्तर आयु क्षय के साथ वचपन से यौवन और यौवन से बुढ़ापे की ओर वढता हुआ भी इन वाह्य पदार्थों मे नित्यत्व

पूर्ण ममत्व का भाव बनाए रहता है । यही नही, ज्यों-ज्यो वृद्ध होता है, त्यो-त्यो इनमे अधिक से अधिक आसक्त होता चला जाता है । यह तो ठीक वैसा ही है जैसे अग्नि स्नान से शीतलता की कामना करना या विषपान करके अमर बनने की इच्छा करना । अरे ! जिन पुद्गलों का स्वभाव ही विनश्वरशीलता है, वे स्थाई-शान्ति स्थाई आनन्द कैसे दे सकते हैं ।

## अनित्यत्व समीक्षण के कुछ सूत्र

ससार के अनित्यत्व का समीक्षण करने के लिये कुछ व्यावरिक सूत्रो को दिशा सूचक बनाया जा सकता है ।

(१) इन्द्र धनुप की छटा कितनी मनमोहक, नयनाभिराम रग-बिरगी लगती है, किन्तु क्या वह स्थायी रहती है ? अरे ! चन्द क्षणो में ही इन्द्र धनुष के सभी दर्शनीय रग विखर कर अन्त में आकाश में विलीन हो जाते है । क्या यही दशा पौद्गलिक सौन्दर्य की नही है ?

(२) सूर्यास्त के समय पश्चिम दिशा कितनी आह्लादक रक्तिम आभा लिये होती है, किन्तु चन्द क्षणो मे ही इसके पीछे रात्रि का सघन अन्धकार नही घिर जाता है ? यही स्थिति पौद्गलिक सुख की है, जो अपने पीछे दुःख का सघन अन्धकार छिपाए रहता है ।

(३) विवाह या किसी उत्सव के समय कितने रिश्तेदार-ज्ञातिजन एकत्रित होते है मकान आदि कितने सुसज्ज होते हैं । पूरा वातावरण ही चित्ताकर्षक छटाओ एव विनोदपूर्ण किलकारियो से व्याप्त होता है । किन्तु दो दिन की इस चहल-पहल के बाद उस भवन की क्या दुर्दशा हो जाती है । गृह स्वामी अकेला ही अपने फैलाव को समेटने मे लगा रहता है । सारे परिजन और वह स्मरणीय दृश्य कहा खो जाते हैं ? यही तो स्थिति है पुद्गलो की । जो आज रमणीय दिख रहे है, वे ही चन्द क्षणो मे अरमणीय हो जाते हैं ।

(४) अरे, आज अपनी बसावट की शैली मे बेजोड नगर एक आंधी या तूफान के उठने पर या एक बम के गिर जाने पर क्या

शमशान भूमि जैसा भयंकर नही बन जाता है ? जिसके सौन्दर्य को वड़े-वड़े ख्याति प्राप्त शिल्पियो ने सजाया वही क्षण भर में राख का ढेर बन जाता है ।

(५) अनेक ऐसे स्थल हैं, जहा विविध प्रसगो पर मेले भरते है, बाजार लगते हैं, और हजारो लोग इकट्ठे होते हैं । किन्तु मेला बिखरते ही क्या सुनसान जगल नही रह जाता है ?

(६) प्रतिदिन सन्ध्या के समय पक्षियो का समूह वृक्षो की टहनियो पर या अट्टालिकाओ की सुरक्षित दरारो एव छज्जो पर इकट्ठे-एकत्रित होते हैं और स्थान के लिये बहुत झगड़ते हैं । पहले बैठने वाला प्रत्येक पक्षी उस स्थान पर अपना अधिकार मान लेता है । किन्तु क्या प्रात. होते ही वे सभी पक्षी अपनी-अपनी राह नही उड़ जाते हैं ? क्या पेड़ का एक पत्ता भी अपने साथ ले जाते हैं ? यही दशा तो इस चैतन्य की है । यह इस शरीर रूपी वृक्ष पर आकर बैठता है और काल रूपी सूर्योदय के होते ही उड़ जाता है ।

(७) ग्राम या नगर के चौराहे पर मदारी अपनी डुगडुगी बजाता है और भीड़ एकत्रित हो जाती है, किन्तु खेल समाप्त होते हुए ही भीड़ विखर जाती है और मदारी अपने सामान के साथ अकेला ही रह जाता है । क्या यही स्थिति जीवात्मा की नही है ? उसके पुण्य शेष हैं तब तक परिवारजनो की भीड़ लगी रहती है और पुण्य क्षीण होते ही सभी बिखर जाते हैं ।

(८) अधिक क्या कहा जाय, जहां राज्याभिषेक की तैयारिया हो रही हो अथवा विवाह महोत्सव की धूम मच रही हो और वही राजकुमार अथवा दुल्हा राजा मौत का शिकार हो जाता है और जहा शहनाइयां बज रही थी वहां हाहाकार मच जाता है, मातम छा जाता है, श्मशान यात्रा की तैयारिया होने लगती हैं ।

(९) अरे, चैतन्य ! इन पुद्‌गलो का तो स्वभाव ही ऐसा है-जिन परमाणुओ से आज तेरा शरीर बना है । उन्ही से कभी तेरे शत्रुओ के शरीर भी बने हैं । इन्ही परमाणुओ से तूने अपने ही अनन्त शरीरो को नष्ट किया था, जिन पर आज तू नित्यत्व का अभिमान कर रहा है ।

महान आगम ग्रन्थ भगवती सूत्र में आविचिमरण का उल्लेख मिलता है जो प्राणी मात्र को क्षण-क्षण मे मृत्यु की ओर खीचता चला जा रहा है और इस रूप मे यह जीवन प्रतिपल बदल रहा है। मृत्यु की ओर दौड़ा जा रहा है ।

मेघो का स्वभाव—समूह, बिजली की चमक, स्वप्न का साम्राज्य, इन्द्र धनुष्य की माया एव ऐश्वर्यादि सभी अनित्यता का ही तो सकेत सन्देश दे रहे हैं ।

अतः हे चैतन्य ! तू जरा इस अनित्यता का गहराई से समीक्षण कर । भगवान महावीर ने कहा है—

"अधुवे असासयम्मि ससारम्मि"

यह संसार अध्रुव, अशाश्वत् है । और दुःखो से परिपूर्ण है । तू इसकी अनित्यता को समझ और ममत्व बन्धनो से ऊपर उठकर परमात्मभाव की शाश्वतता मे लीन हो जा । वही एक ऐसा स्थान या भाव है जहां पर्याय परिवर्तन होते हुए भी सब कुछ स्वरूप मे ही रमण होता है ।

इस प्रकार अनित्यानुप्रेक्षा का समीक्षण साधक को परम नित्यानन्द की ओर बढने की प्रेरणा देता है ।



# ६ अशरणत्व समीक्षण

जैन दर्शन अनेकान्त दर्शन भी कहलाता है। यहां वस्तु स्वरूप का चिन्तन अनेकान्त अथवा स्याद्वाद-शैली से किया जाता है। प्रत्येक पदार्थ मे अनन्त धर्म हैं और वे सभी हर पदार्थ मे अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखते हैं।

अनेकान्त दर्शन की दो दृष्टिया हैं—एक नैश्चयिक और दूसरी व्यावहारिक। नैश्चयिक दृष्टि से प्रत्येक पदार्थ मे विद्यमान प्रत्येक धर्म अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखता है। वह किसी दूसरे तत्त्व अथवा धर्म पर अवलम्बित नही होता। किन्तु व्यावहारिक दृष्टि से एक पदार्थ दूसरे के सहयोग–सहकार की अपेक्षा रखता है। एक द्रव्य दूसरे द्रव्य के सहकार्य के बिना कार्यकारी नही होता है।

यह जीवत्मा अनादि अनन्त काल से कर्माधीन होकर ससार मे परिभ्रमण कर रहा है। जन्म-मरण की इस अविच्छन्न परम्परा मे यह ऐसा दीन-हीन बन गया है कि अपने ही अन्दर छिपे अनन्त ऐश्वर्य, अपरिमित सामर्थ्य को भूलकर अनाथ सा बन गया है। और ऐसी स्थिति मे यह अपने ऊपर किसी नाथ की खोज करता रहता है, अपने से किसी अधिक शक्ति सम्पन्न व्यक्ति की शरण चाहता है।

आगमिक दृष्टि से उसकी यह याचना व्यावहारिक दृष्टि की माग है। क्योकि निश्चयनय की दृष्टि से यहां कोई किसी को शरण देने वाला नही है। बस यही चिन्तन अशरणत्व समीक्षण का विषय है। अशरणत्व समीक्षण साधक के लिये यह चिन्तन अपेक्षित है कि हे चैतन्य! तू समीक्षण कर कि इस ससार मे तू स्वय अनन्त शक्ति का स्वामी है, फिर किसकी शरण तू चाह रहा है, और जिन नाशवान पदार्थों की शरण तू चाह रहा है, क्या ये तुझे शरण देने में समर्थ हैं?

अरे ! अपने सुख-दुःख का कर्त्ता तो तू स्वयं है ! जिसे तू इनका कर्त्ता-हर्त्ता मान रहा है, वे तो केवल निमित्त मात्र हैं। वे तुझे सुख-दुःख नही दे रहे हैं। तेरे कर्म ही तेरे सुख-दु.ख के मूल कारण हैं। अतः दूसरो की शरण खोजने की क्या आवश्यकता है ? अपनी मानसिक, वाचिक एव कायिक प्रवृत्तियो को नियंत्रित कर और कर्म परम्परा का विच्छेद कर दे, फिर सुख-दुःख कहां से आएंगे ?

और जिन्हे तू शरण दाता या शरणागत-प्रतिपाल समझ रहा है, जरा समीक्षण कर कि क्या वे स्वय अपनी सुरक्षा करने मे सक्षम है ? क्या वे मृत्यु के भय से मुक्त हो गये हैं ? यदि, नही तो वे तुम्हारी रक्षा कैसे करेंगे ? जो स्वय की रक्षा नही कर सकता वह शरणागत प्रतिपालक कैसे हो सकता है ? फिर उसकी शरण ग्रहण करना कहा तक उचित है ?

## शरीर शरण दाता नहीं

हे चैतन्य ! सर्व प्रथम तू इस शरीर को आश्रय प्रदाता, शरणागत-रक्षक मानता है, किन्तु जरा अन्तर समीक्षण कर कि यह शरीर तो औदारिक पुद्गलो का पिण्ड है, जो क्षण-क्षण मे स्वय ही नष्ट होता जा रहा है ? यह तुम्हारा रक्षक कैसे होगा ? अरे ! यह तो स्वय अनेक प्रकार की आधि-व्याधि एव उपाधियो से ग्रस्त है। इसमे बार-बार अनेक रोगो की उत्पत्ति होती रहती है। यह स्वयं प्रतिक्षण जरा की ओर बढता चला जाता है। अरे, इसे तो मृत्यु अपनी शरण में ले जाती है। जो स्वय मृत्यु की शरण मे चला जा रहा है, उसकी शरण तू चाहता है, इससे बढ कर अज्ञानता और क्या हो सकती है !

नीतिकारो ने कहा है—

"शरीर खलु व्याधि मन्दिर।"

यह व्याधि मन्दिर, रोगों का घर शरीर तेरी रक्षा कैसे करेगा ? यह तो अपनी सुरक्षा के लिये बार-बार डॉक्टरो, वैद्यों एवं हकीमो की ओर ताकता रहता है। अपने रुप को यथावत् बनाए रखने या अधिक

सुन्दर और परिष्कृत करने के लिये कितनी शक्ति वर्धक औषधियों एवं कितने शृंगारिक प्रसाधनों की शरण खोजता फिरता है। फिर हे चैतन्य ! यह तुम्हारी रक्षा करने में या तुम्हे शरण देने में कैसे समर्थ हो सकता है ?

हां एक रूप मे यह अवश्य तुम्हारा सहयोगी बन सकता है, वह रूप है धर्म साधना का। किन्तु उस रूप मे भी वह सहयोगी भर बन सकता है, शरण दाता नही, और वह भी तू स्वयं उसे सहयोगी बनावे तो। हे चैतन्य ! इस शरीर को तू इन्द्रिय रमणता से बचाकर परमात्मभाव की ओर मोड़ दे, इसकी प्रवृत्तियों को बन्धन की ओर से हटा कर मुक्ति की ओर मोड़ दे तो यह तुम्हारा सहयोगी हो सकता है। अन्यथा विषय वासना की आंधी मे दौड़ता हुआ यह शरीर ही तुम्हें नरक के घनघोर कष्टों में धकेल देता है।

अतः हे चैतन्य ! तू शरीर की शरण की ओर मत ताक, तू स्वयं अपनी ही शरण में जा। स्वयं की शरण ही शरण हो सकती है। शरीर की शरण तो दुर्गति के द्वार ही खोलती है, सद्गति के नहीं। यदि तुझे आनन्द की कामना है तो अपनी आत्मा की शरण की ओर गतिशील हो जा।

### धनादि भी शरण दाता नहीं

हे चैतन्य ! यह शरीर जिसे तू अत्यन्त प्रिय और निकटतम समझता है, वह भी शरण दाता नही बनता है, तो क्या इसी के द्वारा उपार्जित धन वैभव शरण दाता बन सकता है ? नही, कदापि नही। अरे ! यह धन तो जड़ है। जड़ नाशवान धन शरण दाता कैसे हो सकता है ? यह धन तो और तुझे अशरण बना देता है। धन ही तुझसे न जाने कितनो की चाटुकारिता करवाता है। धर्म पथ से भी विचलित कर अधर्म की ओर दौड़ाता है। अरे ! इस धन के लिये ही तुझे हजारो सकटो का सामना करना पडता है, और हजारो कि. मी. की यात्रा करनी पड़ती है।

यह धन ही है जो भाई-भाई में, पिता-पुत्र में, मित्र-मित्र मे और पति-पत्नी तक में भेद डलवा देता है। यह धन ही तो अशरणता की जड़ है। इसी के कारण यह चैतन्य न जाने कितना नाच

नाचता है । कितने दरवाजे खटखटाता है और कितनों को चरण-धूलि चाटता है । और तारीफ यह है कि इतने दरवाजों की धूलि चाटने के बाद या हजारों देवी-देवताओं की मिन्नतो के बाद भी यह मिलता कहां है ? और मिल भी जाय तो टिकता कहां है ? यह क्षण भर में तो करोडोंपति बना कर राजा-महाराजा या नरनाथ बना देता है और क्षण भर मे पुनः अनाथ बना देता है । जो स्वयं इतना अस्थिर जड़ एव अशरण है, उस धन की शरण चाहना या उसे शरणदाता मानना कहां की बुद्धिमत्ता है ? अतः हे चैतन्य ! यह धन त्रिकाल में भी आश्रयदाता या शरण प्रदाता नही बन सकता है ।

## परिवार भी शरण प्रदाता नहीं

हे चैतन्य ! कदाचित् तू यह सोचता हो कि धन-सम्पत्ति जड है, वह शरण दाता नही है तो क्या हुआ ? परिवार तो चैतन्य है, वह तो शरणागत वत्सल होगा ? अत मैं परिवार की ही शरण ग्रहण कर लूं । किन्तु यह भी तेरी ना समझी है । जरा तू निर्मोही बनकर समीक्षण कर, तुझे स्पष्ट ज्ञात होगा कि पारिवारिक जन अथवा मित्रादि ज्ञातिजन भी सब स्वार्थ से अनुबन्धित है । जब तक तू उन्हें कमाकर देता है, उनके स्वार्थों की पूर्ति करता है तब तक पिता-माता कहेगे—'हमारा बेटा कमाऊ है—गुणवान है । भाई कहेगा 'हमारी भुजा है' और बहिन कहेगी—'हमारा वीरा है ।' पत्नी कहेगी—'हमारे प्राणनाथ हैं ।' इस प्रकार पूरा परिवार खूब प्रशंसा करेगा और सिर आंखो पर बिठाए रखेगा । तेरी हर तरह इच्छा पूरी करेंगे और तेरी हर बात मे हां में हा मिलाएंगे ।

किन्तु यदि तू उनके स्वार्थों की पूर्ति करने वाला नही है, धनोपार्जन की कला नही जानता है या सम्पत्ति उडाने वाला है, तो वे ही माता-पिता, भाई-बहिन, मित्र एव पत्नी भी तुझे फूटी आंखों भी देखना पसन्द नही करेंगे । वे तुम्हे शरण नही देगे पर घर से धक्का तो अवश्य दे देंगे । कुपूत, उड़ाऊ पूत, मक्कार आदि अनेक अभद्र अशोभनीय शब्दों की शरण मे अवश्य डाल देंगे ।

कदाचित् तू कमाऊ रहा और परिवार वाले सिर आंखो पर

रखने वाले हुए, फिर भी क्या वे शरण प्रदाता बन सकते हैं ? अरे, चैतन्य ! जरा तो विचार कर जो स्वयं अशरण हैं, अनाथ हैं, वे तुम्हारे नाथ अथवा तुम्हें शरण देने वाले कैसे हो सकते है ? क्या वे स्वयं जन्म, जरा, रोग एवं मृत्यु के दुःखो से बचे हुए हैं ? क्या वे समस्त सांसारिक बन्धनों से मुक्त हैं ? क्या उन्होंने स्वयं अपना शरण स्थल ढूंढ लिया है ? यदि नहीं, तो वे तुम्हे शरण देने वाले कौन होते हैं ? अरे, चैतन्य ! पारिवारिकजन कोई भी तुझे शरण नही दे सकते । तेरे दु खों को बटा नही सकते । तेरे कर्मों का हिस्सा नहीं ले सकते ! तेरा शरण तुझे स्वयं मे ही ढूढना होगा । तू स्वय की शरण मे जा, वही सच्चा शरण स्थल है ।

भगवान महावीर ने अपनी चरम देशना में कहा है—"माया-पियाण्हुसा भाया, भज्जा-पुत्ताय ओरसा । णालं ते तव ताणाय, लुप्पतस्स सकम्मुणा ॥"

अर्थात्—कर्माधीन होकर परलोक जाते हुए तुम्हारे लिये माता-पिता, पुत्री, पत्नी, पुत्र एवं बहिन आदि कोई भी शरण दाता—रक्षक नही हो सकते हैं ।

इसके विपरीत ऐसे हजारों उदाहरण मिलेंगे, जिनमें प्रिय जनो ने ही अपने स्वार्थों की पूर्ति के लिये अपने प्रिय पिता-पुत्र, पत्नी आदि को मौत की शरण मे भेज दिया । निकट इतिहास को देखें तो औरंगजेब, हुमायूं, श्रेणिक और कोणिक के कारनामे हमारे सामने हैं। क्या कोणिक ने अपने स्वार्थ पूर्ति के लिये प्राण दाता पिता को ही जेल की सीकचों मे बन्द करके बेमौत मरने को विवश नही कर दिया था ? ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती की विषयासक्त मां ने अपने स्वार्थ पूर्ति हेतु लाल को ही मरवाने का षड़यन्त्र नही किया था ? क्या सगे भाई भरत—बाहुबली राज्य लिप्सा हेतु नही लड़े थे ? क्या दुर्योधन की कुत्सित सत्ता लिप्सा ने सारे कुटुम्ब को मौत के मुंह में नही धकेल दिया था ? सूर्यकान्ता महारानी ने अपने ही प्रियतम महाराजा प्रदेशी को अपने भोगो की अतृप्ति के कारण जहर देकर मौत के आगोस मे नहीं छिपा दिया ? अरे ! आज भी तो ऐसे हजारो घटना क्रम बनते

दिखाई देते हैं; जिनमे अत्यन्त प्रियजन ही अपने प्रिय पात्रों को सामान्य से स्वार्थों की पूर्ति हेतु मौत की शरण मे पहुचा देते हैं।

हे चैतन्य ! यह सब देखते हुए भी परिवार या परिजनो को शरण रूप मानना क्या बहुत बड़ी मूढता या आत्म प्रवचना नही है ? अतः तू परिवार की शरण की कामना छोड़ और स्वय आत्म समीक्षण के द्वारा अपनी ही शरण ग्रहण कर—जिसे शास्त्रकारो ने कहा है—

"अप्पाण सरणं गच्छ"

अपनी आत्मा की ही शरण मे जाओ। वही त्राता-परित्राता-भय त्राता या मोक्ष दाता है।

## सभी काल की शरण

इस प्रकार दिवा लोक की तरह यह सुस्पष्ट है कि शरीर, धन एव पारिवारिक जन कोई भी इस आत्मा को शाश्वत शरण देने वाले नही है। क्योकि ये सब भी तो स्वयं अशरण है तो अन्य के लिये शरण भूत कैसे बन सकते है ? अरे, काल वैताल ने भी किसी को छोडा है क्या ? चक्रवर्ती सम्राट, नरेन्द्र, देवेन्द्र, सुरेन्द्र, शक्रेन्द्र आदि देव, बडे-बडे शक्तिशाली दैत्य, शस्त्रधारी क्षत्रिय, वेद पाठी ब्राह्मण, जमीदार, जागीरदार, श्रीमन्त सेठ-साहूकार, हजारो विद्याओ के जानकार विद्याधर, चतुर्दश पूर्वधर मुनिप्रवर, सिंहादि वनराज एवं सर्पादि उर परिसर्प आदि किसी का भी जोर चला है काल-वेताल के आगे ? क्या इस संसार मे आज तक किसी ने भी अमरता प्राप्त की है ? क्या गुफा, कन्दरा, गर्भ गृह, पहाड़, समुद्र आदि ऐसा कोई स्थान है इस भू-मण्डल पर, जहा काल की पहुंच न हो ? अरे ! यह काल तो जड़ चेतन सभी को निगलता जा रहा है। अमृत और अमर घूंटी नाम घटाने वाली औषधिया भी काल के सामने मृत प्रायः हो जाती हैं—धरी रह जाती हैं।

अरे ! सभी प्रकार के मन्त्र-तन्त्र एव रोहिणी, प्रज्ञप्ति आदि विधाएं भी काल के आगे परास्त हो जाती हैं। सभी रिद्धि-सिद्धिया मुंह ताकती रह जाती हैं। संसार मे ऐसा कोई शस्त्र भी तो नही है, जिससे काल को भयभीत किया जा सके, डराया जा सके ! अरे !

रखने वाले हुए, फिर भी क्या वे शरण प्रदाता बन सकते हैं ? अरे, चैतन्य ! जरा तो विचार कर जो स्वयं अशरण हैं, अनाथ हैं, वे तुम्हारे नाथ अथवा तुम्हे शरण देने वाले कैसे हो सकते हैं ? क्या वे स्वयं जन्म, जरा, रोग एवं मृत्यु के दुःखों से बचे हुए हैं ? क्या वे समस्त सांसारिक बन्धनों से मुक्त है ? क्या उन्होंने स्वय अपना शरण स्थल ढूंढ लिया है ? यदि नही, तो वे तुम्हे शरण देने वाले कौन होते हैं ? अरे, चैतन्य ! पारिवारिकजन कोई भी तुझे शरण नही दे सकते । तेरे दु.खों को बटा नही सकते । तेरे कर्मों का हिस्सा नहीं ले सकते ! तेरा शरण तुझे स्वयं मे ही ढूंढना होगा । तू स्वयं की शरण में जा, वही सच्चा शरण स्थल है ।

भगवान महावीर ने अपनी चरम देशना में कहा है—"माया-पियाण्हुसा भाया, भज्जा-पुत्ताय ओरसा । णालं ते तव ताणाय, लुप्पंतस्स सकम्मुणा ॥"

अर्थात्—कर्माधीन होकर परलोक जाते हुए तुम्हारे लिये माता-पिता, पुत्री, पत्नी, पुत्र एवं बहिन आदि कोई भी शरण दाता—रक्षक नही हो सकते हैं ।

इसके विपरीत ऐसे हजारों उदाहरण मिलेंगे, जिनमें प्रिय जनों ने ही अपने स्वार्थों की पूर्ति के लिये अपने प्रिय पिता-पुत्र, पत्नी आदि को मौत की शरण मे भेज दिया । निकट इतिहास को देखें तो औरंगजेब, हुमायूं, श्रेणिक और कोणिक के कारनामे हमारे सामने हैं। क्या कोणिक ने अपने स्वार्थ पूर्ति के लिये प्राण दाता पिता को ही जेल की सीकचो मे वन्द करके वेमौत मरने को विवश नही कर दिया था ? ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती की विषयासक्त मां ने अपने स्वार्थ पूर्ति हेतु लाल को ही मरवाने का षड़यन्त्र नही किया था ? क्या सगे भाई भरत—वाहुवली राज्य लिप्सा हेतु नही लड़े थे ? क्या दुर्योधन की कुत्सित सत्ता लिप्सा ने सारे कुटुम्ब को मौत के मुंह में नही धकेल दिया था ? सूर्यकान्ता महारानी ने अपने ही प्रियतम महाराजा प्रदेशी को अपने भोगो की अतृप्ति के कारण जहर देकर मौत के आगोस में नही छिपा दिया ? अरे ! आज भी तो ऐसे हजारों घटना क्रम वनते

दिखाई देते हैं, जिनमे अत्यन्त प्रियजन ही अपने प्रिय पात्रो को सामान्य से स्वार्थों की पूर्ति हेतु मौत की शरण मे पहुचा देते हैं।

हे चैतन्य ! यह सब देखते हुए भी परिवार या परिजनो को शरण रूप मानना क्या बहुत बड़ी मूढता या आत्म प्रवचना नही है ? अतः तू परिवार की शरण की कामना छोड और स्वय आत्म समीक्षण के द्वारा अपनी ही शरण ग्रहण कर—जिसे शास्त्रकारो ने कहा है—

"अप्पाण सरणं गच्छ"

अपनी आत्मा की ही शरण मे जाओ। वही त्राता-परित्राता-भय त्राता या मोक्ष दाता है।

## सभी काल की शरण

इस प्रकार दिवा लोक की तरह यह सुस्पष्ट है कि शरीर, धन एवं पारिवारिक जन कोई भी इस आत्मा को शाश्वत शरण देने वाले नही है। क्योंकि ये सब भी तो स्वय अशरण है तो अन्य के लिये शरण भूत कैसे बन सकते है ? अरे, काल वैताल ने भी किसी को छोडा है क्या ? चक्रवर्ती सम्राट, नरेन्द्र, देवेन्द्र, सुरेन्द्र, शक्रेन्द्र आदि देव, बडे-बडे शक्तिशाली दैत्य, शस्त्रधारी क्षत्रिय, वेद पाठी ब्राह्मण, जमीदार, जागीरदार, श्रीमन्त सेठ-साहूकार, हजारों विद्याओ के जानकार विद्याधर, चतुर्दश पूर्वधर मुनिप्रवर, सिंहादि वनराज एव सर्पादि उर परिसर्प आदि किसी का भी जोर चला है काल-वेताल के आगे ? क्या इस संसार मे आज तक किसी ने भी अमरता प्राप्त की है ? क्या गुफा, कन्दरा, गर्भ गृह, पहाड़,समुद्र आदि ऐसा कोई स्थान है इस भू-मण्डल पर, जहा काल की पहुंच न हो ? अरे ! यह काल तो जड चेतन सभी को निगलता जा रहा है। अमृत और अमर घूटी नाम धटाने वाली औषधिया भी काल के सामने मृत प्रायः हो जाती हैं—धरी रह जाती हैं।

अरे ! सभी प्रकार के मन्त्र-तन्त्र एवं रोहिणी, प्रज्ञप्ति आदि विधाएं भी काल के आगे परास्त हो जाती है। सभी रिद्धि-सिद्धियां मुह ताकती रह जाती हैं। संसार मे ऐसा कोई शस्त्र भी तो नही है, जिससे काल को भयभीत किया जा सके, डराया जा सके। अरे !

सभी शस्त्र तो काल के ही सहयोगी हैं, उनसे काल कैसे डरेगा ? काल की शक्ति अनूठी है–पानी, अग्नि, हवा और वज्रमय दिवारें भी उसे रोक नही सकते । उसे कोई भी किसी भी रूप मे प्रतिवन्धित नही करता है ।

और फिर इस काल को दया, करुणा का कोई विचार भी तो नही उठता है । वह किसी को कुछ नही गिनता और किसी मे कोई भेद नही करता । वाल, जवान, नवविवाहित, वृद्ध, धनी, निर्धन, राजा, रक, सुखी-दुःखी किसी को भी किसी समय उठाकर ले जाता है । यह होली, दीपमालिका या रक्षावन्धन के त्यौहारो को भी नही देखता कि आज तो प्रमोद का दिन है, आज की तो सरकारी ऑफिसो की तरह सार्वजनिक छुट्टी कर दूं । इसको न जाति कुल से मतलव है और न किसी के अधूरे कामो से । उसके लिये दिन-रात, देव, नारक या पशु मनुष्य मे भी कोई अन्तर नही ।

यह तो प्रत्येक प्राणी एव प्रत्येक पदार्थ पर ऐसा झपट्टा मारता है कि सारे काम अधूरे रह जाते है, सारे मनसूबे धरे रह जाते हैं । अनन्त अनन्त काल से यह प्रतिक्षण अपनी खुराक ले रहा है, फिर भी इसे कभी तृप्ति नही होती, यह अतृप्ति का महासागर है । आज जिसको चट किया, तुरन्त दूसरे ही क्षण से फिर उसे प्रतिक्षण चट करता जाता है । इसीलिये तो वड़े-वड़े योद्धा, राजा-महाराजा एवं देवेन्द्र-नरेन्द्र भी इस काल के सामने थर-थर कांपने लगते है ।

ऐसे निर्लज्ज क्रूर काल के वशीभूत है यह ससार ! यहां की जड चेतन समस्त चराचर सृष्टि ! फिर कौन किसको शरण दे सकता है ? अरे ! चैतन्य ! जिसकी तू शरण खोज रहा है, उनको भी तो काल ने अपनी क्रूर शरण मे ले रखा है । फिर स्वय अशरण की शरण लेकर तू सुखी होना चाहता है क्या यह वज्र मूर्खता नही है ? क्या यह मृगतृष्णा के जल से प्यास वुझाना एवं कल्पना के कुसुमों से शृंगार सजाना नही है ? अरे ! वन्ध्या पुत्र को कभी किसी ने खाना खिलाया है ? जैसे यह कार्य असम्भव है, उसी प्रकार काल की चपेट मे पिसते तत्त्वो एव प्राणियो से शरण प्राप्त करना असम्भव है ।

हे चैतन्य ! आत्म समीक्षण की गहराई मे जाने पर तुझ स्वत. ज्ञात हो जायेगा कि तुम्हारे लिये केवल एक ही शरणभूत है, और वह है धर्म । महारानी कमलावती अपने पति इक्षुकार नृप को समझाते हुए कहती है कि—

"इक्को हु धम्मो नर देव ! ताण ।"

हे नरनाथ एक धर्म ही ऐसा है, जो तुम्हारी रक्षा कर सकता है, तुम्हारे लिये शरण प्रदाता बन सकता है ।

प्रभु महावीर ने धर्म को एक द्वीप की उपमा देते हुए कहा है—

"धम्मो दीवो पइट्ठाय गईसरणमुत्तम ।" अर्थात् धर्म ही सर्वोत्तम द्वीप और शरण प्रदाता है, जिसकी शरण मे यह आत्मा सदा-सदा के लिये परमानन्द-परम शान्ति के शाश्वत् स्थान मे प्रतिष्ठित हो जाता है ।

अत समीक्षण ध्यान के साधक का यह पुनीत कर्त्तव्य है कि वह ससार के स्वय अशरणभूत पदार्थों की शरण की आशाओ का परित्याग करके एक आत्म धर्म की शरण ग्रहण करे । अपनी समस्त चिन्तन धारा को इस अशरणत्व समीक्षण मे लगाकर शरण-अशरण भूत पदार्थो का निर्णय कर सच्ची शरण ग्रहण कर आत्म कल्याण का पथिक बने ।



# ७ | संसार समीक्षण

विभिन्न दृष्टियो से ससार के स्वरूप का चिन्तन करना ससारानुप्रेक्षा अथवा संसार समीक्षण है । "संसरन्ति अस्मिन् जीवा इति ससार:" । इस निर्युक्ति के अनुसार जीवो के ससरण-परिभ्रमण क्षेत्र को संसार कहा जाता है ।

ससार समीक्षण मूल में चार प्रकार से किया जा सकता है, जिसे चार पुद्गल परावर्तन भी कहते हैं । चारो पुद्गल परावर्तनो मे इस जीवात्मा के परिभ्रमण का चिन्तन करना, इसका विविध रूपो में समीक्षण करना ससार समीक्षण है । इस समीक्षण के द्वारा चेतन्य अपने दु.ख, सघर्ष एव तनावमय ससरण से ऊपर उठकर आत्म रमणता की ओर गतिशील होता है । वे चार पुद्गल परावर्तन निम्न है—

### (१) द्रव्य संसार समीक्षण

इस आत्मा ने ससार के समस्त द्रव्यो पुद्गलो को ज्ञानावरणीयादि आठो कर्मों के कारण शरीरादि रूप मे अनन्त वार ग्रहण करके छोड दिये है । सभी द्रव्यो को अन्न, जल, श्वासोच्छवास आदि के रूप मे, इन्द्रियो के रूप मे एव अन्य समस्त शारीरिक परिणतियो के रूप मे ग्रहण करके, एक वार नही अनन्त वार ग्रहण करके छोड़ दिये हैं । ये सभी पुद्गल इसी जीवात्मा के अनन्त वार उच्छिष्ट हो चुके हैं । अव जो कुछ यह ग्रहण करता है, वह अनन्त जीवो की और स्वय इस जीवात्मा की झूठन ही झूठन है । यहा नया कुछ भी नहीं है । आज जो नया दिख रहा है, वह अनन्त वार वैसा का वैसा वन चुका है । फिर यह मूढ चेतना इन पुद्गलों मे ही रची-पची रहती है । यह इन पुद्गलो के आकर्षण वन्धन से कव अलग हो—कव इन द्रव्यो के उपभोग-परिभोग जन्य दु:खो से मुक्त हो, ऐसा चिन्तन द्रव्य संसार समीक्षण है ।

द्रव्य संसार समीक्षण मे द्रव्य पुद्गल परावर्तन के साथ द्रव्यों की विविध पर्यायों एव उनके जीवात्मा के साथ हुए अनन्त सम्बन्धों का भी चिन्तन किया जा सकता है । एक-एक द्रव्य की अनन्त अनन्त पर्यायें होती हैं और उन सभी पर्यायो को यह आत्मा अनन्त-अनन्त वार ग्रहण कर चुकी हैं । संसार मे २६ वर्गणायें हैं, उनमे जीव प्रायोग्य आठ (८) वर्गणाएं है । औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस, श्वासोच्छ्वास, भाषा-मन और कार्मण वर्गणा । इन आठ वर्गणाओं मे से एक आहारक वर्गणा को छोडकर शेष सात वर्गणाओ के रूप मे ससार के समस्त द्रव्य-पुद्गलो को इस आत्मा ने अनन्त वार अपने शरीरादि के रूप मे परिणत करके छोड दिये हैं ।

इस प्रकार द्रव्य अथवा पुद्गलो के उपभोग-परिभोग सम्बन्धी चिन्तन के द्वारा अपनी चेतना को इस अनादि पुद्गलानन्द से अनासक्त-वन्धन मुक्त वनाने सम्वन्धी चिन्तन को द्रव्य ससार समीक्षण कहा जाता है ।

## (२) क्षेत्र संसार समीक्षण

क्षेत्र ससार समीक्षण में समस्त लोकाकाश के प्रदेशों पर आत्मा के मरण का समीक्षण किया जाता है । यह समस्त लोक असख्य प्रदेशात्मक है । इसमे एक-एक प्रदेश पर इस आत्मा ने अनन्त-अनन्त वार मरण कर लिये हैं । ऐसा एक भी लोकाकाश का प्रदेश नही है जिस पर कि इस जीव ने मरण नही किया हो । जिन क्षेत्रो, भवनो, आवासो एवं नगरो मे रह रहे हैं, उनमे हम नये ही रहने को नही आये है । ऐसे भवन नगर एव आवास क्षेत्र अनन्त वार वन चुके है । यही नही, स्वर्ग, नरक-पाताल भूमियो एव इस विशाल आकाश की पोलार मे भी वायुकाय आदि के रूप मे हम अनन्त वार जन्म-मरण कर चुके हैं ।

सूक्ष्म क्षेत्र पुद्गल परावर्तन का स्वरूप भी तो यही है कि एक आत्मा मेरु पर्वत के मध्यवर्ती आठ रुचक प्रदेशो मे से एक प्रदेश पर मरण ग्रहण करें । फिर अनन्त काल मे परिभ्रमण करते हुए कभी ऐसा प्रसंग आवे कि उसी के निकटवर्ती दूसरे आकाश प्रदेश पर मरण ग्रहण करें । इस प्रकार क्रमशः पूरे आकाश प्रदेशो पर मरण ग्रहण

करने पर एक सूक्ष्म क्षेत्र पुद्गल परावर्तन होता है। स्मरणीय है कि प्रथम आकाश प्रदेश के निकटवर्ती आकाश प्रदेश का नम्बर आने मे अनन्त काल भी लग सकता है। दूसरे आकाश प्रदेश, जिन पर बीच-बीच मे जन्म लिये वे गणना मे नही आते हैं। क्रमबद्धता मे ही उनका नम्बर आएगा तभी वे गणना में आएंगे। ऐसे अनन्त क्षेत्र पुद्गल परावर्तन पूरे कर लिये हैं हमारी इस आत्मा ने।

सूक्ष्म क्षेत्र पुद्गल परावर्त के सम्बन्ध मे एक बात और जानना चाहिए कि एक जीव की जघन्य अवगाहना लोक के असंख्यातवे भाग बतलाई है, जिससे एक जीव यद्यपि लोकाकाश के एक प्रदेश मे नही रह सकता तथापि किसी एक देश मे मरण करने पर उस देश का कोई एक प्रदेश आधार मान लिया जाता है। जिससे यदि उस विवक्षित प्रदेश से दूरवर्ती किन्ही प्रदेशों में मरण होता है तो वे गणना में नही लिये जाते हैं किन्तु अनन्तकाल बीत जाने पर जब कभी विवक्षित प्रदेश के अनन्तर का जो प्रदेश है, उसमे मरण करता है तो वह गणना मे लिया जाता है।

प्रदेशों को ग्रहण करने के बारे मे किन्ही-किन्ही आचार्यों का मत है कि लोकाकाश के जिन प्रदेशो में मरण करता है वे सभी प्रदेश ग्रहण किये जाते है, उनका मध्यवर्ती कोई विवक्षित प्रदेश ग्रहण नही किया जाता है—

अन्ये तु व्याचक्षते—येष्वाकाशप्रदेशेष्ववगाढो जीवो मृतस्ते सर्वेऽपि आकाशप्रदेशाः गण्यन्ते, न पुनस्तन्मध्यवर्ती विवक्षितः कश्चिदेक एवाकाश प्रदेश इति —प्रवचन टीका पृ. ३०९ उ०

समीक्षण ध्यान साधक ससार समीक्षण के क्षणो में यह चिंतन करता है कि इस ससार के अणु-अणु पर मैंने अनन्त बार जन्म ग्रहण कर लिये हैं। और अभी भी यह परम्परा बराबर चल रही है। इस रूप मे इस आत्मा को कही भी विश्रान्ति—आनन्द या शान्ति प्राप्त नही हुई।

भव्य भवनों के सौन्दर्य नयनाभिराम भवनों की सजावट एवं रूप छटा के आकर्षक म्यूजियम अनन्त बार देख-भोग लेने के बाद भी

इस आत्मा को तृप्ति नही दे सके । दैविक भवनों के ऐश्वर्य नन्दनवन की रमणीयता, भव्य पुष्करणियो की आरामदेयी एवं वातानुकूलित प्रासादो का प्रचूर वैभव इस चैतन्य ने अनन्त बार भोग लिया है; फिर भी यह कहां तृप्त हुआ है । अतः हे चैतन्य ! संसार समीक्षण की यह धारा तुझे जगाने के लिये पर्याप्त है । तू ससार के अणु-अणु को अनन्त बार देख भोग चुका है, अब इससे उपरत होजा ।

## (३) काल संसार समीक्षण

काल ससार समीक्षण का अर्थ है—चेतना के संसार परिभ्रमण के काल का विचार करना । अनादि अनन्त काल से यह आत्मा ससार में परिभ्रमण कर रही है । द्रव्य एव क्षेत्र के समान काल के पुद्गल परावर्तन का अर्थ है—उत्सर्पिणी एव अवसर्पिणी काल के प्रत्येक समय में जीव का जन्म ग्रहण करना । इसके दो रूप हैं—बादर और सूक्ष्म । बादर काल पुद्गल परावर्तन मे क्रम—व्युत्क्रम किसी भी रूप से प्रत्येक समय मे जन्म लेकर उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी काल के समयो को पूरा करना, जबकि सूक्ष्म काल पुद्गल परावर्तन में क्रम वद्धता अनिवार्य है । अर्थात् उत्सर्पिणी काल के प्रथम समय मे जन्म ग्रहण किया फिर कभी अनन्त काल मे भटकते-भटकते उत्सर्पिणी काल के द्वितीय समय मे जन्म लिया । इसी प्रकार तृतीय-चतुर्थ आदि समयों में जन्म-मरण करते हुए उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी के सभी समयों को पूरा करना सूक्ष्म काल पुद्गल परावर्तन है । स्मरणीय है कि आंख की एक पलक झपकने मे असंख्य समय व्यतीत हो जाते हैं तो पूरे काल चक्र (उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी) मे कितने समय होते होगे । जबकि (२०) बीस कोडा-कोडी सागरोपम का एक काल चक्र होता है । और (२०) कोडा कोडी पल्योपम का एक सागरोपम होता है ।

पल्योपम के कास को समझने के लिये शास्त्रकारो ने असत्कल्पना का उदाहरण देते हुए कहा है—

८ मील लम्बा, ८ मील चौडा और ८ मील गहरा कुआ हो, उसे यौगलिको के सूक्ष्म बालो को छोटे-छोटे टुकडे करके उनसे भर दिया जाय । फिर सौ-सौ वर्षों मे एक बाल का टुकड़ा निकाला जाय । जब वह कुआ खाली हो जाय, उतने काल को एक (अद्धा) पल्योपम

कहते हैं। ऐसे दस कोड़ा कोडी पल्योपम का एक सागरोपम होता है। और ऐसे बीस कोडा कोडी सागरोपम का एक काल चक्र होता है। उसके समयों का क्या अनुमान लगाया जा सकता है ? इन समयो मे क्रमवद्धता से जन्म-मरण ग्रहण करने का अर्थ है—अनन्त काल तक अनन्त जन्म ग्रहण करते जाना।

काल संसार समीक्षण में साधक का चिन्तन इस रूप में स्थिर होता है कि इस आत्मा ने ऐसे अनन्त काल चक्र जन्म और मरण करते-करते पूरे कर दिये हैं, फिर भी इसे इस परिभ्रमण से सन्तुष्टि नही हुई। यह प्रत्येक वार जन्म-मरण की बेला मे असह्य यातना सहन करती रही, किन्तु सम्यग् ज्ञान-दर्शन चारित्र की आराधना के बिना दुःखों से मुक्त नही हो सकी। अनन्त काल से अनन्त दुःखों का भार ढोती चली आ रही है।

अब काल परिपाक से अनन्त पुण्यो के उदय से पुनः आत्म-कल्याण के योग्य मानव तन प्राप्त हुआ है। हे आत्मन् ! अब तो जागृत हो जा ! अब तो साधना का मार्ग पकड कर इस काल कराल रूपी संसार से मुक्त हो जा ! यह अवसर चूका कि फिर इस काल की चक्की मे पिसता चला जायेगा। हे चैतन्य ! यह स्वर्णावसर तुम्हारे हाथ लगा है। इस काल चक्र से अनादि के भव भ्रमण से छुटकारा पा ले। अनन्त-अनन्त काल के लिये शाश्वत मुक्ति धाम मे पहुंच जा। अन्यथा, नही सम्भलने पर कितने काल पुद्गल परावर्तन और करने पड़ेंगे, कुछ कहा नही जा सकता ! समझ ! समझ ! चैतन्य ! काल की दुरूहता को समझ और इस चक्र से मुक्ति प्राप्त कर।

## (४) भाव संसार समीक्षण

भाव संसार समीक्षण मे आत्मा के अध्यवसायो के आधार पर चिन्तन चलता है। आत्मा के अध्यवसायो के असंख्य स्थान हैं। अध्यवसायो का अर्थ है–आत्म में होने वाला पर्याय परिणमन। पर्याय परिणमन मुख्यतः दो प्रकार का होता है—(१) स्वभाव पर्याय परिण-मन एवं (२) विभाव पर्याय परिणमन। आत्मा का ज्ञान-दर्शन चारित्र रूप निज गुणो मे परिणमन स्वभाव पर्याय परिणमन है और कषाय

और योग के निमित्त से होने वाला परिणमन विभाव पर्याय परिणमन है।

यहा भाव ससार समीक्षण मे भाव पुद्गल परावर्तन का सम्बन्ध है और वह विभाव पर्याय परिणमन से सम्बन्धित है।

भाव पुद्गल परावर्तन का अर्थ है–आत्मा के असंख्यात् अध्यवसाय स्थानो मे से प्रत्येक अध्यवसाय स्थान पर जीव का जन्म-मरण होना। आत्मा के अध्यवसाय स्थानो को योग और कषाय की तारतम्यता के आधार पर षड्स्थान पतित कहा गया है। कुछ अध्यवसाय स्थान अपनी जघन्य सामान्य स्थिति वाले होते हैं। कुछ उनसे संख्यात गुण अधिक, असख्यात गुण अधिक और अनन्त गुण अधिक होते हैं। इसी प्रकार कुछ सख्यात गुण हीन, असख्यात गुण हीन और अनन्त गुण हीन होते है। इस तारतम्य को ही आगमिक भाषा मे 'षट् स्थान पतित' अथवा ६ छट्ठाणवड़िया' कहा जाता है।

तात्पर्य यह है कि क्रोधादि कषायो के असख्य प्रकार हैं। सबमे कम और फिर उनसे एकाधिक द्वि-अधिक आदि करते हुए असख्यात गुण अधिक और पुन इसके विपरीत असख्यात अनन्त गुण-हीन क्रोधादि कषायो के भेद होते है। यह आत्मा विभाव पर्यायो मे परिणमन करती हुई इन अध्यवसाय स्थानो का स्पर्श करती रहती है। इनमे से प्रत्येक अध्यवसाय स्थान पर इस आत्मा का जन्म-मरण होना भाव पुद्गल परावर्तन कहलाता है। और इस आत्मा ने ऐसे अनन्त भाव पुद्गल परावर्तन पूरे कर लिये हैं।

समीक्षण ध्यान साधना का साधक भाव ससार समीक्षण की इस प्रक्रिया मे यह चिन्तन करता है कि मेरी इस आत्मा ने कितनी बार क्रोधादि अध्यवसाय स्थानो का स्पर्श किया है। कितनी बार विभाव परिणतियो मे दौड़ती रही है, किन्तु इसमे एक बार भी अपने स्वरूप की जागृति नही हुई है। योग और कषायो के वशीभूत हुई यह चेतना अनन्त अनन्त कर्म स्कन्धो को दूध पानी की तरह अपने साथ मिलाती रही और नये-नये जन्म-मरण के बीजो का वपन करती रही। यह परम्परा आज से नही, अनादि काल से चली आ रही है।

वैभाविक दशा मे रममाण मेरी इस चेतना ने विभाव-पर्याय जनित अनन्त दु.ख सहन किये है, फिर भी इसमे स्वरूप की समझ उत्पन्न नही हुई । अरे, आत्मन् ! क्रोधादि कषायो मे रमण करते हुए भी क्या कभी किसी ने शान्ति प्राप्ति की है ? क्रोध, मान, माया और लोभ ही तो सभी प्राणियों को दुःख के दल-दल में फसा रहे हैं। इन्ही के कारण तो यह आत्मा जन्म-मरण के चक्कर मे उलझी हुई है । फिर ये शान्ति अथवा आनन्ददायी कैसे हो सकते हैं ! अरे, इन कषायो के कारण ही तो पारिवारिक, सामाजिक एव राजनैतिक जीवन मे अनेक सघर्ष खडे होते हैं ! क्रोध, मान, माया, लोभ ही तो प्राणी-प्राणी को एक दूसरे का शत्रु बनाकर युद्ध खडे करवा देते हैं और लाखो वेमौत मारे जाते हैं ।

अरे चेतन ! तू समीक्षण कर कि यह आत्मा अनादि काल से इन कषाय स्थानो के वशवर्ती होकर ही जन्म-मरण कर रही है । इसने अनन्त भाव पुद्गल परावर्तन पूरे कर दिये हैं । अब इसे महापुण्य के योग मे यह मानव जीवन का सुनहरा अवसर प्राप्त हुआ है । अब भी यदि यह सम्भल जाती है तो इसके सारे चक्कर मिट सकते है । यह सभी पुद्गल परावर्तनो से बचकर सदा-सदा के लिये शाश्वत शान्ति मे लीन हो सकती है । आवश्यकता है कि यह अध्यवसायो की षट् स्थान पतित स्थिति को समझकर उनसे ऊपर उठे और प्रशस्तम अध्य-वसायों की ओर गतिशील बने ।

## दूसरी दृष्टि से संसार समीक्षण

संसार समीक्षण का एक दूसरा प्रकार भी है, जिसमे गति-जाति आदि जीव वर्गों मे जन्म-मरण का विचार किया जाता है ।

इस संसार मे चार गतियां हैं—(१) नरक, (२) तिर्यंच, (३) मनुष्य, (४) देव ।

समीक्षण ध्यान साधक ससार समीक्षण मे यह समीक्षण करता है कि इस आत्मा ने इन चारो गतियो मे अनन्त अनन्त बार जन्म-मरण लेकर परिभ्रमण कर लिया है । अनन्त यातनाओ से यह अनन्त बार गुजर चुका है ।

नारकीय यातनाये—प्रथम नरक गति है, जिसमे इस जीव ने अनन्त जन्म-मरण किये और अगणित प्रकार की वेदनाए-यातनाए भोगी हैं। नरक भूमिया सात हैं, जिनमे एक-एक से अनन्तगुण अधिक दुःखो का भोग करना पडता है। वहां मुख्यत तीन प्रकार की वेदना है। परमाधामी देव कृत २ परस्पर कृत और ३ क्षेत्र जनित आदि की तीन नरक भूमियो में ही परमाधामी देवकृत वेदना होती है। क्योकि इसके आगे परमाधामी देव नही जाते हैं। ये परमाधामी देव १५ प्रकार के हैं और नारकी जीवो को विघ प्रकार की यातना देने मे इन्हें आनन्द आता है।

(१) परमाधामी देव नारकीय जीवो को अधिकाशतया उनके कर्मों के अनुसार फल देते हैं। जैसे किसी ने पूर्व जन्म मे मास भक्षण किया हो तो उसे उसी के शरीर को काटकर खिलाते है। शराबी को उसी का खून (वैक्रिय रचना का) निकालकर अथवा सीसा गर्म करके पिलाते हैं। परस्त्री लम्पट को लोहे की उष्ण पुतली का स्पर्श कर-वाते हैं। इस प्रकार अनेक प्रकार की असह्य वेदनाए परमाधामी देव देते हैं और नारकी जीव पराधीन होकर सब कुछ सहन करते जाते है।

(२) नरक मे दूसरी वेदना आपस की है। तीसरे नरक से आगे परमाधामी देव नही जाते किन्तु वहा के नारकी तरह-तरह के विकराल भयकर रूप बना कर परस्पर लडते है, मारते हैं और हाय-हाय करते रहते हैं। जैसे नये आये कुत्ते पर पुराने कुत्ते टूट पड़ते हैं, उसी प्रकार वे एक दूसरे पर सदैव टूटते रहते हैं। एक दूसरे को काटते मारते रहते हैं।

नरक की तीसरी क्षेत्र जनित वेदना है। यह वेदना प्रधान रूप से दस प्रकार की है, जो सदैव बनी रहती है।

(१) अनन्त क्षुधा नारकी जीव को इतनी भूख लगती है कि तीन लोक के समस्त भक्ष्य पदार्थ एक को खिला दिये जाये तो भी तृप्ति न हो, परन्तु जीवन पर्यन्त उन्हे एक दाना भी खाने को नही मिलता।

(२) अनन्त तृषा—इतनी प्यास सताती है कि संसार भर का पानी पी लेने पर भी न बुझे, परन्तु उन्हे एक बून्द भी कभी नसीब नही होती ।

(३) अनन्त शीत—शीत योनि वाले नरको मे इतनी सर्दी पड़ती है कि लाख मन का लोहे गोला भी बिखर जाय ।

(४) अनन्त उष्णता - उष्ण योनि वाले नरकों में इतनी गर्मी पड़ती है कि लाख मन का लोहे का गोला भी गलकर पानी हो जाय ।

(५) अनन्त दाहज्वर । नारकी जीवो के शरीर में अनन्त जलन होती रहती है ।

(६) अनन्त रोग—नारको का शरीर सभी महान रोगों से व्याप्त रहता है ।

(७) अनन्त खाज (खुजली) उसके शरीर मे भयंकर खुजली चलती है ।

(८) अनन्त निराधारता—नारकियो के लिये कोई शरण नही वे सदा अनाथ बने रहते हैं ।

(९) अनन्त शोक—(चिन्ता) वे क्षण भर भी चिन्ता मुक्त नही होते ।

(१०) अनन्त भय—सदैव भयभीत रहते हैं ।

ऐसी नारकीय यातनाओ को यह आत्मा अनन्त अनन्त बार भोग चुकी है । फिर भी इसे पाप से विरक्ति नही हुई है ।

## तिर्यन्च के दुःख

नारकीय यातनाओ के समान ही तिर्यन्च गति के दु.ख भी कुछ कम नहीं होते हैं । यहा तिर्यंच गति का इतना ही अर्थ समझ लें कि संसार में नारक, देवता एवं मनुष्य के अतिरिक्त जितने भी जीव है—एकेन्द्रिय से लेकर पशु-पक्षी आदि पचेन्द्रिय तक वे सब तिर्यंच हैं ।

एकेन्द्रिय प्राणियों मे पृथ्वी, पानी, अग्नि, हवा और वनस्पति के जीव आते है तथा अन्य चलने-फिरने वाले बेइन्द्रिय से लेकर पचेन्द्रिय तक सभी प्राणी त्रस सज्ञा प्राप्त करते हैं। उनमें वर्तमान काल मे दिखाई देने वाले मनुष्य के अतिरिक्त सभी प्राणी तिर्यंच त्रस हैं।

प्राय: ये सभी प्राणी कर्मोदय के कारण पराधीन बने रहते हैं और विविध प्रकार की यातनाएं भोगते रहते है।

पृथ्वी को खोदने, फोडने, मिट्टी मे गोवर आदि के मिलाने खदानें खोदने आदि कार्यों से पृथ्वीकायिक जीवो को विविध प्रकार के कष्ट भोगने पडते हैं।

इसी प्रकार पानी को गर्म करने, नहाने-धोने, खेती आदि के उपयोग में एवं क्षार पदार्थ आदि मिलाकर पानी को निर्जीव बनाने की प्रक्रिया मे अप्कायिक जीवो को कष्ट होता है, वे मारे जाते हैं। अग्नि प्रज्वलित करने, बुझाने, उस पर पानी डालने, मिट्टी डालने आदि से अग्निकायिक, पखा चलाने, कपडा आदि झटकने, खुदाई, पिटाई, झटकने, फटकने, खुले मुंह बोलने, वाहनो, जहाजो आदि चलने से वायुकायिक जीवो की तथा वृक्ष, फल-फूल, पौधे, अनाज आदि के काटने, तोडने, छेदन-भेदन करने, पकाने, ममाला आदि मिलाने से वनस्पति के जीवो को असह्य वेदना प्राप्त होती है। फिर निगोद कायिक जीवो की अनन्त कालीन अनन्त वेदना के विषय मे तो कहना ही क्या ?

बेइन्द्रिय, तेइन्द्रिय एव चतुरिन्द्रिय आदि जीव तो खेती, कारखानो एव वाहनो आदि मे कुचले जाते हुए एव पाव आदि के नीचे आकर अग्नि आदि मे जाकर अनेक प्रकार की वेदनाए भोगते है, जो उन लघुकाय जीवो के लिये असह्य पीड़ा होती है। बहुत बार शहद आदि प्राप्त करने के लिये तथा शृंगारिक प्रसाधनो के लिये भी इन द्विइन्द्रियादिक प्राणियो को भयंकर पीडा भोगनी पडती है।

पंचेन्द्रिय जीवो की यातना तो हम आखो के सामने देखते हैं। मांसादि प्राप्त करने के लिये, मुलायम चर्म प्राप्ति हेतु, शृंगारिक साधनों की उपलब्धि के लिये, खेती, माल ढोने में तो इन प्राणियो को

प्रवलतम पीडा मिलती ही है, किन्तु पराधीनता के कारण शीत-उष्ण, क्षुधा-तृषा की वेदना तो इन्हे प्रकृति से ही सहन करनी पड़ती है।

आजकल औषधियों एवं शृंगार प्रसाधनों के आविष्कार एवं उनके प्रयोग के लिये चूहे, खरगोश आदि प्राणियों को जान-बूझकर विविध प्रकार की वेदना-पीडा दी जाती है।

तिर्यंच योनी सम्वन्धी इन पीड़ाओ को भी यह आत्मा अनन्त-वार सहन कर चुकी है। अनन्त काल तक तो यह निगोद में दुःख भोगती रही फिर वेइन्द्रिय आदि मे इसने अगणित असह्य यातनाएं सहन की और पचेन्द्रिय मे भी इन्हे सुख कहां मिला ? इस रूप मे तिर्यंच गति भी दुःख भोग का ही स्थान है।

## मनुष्य भी दुःखी

मनुष्य गति या मनुष्य योनि यद्यपि सर्वोत्तम मानी जाती है किन्तु इस योनि मे भी अधिकाश मनुष्य किस यातना पूर्ण तनावग्रस्त जीवन से गुजरते हैं—यह सर्व विदित है।

सीधे शाब्दिक व्याख्या के अनुसार "मननात् मनुः मनोरपत्यो मनुष्य।" मनन करने की क्षमता रखने वाले प्राणी को मनुष्य कहा जाता है। जो अपने हिताहित का विवेक कर सकता हो, मुक्ति मार्ग की साधना कर सकता हो, उसे मनुष्य कहते हैं। इस परिभाषा के अनुसार मनुष्य जीवन का वहुत अधिक मूल्य है। महर्षि वेदव्यास के अनुसार—

"नहि मानुसात् श्रेष्ठ तर हि किंचित्।" अर्थात् मनुष्य से वढकर इस संसार मे और कोई श्रेष्ठ तत्त्व नही है। जो श्रेष्ठ होता है, वही तो वहुमूल्य और दुर्लभ होता है, अतएव प्रभु महावीर ने कहा है--

"मानुस्सं खु सुदुल्लह।"

मनुष्यत्व की प्राप्ति अति दुर्लभ है। यह दुर्लभ, वहुमूल्य एव सर्वोत्तम जीवन है अवश्य, किन्तु आज के मानवों की दीन-हीन, दुर्भाग्य-

पूर्ण दुर्दशा देखते हुए स्पष्ट लगता है कि यह जीवन भी निकृष्ट पाप फल भोग का जीवन ही है। हजारो-लाखो मनुष्यो मे इने-गिने व्यक्ति ही कुछ सुख की सास लेते हुए दिखाई देते हैं। अधिकाश मानव आर्थिक अभावो के कारण अथवा कर्म की परणति के कारण नौकरी आदि की पराधीनता के दु.ख भोगते दिखाई देते हैं। शारीरिक-मानसिक संक्लेशो मे तो अधिकाश मानव उलझे ही हैं, उन्हे क्षण भर को भी शान्ति नही मिलती है। ससार मे ऐसे मनुष्य का मिलना कठिन है, जो किसी भी प्रकार के दु.ख से पीड़ित न हो। किसी को परिवार का सुख है तो वह अर्थाभाव से पीडित है, और जिसके पास सम्पन्नता है—वह सतान के अभाव मे झूरता रहता है। किसी के संतान है तो वह आज्ञाकारी नही है किसी के धन-वैभव अठखेलिया कर रहा है और परिवार वडा है तो परस्पर तनावो-संघर्षों मे एवं लडाई-झगड़ों मे ही उलझे है। कोई रोगो के कारण ठीक से खा पी नहीं सकता है। कोई अपनी इज्जत प्रतिष्ठा को वचाये रखने के लिये दु खी रहता है, तो किसी को पेट भर खाने को नही मिलता है।

अनेक व्यक्ति अ गोपाग हीन, लंगडे-लूले, वहरे, अन्धे एवं गू गे होते हैं, जो किसी भी प्रकार के इन्द्रिय सुख से वचित होते है। बहुत से अनार्यदेशो मे उत्पन्न होती है, जिन्हे कर्म वन्धन मे ही लिप्त रहना पडता है। वे धर्म-कर्म कुछ भी नही समझते हैं। हिसा, असत्य, व्यभिचार आदि दुष्प्रवृत्तियो मे ही आनन्द मानते हैं और फिर नाना दुःखों का भोग कर यहा मे मर कर भी आगे नरक के दु खो में संतप्त होते है।

वहुत से मनुष्य, मनुष्य तन पाकर भी पशु जैसा जीवन व्यतीत करते हैं। जगलो मे घूमते रहते हैं। नग्न तन रहते हैं। वनोपज फलादि से अपना निर्वाह करते है। धर्म तो क्या मानव जीवन के महत्त्व को नही समझ पाते हैं।

सज्ञी पचेन्द्रिय मननशील मनुष्य की यह दशा है। फिर असज्ञी-समुर्च्छिम मनुष्य के दुःखो का तो कहना ही क्या ? वे तो अन्तर्मुहूर्त में ही जन्म-मरण की भयकर वेदना सहन करते रहते हैं।

इस प्रकार संसार समीक्षण में साधक का यह चिन्तन बनता है कि मनुष्य जीवन भी, जिसे अनन्त सुखों का केन्द्र होना चाहिये, दुःख भरा सागर ही है। फिर भी इसे महत्वपूर्ण मानने का एक ही आधार है कि यही एक ऐसी योनि है, जिसमे साधुत्व व्रत स्वीकार किया जा सकता है। मुक्ति मार्ग की आराधना की जा सकती है। तीर्थंकर चक्रवर्ती आदि पद प्राप्त किये जा सकते हैं। किन्तु यह तभी सम्भव है जबकि इस मानव जीवन की महत्ता को समझा जाए एवं इसका अध्यात्म साधना के क्षेत्र में उपयोग किया जाय। वह तभी बन सकता है जब कि प्रबल पुरुषार्थ के साथ पुण्योदय से आर्य क्षेत्र, उच्च कुल, परिपूर्ण इन्द्रियां आदि संयोग प्राप्त हो।

अत' ससार समीक्षण मे साधक यह चिन्तन स्थिर करता है कि मुझे ये सब संयोग अनन्त पुण्य के योग से प्राप्त हुए हैं। अब मुझे सद्पुरुषार्थ के द्वारा इस दु.खमय संसार से मुक्त हो जाना है।

## देव गति में भी स्थायी सुख नहीं

देव गति अथवा देव योनि को सुखोपभोग की योनि कहा गया है। किसी सीमा तक यह सत्य भी है। देव गति मे अपार ऐश्वर्य होता है। भौतिक सुख-सुविधाओं की कोई कोई कमी नही होती है। देवगति मे उत्पन्न होने मात्र से ही अवधिज्ञान या विभग ज्ञान की प्राप्ति हो जाती है, जिसके द्वारा वे मर्यादित क्षेत्र के सभी रूपी पुद्गलों को देख सकते हैं। इसी प्रकार देवगति मे उत्पन्न होने भर से वैक्रिय शरीर की प्राप्ति हो जाती है, जिससे देव मन चाहा रूप बना सकते हैं। छोटे से बडा और बडे मे छोटा–कैसा भी रूप धारण कर सकते है।

देवलोक मे उत्पन्न होते ही ३२ वर्ष के परम यौवन मे प्रवेश कर जाते हैं, और वह यौवन उनका सदा बना रहना है। देवों को न तो कभी कोई रोग सताता है और न बुढापा ही। वे सदा आजन्म तरुण ही बने रहते हैं। उनका शरीर दिव्य कान्ति वाला होता है। इसीलिये तो उन्हे देव कहा जाता है। 'दिव्यति इति देवः।' जो प्रतिक्षण समान दीप्ति को धारण करता है वह देव है। देवताओ की वह दिव्यता भी जीवन पर्यन्त बनी रहती है।

उनकी उम्र भी तो कम से कम दस हजार वर्ष की और उत्कृष्ट ३३ (तेतीस) सागरोपम की होती हैं। उत्कृष्ट रूप से इन्हे सैकड़ों-हजारो वर्षो मे क्षुधा-भूख लगती है और सहज ही चारो दिशाओं से वैक्रिय पुद्गलों के ग्रहण करने से तृप्त भी हो जाती है।

इन्द्रिय भोग्य सुख-समृद्धि की भी वहा कोई कमी नही है। वहा एक छोटा-सा नाटक देखने मे दो हजार वर्ष और बड़ा नाटक देखने में दस हजार वर्ष व्यतीत हो जाते है। वहा पाचो इन्द्रियों के विषयो की प्रचुरता है। वहा सदा प्रकाश ही प्रकाश बना रहता है, रात्रि या अन्धकार वहा होता ही नही है।

इतना सब कुछ भौतिक सुख होने पर भी देवताओ को परिपूर्ण रूप से सर्वथा सुखी नही कहा जा सकता है। क्योकि उनमे भी यह भय तो सदा बना रहता है कि निश्चित अवधि (उम्र) के बाद तो यह सब ऐश्वर्य छूट जायेगा। यह सब शाश्वत् तो नही है। देव लोक की आयु पूरी होते ही यथा-कर्म गति मे जाना पड़ेगा। वहां फिर दुख भोग करना ही पडेगा।

इस आगामी दुःख के भय के साथ ही देवताओ मे ऊच-नीच जनित भेद-भाव भी होता है। वहां कोई इन्द्र है तो कोई सामानिक देव है। अर्थात् कोई राजा के समान है और कोई सत्ताधिकारी राजा है। कोई त्रायस्त्रिंसत्–राज पुरोहित के समान है तो कोई आत्मरक्षक-द्वारपाल या चौकीदार के समान हैं। कोई गाने बजाने वाले हैं तो कोई नृत्य करने वाले। कोई नौकर हैं तो कोई साफ-सफाई करने वाले। इस प्रकार देवो के कर्म जनित अनेक भेद-प्रभेद हैं। यद्यपि ये भेद बारह देवलोको तक ही हैं, किन्तु इस भेद के कारण उन्हे दुःख और पश्चाताप तो होता ही है। जो उच्च पद के धारक हैं, वे अधिक ऋद्धि सम्पन्न हैं और जो चौकीदार आदि हैं, वे कम-ऋद्धि के स्वामी हैं। यद्यपि जिसके पास जितनी ऋद्धि है, वह उनके लिये कम नही है, फिर भी तृष्णावश ईर्ष्या तो फैलती ही है। जिन्हे अधिक ऊंचा पद एव सम्पन्नता मिली है वे गर्व-अहकार करके कर्म बन्धन करते हैं तो जिन्हें छोटा पद और कम ऋद्धि मिली है वे ईर्ष्या के द्वारा कर्म बन्ध करते हैं और साथ ही पश्चाताप भी करते हैं कि हमे यह लघुता क्यों

प्राप्त हुई ? हम भी इतने उच्च पद एवं ऋद्धि के भोक्ता क्यों न बने ? हम क्यों इनके आधीन रहकर परतन्त्रता का दु.ख भोग रहे है ?

इस भेदभाव जनित दु ख के अतिरिक्त कोई व्याभिचारी देव अन्य देवो की सुरूपा देवी को उठाकर ले जाता है—अपहरण कर लेता है अथवा वस्त्राभूषण की चोरी कर लेता है तो उसे इन्द्र दण्ड के रूप मे वज्र से मारता है । वज्र प्रहार से उसे इतनी तीव्र–महावेदना होती है कि वह ६ माह तक चिल्लाता रहता है । जैसा कि ऊपर कहा गया है—देवता भी मृत्यु को तो प्राप्त होते ही है । यह दुःख तो उनका सबसे बड़ा दु.ख है । क्योकि जब देवता की उम्र ६ माह शेष रहती है तभी उन्हे आलस्य आने लगता है । चित्त भ्रमित होने लगता है और माला कुम्हलाने लगती है । ऐसी स्थिति मे उन्हे विचार होता है कि अब इन दैविक सुखों को छोडकर अशुचि स्थानो मे उत्पन्न होना पडेगा । इस चिन्ता के महासागर मे डूबे हुए देवो को कैसी सुखी कहा जा सकता है ।

यद्यपि बारह देव लोक से ऊपर नवग्रैवेषक एव उनुत्तर विमान वासी देवों मे सभी अहं इन्द्र हैं । वहां भेद-भावजनित दु.ख नही है । फिर भी क्षुधा–तृषा और मृत्यु–चिन्ता का दु.ख तो वहां भी है हीं ?

इस प्रकार समीक्षण ध्यान साधक देव योनि के दुःखो का चिन्तन करता हुआ इस गहराई मे पहुंचने का प्रयास करता है कि मैं कब इस दु खमयी योनि से मुक्त बनूं ?

संसार समीक्षण मे समीक्षण ध्यान साधक अपनी चेतना को इस प्रकार विरक्ति भाव से भावित करता है कि पाच उनुत्तर विमान को छोड़कर मेरी आत्मा अन्य सभी स्थानों पर अनन्त बार जन्म-मरण ग्रहण कर चुकी है । अब इसे सुर दुर्लभ मानव तन प्राप्त हुआ है । इसके द्वारा ही आत्म समीक्षण करके परमात्म भाव को प्राप्त किया जा सकता है । भक्ति तक पहुंचा जा सकता है । अतः अब मुझे ससार समीक्षण से आत्म समीक्षण ही करना है और जीवन के चरम एव परम लक्ष्य को प्राप्त करना है । इस आत्मा को पुद्गल परावर्तन रूप चतुर्गति के परिभ्रमण से बचाकर सदा-सदा के लिये मुक्ति एवं परम शान्ति मे प्रतिष्ठित करना है ।

# ८ एकत्व समीक्षण

हमारा यह वर्तमान जीवन अनेक प्रकार के सम्बन्धो से अनुबद्ध है। पारिवारिक, सामाजिक, नागरिक, राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय-अनेक प्रकार के सम्बन्ध इस जीवन के साथ जुड़े हुए हैं। किन्तु ये सब सम्बन्ध व्यवहारिक एव औपाधिक है। नैश्चयिक दृष्टि से आत्मा असंग है—एकाकी है, इसका ससार की किसी आत्मा से कोई सम्बन्ध नही है। जो भी सम्बन्ध बने हैं वे आगन्तुक हैं और उनका मूल कारण है आत्मा का अनादि काल से कर्मों के साथ बन्ध जाना। जीव के परम एकत्व भाव को नष्ट करने वाले कर्म ही हैं। यदि कर्म नष्ट हो जावें—आत्मा कर्म हो जावे तो फिर उसकी द्वैतता—अनेकता खडित हो जाएगी, उसका परम एकत्व सदा-सदा के लिये अविच्छिन्न हो जाएगा।

अतः समीक्षण ध्यान साधना का साधक एकत्व समीक्षण मे यह चिन्तन करता है कि "एगोऽहं णत्थि मे कोई" मैं अकेला हूं, मेरा यहा कोई स्वजन सम्बन्धी नही है। उसका मूल चिन्तन आत्मा की एकाकी स्थिति पर होता है। आगमिक दृष्टि से "एगे आया" का निर्देश एकत्व समीक्षण का आधार होता है।

वास्तव मे यदि हम परम आध्यात्मिक दृष्टि से विचार करें तो ज्ञात होगा कि इस जीवात्मा का किसी अन्य आत्मा या पदार्थ से स्थायी सम्बन्ध हो ही कैसे सकता है? इसीलिये तो कहा जाता है—

आप अकेला अवतरे मरे अकेला होय।  
यो कबहुं या जीव को साथी सगो न कोय॥

जीव इस ससार मे जन्म लेते समय अकेला ही आता है, और मृत्यु के समय भी परलोक मे अकेला ही चला जाता है। फिर इसका साथी-सगाती किसको माना जाय।

## कोई नहीं अपना

एकत्व समीक्षण का साधक यह चिन्तन करता है कि हे चेतन्य ! तू किसे अपना सगा संबधी समझ रहा है ? क्या ये रिश्ते स्वार्थ पोषी रिश्ते नही हैं ? क्या इनमे किञ्चित् मात्र भी स्थायित्व है ? क्या ये रिश्तेदार इस आत्मा का कुछ भी साथ दे सकते हैं ? यदि नही, तो क्या तेरी यह भूल नही है कि तू इनको अपना मानकर इनके साथ ममत्ववान् बना फिरता है ? अरे ! जरा तो तू विचार कर कि यह शरीर भी तुम्हारा अपना नही है तो शरीर के साथ जुड़े हुए ये संबध तुम्हारे कैसे हो सकते है ? महान् साधक आचार्य अमित गति ने अपनी द्वात्रिंसिका में ठीक ही तो कहा है—

### विभाव से स्वभाव मे

यस्यास्ति नैक्यं वपुसाऽपिसार्थ,
तस्यास्ति किं पुत्र-कलत्र-मित्रैः ।
पृथक्कुरुते चर्मणि रोम कूपा,
कुतोहि तिष्ठन्ति शरीर मध्ये ???

अर्थात् शरीर पर से चर्म-चमडी के उतर जाने के बाद जैसे वहा रोम कूप-बाल नही ठहर सकते हैं, उसी प्रकार जिस आत्मा की शरीर के साथ भी एकता नही है तो उस शरीर से अनुबंधित पुत्र, पत्नी, माता-पिता और मित्रादि की एकता कैसे हो सकती है ?

अत: हे चेतन्य ! तू यह समीक्षण कर कि यह आत्मा नितान्त एकाकी और असग है । यद्यपि यह विभाव दशा के कारण द्वैत भाव मे–जड पदार्थों मे अपनत्व स्थापित कर चुकी है, किन्तु यह उसका स्वभाव किंवा मौलिक भाव नही है । इसे विभाव से स्वभाव मे लाने के लिये स्वरूप बोध की आवश्यकता है । स्वरूप बोध के बाद अनादि सबध को भी तोड़ा जा सकता है । जैसे दूध मे घृत मिला हुआ होता है । किन्तु उसे खटाई (छाछ-जावन) खाई, दही मथने-बिलौने का भाजन एवं दही मथने वाला इन चार साधनो से अलग किया जा

सकता है। इन चारो का योग मिलने पर घृत छाछ रूप संयोग को छोड़कर अपने मूल रूप मे अलग हो जाता है।

ठीक इसी प्रकार ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप रूप चार साधनो के द्वारा आत्मा को कर्म मैल से अलग करके इस अनादि संबध को तोडा जा सकता है और आत्मा को एकत्व भाव मे प्रतिष्ठित किया जा सकता है।

जैसे स्वर्ण और मिट्टी का संबध अनादि है। मिट्टी मे मिला हुआ स्वर्ण मिट्टी रूप ही दिखाई देता है, किन्तु हैं तो दोनो भिन्न ही। यदि दोनो एक रूप होते तो स्वर्ण को मिट्टी से कभी भी अलग नही किया जा सकता। किन्तु स्वर्ण को मिट्टी से मूल, अग्नि, सुहागा और क्षार की चतुष्पुटी के द्वारा अलग कर दिया जाता है।

इसी प्रकार ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप रूप साधना आत्म रूप स्वर्ण मे कर्म मैल रूप मिट्टी को जला देते हैं।

### अनादि सम्बन्ध का विच्छेद

अतः हे चेतन्य ! तू यह न समझ कि ये कर्म और अन्य औपाधिक संबध आत्मा मे अलग नही हो सकते। जीवात्मा मे ज्यो ही सम्यग्ज्ञान का आलोक फैलता है कि वह अपने रूप को समझ लेती है और उस रूप को प्राप्त करने के लिये प्रयत्नशील बन जाती है। किन्तु जब तक इस चेतना पर अज्ञान का नशा छाया रहता है तब तक यह बेभान बनी रहती है और उसे संसार के क्षण भंगुर संबंध स्थायी और प्रिय लगते हैं।

### अज्ञान और मोह का नशा

जैसे कोई व्यक्ति प्रकाण्ड विद्वान् है, उच्च कुलीन है, सदा स्वच्छ एव पवित्र बने रहना चाहता है, किन्तु यदि उसने खूब मदिरा पी ली हो, शराब के नशे मे बेभान बन गया हो तो उसे गन्दी गटर की नालियों में लोटने मे बड़ा आनन्द आता है। वह उस गटर के गन्दे-कीचड़ को मखमल्ल के गलीचे समझता है, और उस गन्दे पानी को

सुगन्धित जल समझता है । यदि उसे कोई समझदार व्यक्ति वहा से हटने का कहे तो वह उसे ना समझ और मूर्ख समझता है, गालियां देने लगता है । किन्तु जब उस शराबी का नशा उतर जाता है तो अपनी स्थिति पर स्वय लज्जित होता है, पश्चाताप करता है और विना किसी के कहे उस गटर से उठकर चला जाता है ।

ठीक यही दशा जीव रूप ज्ञानी पुरुष की होती है । अज्ञान और मोह के नशे में वह विषय वासना और ममत्त्व की गन्दी गटर को ही सब कुछ समझ बैठता है और सदुपदेश देने वाले को ही मूर्ख मानकर गालिया देता है । किन्तु जब उसका अज्ञान और मोह का नशा उतरता है तो वह स्वय अपनी भूल पर पश्चाताप करता है और संसार के सारे सम्बन्धो को स्वार्थी-क्षण भगुर मानकर एकत्व भाव में लीन हो जाता है । वैभाविक सम्बन्धो से मुक्त होकर अनासक्त भाव मे रमण करने लगता है ।

## मेरा मौलिक रूप

एकत्व भाग का समीक्षण करने वाला साधक यह चिन्तन करता है कि "मैं कौन हूं ?" क्या मैं साधारण शक्ति सम्पन्न मानव मात्र हूं ? कुछ परिजनो से घिरा हुआ एक प्राणीमात्र हूं ? नही, मेरा यह चिन्तन तो उस सिह शावक के समान होगा जो बचपन से ही बकरियो के साथ रहकर अपने आप को बकरा समझने लग गया। अपने वनराज रूप-सिह स्वरूप को भूल गया । किन्तु उसके मान लेने मात्र से वह बकरा कहलाएगा ? नही, ज्यो ही वह अपनी आकृति वाले विक्रान्त सिह को देखता है कि अपने असली स्वरूप को पहचान लेता है ।

ठीक इसी प्रकार से हमारा चिन्तन यह होना चाहिये कि हमारी यह आत्मा भी कर्म के संग रहने के कारण अपने आप को दीन-हीन मान बैठी है । आत्मा दीन-हीन नही है । अनन्त-अनन्त सामर्थ्य छिपा है इसके अन्दर, यह इसकी भूल है कि इन जड़ के प्रभाव में आकर यह अपने आपको दीन-हीन मान रहा है । जब भी इस जीव को अपने स्वरूप का बोध होता है–अपनी शक्ति का परिज्ञान होता है, वह यह समझने लगता है कि "मैं अपने मूल रूप में जड़

तत्त्व से भिन्न चैतन्य स्वरूप हूं । ये वाहर के जितने सम्बन्ध हैं वे औपाधिक है । मैं तो सव प्रकार की आधि-व्याधि और उपाधियों से परे सच्चिदानन्द स्वरूप हूं । यह शरीर और यह परिजन-परिकर मेरा नही है । यह धन भी तो मुझे विपत्तियो-संघर्षों में झोकने वाला है । मैं तो अपने शुद्ध रूप में इन सवसे भिन्न निराकार हूं । ये सारे पदार्थ अशुचि रूप है, अपवित्र हैं, मैं शुद्ध, शुचि रूप हूं । ये सव नाशवान हैं, मै अविनाशी हूं । ये क्षण भंगुर हैं, मै अजर-अमर हूं । मैं अनंत ज्ञानादि शक्ति सम्पन्न सिद्ध-बुद्ध स्वरूपी हूं, ये सभी जड़ हैं । इस प्रकार मेरा और इनका कोई साम्य नही, कोई संवंध नही । इनसे अपने आपको सवंधित मानने की महाभूल के कारण ही मुझे चार गति, चौवीस दण्डक एव चौरासी लाख योनियों मे अनंत काल से परिभ्रमण करना पड रहा है । इनका संसर्ग ही मेरे लिये अनत यातनाओं-दु'खों का कारण वना है । फिर क्यो मैं अव जान-बूझकर स्वरूप वोध को प्राप्त करके भी इनके साथ सवधित वना रहू ? क्यो नही इनके संसर्ग का परित्याग कर एकत्व समीक्षण के द्वारा अपने आप मे स्थिर होने का प्रयास करूं ?

## एकत्व समीक्षक-आत्म केन्द्रित

इस प्रकार के चिन्तन के द्वारा एकत्व समीक्षण का साधक अपने आप को पर तत्त्वो से भिन्न मान कर आत्म केन्द्रित होने का अभ्यास करता है । यद्यपि जिन सवधो को उसने अपनत्व प्रदान कर रखा है, वे सहजतया नही छूट पाते हैं, तथापि समीक्षण ध्यान का साधक एकत्व भाव की साधना का निरन्तर अभ्यास करता रहे तो उसकी चेतना मे अनासक्त भाव का प्रकाश फैलता जायेगा और एक दिन वही प्रकाश उसे सव कुछ छोड देने को वाध्य कर देगा ।

## मै एक हूं या अनेक

एकत्व समीक्षण का साधक अपने एकत्व-अनेकत्व के चिन्तन मे यह भी विचार कर सकता है कि 'मैं एक हू या अनेक" यदि मैं अपने आपको एक कहूं तो कर्मों के कारण जो मेरे विविध पर्याएं वनी हुई हैं वे कैसे घटित होंगी ? जीव की कर्मजनित वैभाविक अगणित पर्यायो के चिन्तन को क्षण भर के लिये गौण भी कर दू तो भी वर्तमान जीवन से सम्वन्धित परिजनो मे जुड़े हुए रिश्ते कैसे घटित होंगे?

सुगन्धित जल समझता है। यदि उसे कोई समझदार व्यक्ति वहां से हटने का कहे तो वह उसे ना समझ और मूर्ख समझता है, गालिया देने लगता है। किन्तु जब उस शराबी का नशा उतर जाता है तो अपनी स्थिति पर स्वय लज्जित होता है, पश्चाताप करता है और बिना किसी के कहे उस गटर से उठकर चला जाता है।

ठीक यही दशा जीव रूप ज्ञानी पुरुष की होती है। अज्ञान और मोह के नशे में वह विषय वासना और ममत्त्व की गन्दी गटर को ही सब कुछ समझ बैठता है और सदुपदेश देने वाले को ही मूर्ख मानकर गालिया देता है। किन्तु जब उसका अज्ञान और मोह का नशा उतरता है तो वह स्वय अपनी भूल पर पश्चाताप करता है और संसार के सारे सम्बन्धो को स्वार्थी-क्षरण भंगुर मानकर एकत्व भाव में लीन हो जाता है। वैभाविक सम्बन्धो से मुक्त होकर अनासक्त भाव में रमरण करने लगता है।

## मेरा मौलिक रूप

एकत्व भाग का समीक्षण करने वाला साधक यह चिन्तन करता है कि "मैं कौन हूं ?" क्या मैं साधारण शक्ति सम्पन्न मानव मात्र हूं ? कुछ परिजनो से घिरा हुआ एक प्राणीमात्र हू ? नही, मेरा यह चिन्तन तो उस सिह शावक के समान होगा जो बचपन से ही बकरियो के साथ रहकर अपने आप को बकरा समझने लग गया। अपने वनराज रूप-सिह स्वरूप को भूल गया। किन्तु उसके मान लेने मात्र से वह बकरा कहलाएगा ? नही, ज्यो ही वह अपनी आकृति वाले विक्रान्त सिह को देखता है कि अपने असली स्वरूप को पहचान लेता है।

ठीक इसी प्रकार से हमारा चिन्तन यह होना चाहिये कि हमारी यह आत्मा भी कर्म के संग रहने के कारण अपने आप को दीन-हीन मान बैठी है। आत्मा दीन-हीन नही है। अनन्त-अनन्त सामर्थ्य छिपा है इसके अन्दर, यह इसकी भूल है कि इन जड़ के प्रभाव में आकर यह अपने आपको दीन-हीन मान रहा है। जब भी इस जीव को अपने स्वरूप का बोध होता है—अपनी शक्ति का परिज्ञान होता है, वह यह समझने लगता है कि "मैं अपने मूल रूप मे जड़

तत्त्व से भिन्न चैतन्य स्वरूप हूं। ये बाहर के जितने सम्बन्ध हैं वे औपाधिक हैं। मैं तो सब प्रकार की आधि-व्याधि और उपाधियों से परे सच्चिदानन्द स्वरूप हूं। यह शरीर और यह परिजन-परिकर मेरा नही है। यह धन भी तो मुझे विपत्तियों-संघर्षों में झोंकने वाला है। मैं तो अपने शुद्ध रूप में इन सबसे भिन्न निराकार हूं। ये सारे पदार्थ अशुचि रूप है, अपवित्र हैं, मैं शुद्ध, शुचि रूप हूं। ये सब नाशवान हैं, मैं अविनाशी हूं। ये क्षण भंगुर हैं, मैं अजर-अमर हूं। मैं अनंत ज्ञानादि शक्ति सम्पन्न सिद्ध-बुद्ध स्वरूपी हूं, ये सभी जड़ हैं। इस प्रकार मेरा और इनका कोई साम्य नही, कोई संबंध नहीं। इनसे अपने आपको संबंधित मानने की महाभूल के कारण ही मुझे चार गति, चौबीस दण्डक एव चौरासी लाख योनियो मे अनंत काल से परिभ्रमण करना पड रहा है। इनका संसर्ग ही मेरे लिये अनत यातनाओं-दुःखों का कारण बना है। फिर क्यो मै अब जान-बूझकर स्वरूप बोध को प्राप्त करके भी इनके साथ सबधित बना रहू ? क्यो नही इनके संसर्ग का परित्याग कर एकत्व समीक्षण के द्वारा अपने आप में स्थिर होने का प्रयास करूं ?

## एकत्व समीक्षक-आत्म केन्द्रित

इस प्रकार के चिन्तन के द्वारा एकत्व समीक्षण का साधक अपने आप को पर तत्त्वो से भिन्न मान कर आत्म केन्द्रित होने का अभ्यास करता है। यद्यपि जिन संबधों को उसने अपनत्व प्रदान कर रखा है, वे सहजतया नही छूट पाते हैं, तथापि समीक्षण ध्यान का साधक एकत्व भाव की साधना का निरन्तर अभ्यास करता रहे तो उसकी चेतना मे अनासक्त भाव का प्रकाश फैलता जायेगा और एक दिन वही प्रकाश उसे सब कुछ छोड देने को बाध्य कर देगा।

## मैं एक हूं या अनेक

एकत्व समीक्षण का साधक अपने एकत्व-अनेकत्व के चिन्तन में यह भी विचार कर सकता है कि 'मैं एक हूं या अनेक" यदि मैं अपने आपको एक कहूं तो कर्मों के कारण जो मेरे विविध पर्याएं बनी हुई हैं वे कैसे घटित होगी ? जीव की कर्मजनित वैभाविक अगणित पर्यायों के चिन्तन को क्षण भर के लिये गौण भी कर दूं तो भी वर्तमान जीवन से सम्बन्धित परिजनों से जुड़े हुए रिश्ते कैसे [illegible]ंगे?

चूंकि दिखने मे तो मैं व्यक्ति रूप से एक ही दिखाई देता हूं, किन्तु इन अनेक रिश्तो मे उलझा मेरा व्यक्तित्व मेरे एकत्व को अखण्डित कहां रहने देता है ? माता-पिता कहते हैं—हमारा पुत्र है। भाई-वहिन कहते हैं—हमारा भाई है। काका कहते हैं—मेरा भतीजा है। मामा कहता है—मेरा भानेज है। इसी प्रकार कोई काका, कोई मामा, कोई पिता और कोई अन्य-अन्य रिश्तो से पुकारता है। तो क्या मैं पुत्र हूं ? भाई हूं ? भतीजा हूं ? भानेज हूं ? काका हूं ? मामा हूं ? या और कोई हूं ? अहा ! ! मेरे एकत्व मे कितनी अनेकता प्रविष्ट हो गई है ? अरे ! आश्चर्य है ! महाआश्चर्य है ! मैं स्वयं ही अपना कोई एक परिचय नही दे पाता हू कि मैं कौन हूं ? मैं किसका हूं ? मैं कितने नामो-रूपों वाला हूं ?

नही, नही ये सव रूप मेरे निजी रूप नही हैं। निश्चय नय की दृष्टि से तो ये सम्बन्ध उपरी हैं—आगन्तुक हैं और हैं कर्म परिणति का खेल। मैं अपने विशुद्ध रूप में न पुत्र हूं, न पिता हूं, न भाई हूं, न काका या मामा हूं। न कोई यहां मेरा है और न मैं किसी का हूं। मैं तो इन सव से अलग एक शुद्ध चैतन्य हूं।

इन औपाधिक पर्यायो को छोडकर मैं अपनी कर्म जनित पर्यायों का समीक्षण करूं तो भी मैं इन विविधताओ मे अपने एकत्व को नही खोज पाता हूं। मैं पुरुष हूं या स्त्री हू ? दिखने को मैं पुरुप दिखाई देता हू किन्तु कई जन्मो मे मैंने स्त्री रूप भी तो धारण किया है। फिर मैं पुरुषत्व से ही अपना परिचय कैसे दे सकता हूं ?

### अनेकत्व का भाव भ्रम पूर्ण

इस प्रकार मेरा एकत्व आत्म समीक्षण यह सिद्ध कर रहा है कि यह समस्त अनेकत्व मिथ्या है—भ्रम है। यह मेरे मोह और अज्ञान की विडम्बना है। एक अभिनेता अभिनय के समय राजा-रानी, स्त्री-पुरुप या और कोई रूप धारण कर लेता हैं, किन्तु अन्तरंग में वह समझता है कि मैं न तो राजा हूं और न रानी। न स्त्री हूं न और कोई। मेरा मूल रूप इन अभिनयो से भिन्न है।

इसी प्रकार संसार रूपी नाट्य गृह मे यह चैतन्य रूपी अभिनेता कर्मों के कारण विभिन्न रूपो को धारण करता रहता है, किन्तु

उनमे एक भी रूप उसका अपना स्थायी रूप नही होता । वह एकेन्द्रिय से पञ्चेन्द्रिय तक तथा चाण्डाल से चक्रवर्ती तक के रूप धारण कर लेता है और एक सीमित अवधि के वाद उन्हे छोड़ता चला जाता है। तो फिर जिस वर्तमान मानवीय तन की पर्याय मे हम हैं, क्या यह पर्याय भी एक अभिनय मात्र नही है ? क्या इसे भी छोड़कर आत्मा मुक्त होते समय एकाकी नही हो जाती है ?

## एकत्व समीक्षण का केन्द्रिय भाव

एकत्व समीक्षण के साधक का आत्म चिन्तन यही आकर केन्द्रित होता है कि आत्मा कर्म के कारण द्वैत भाव मे उलझी हुई है, अन्यथा वह एकाकी स्वरूप रमण स्वभाव वाली ही है । अतः हे चेतन्य! तू अपने एकत्व का समीक्षण कर कि जन्म लेते समय तू एक था या अनेक ? गर्भ से वाहर आते समय क्या तेरे साथ और भी कोई आया था ? यदि नही तो तू अनेक कैसे हो गया ? अतः यह चिन्तन स्थिर कर कि मैं तो अकेला ही आया हू और मृत्यु के क्षणो मे अकेला ही चला जाऊगा । यहा जितने भी रिश्ते-नाते हुए हैं, जिन के कारण मेरा अनेकत्व रूप स्थिर हुआ है, वे सव औपाधिक हैं—ऊपर से आगन्तुक हैं । मेरे परलोक गमन के समय इन परिजनों मे से कोई भी मेरे साथ जाने वाला नही है । कर्म विवश मे अकेला ही अगली यात्रा पर–यथा कर्म योनियो मे चला जाऊगा, मेरे अपने वने हुए सभी स्वजन पीछे छूट जाएगे । धन-वैभव, पद-प्रतिष्ठा सभी यही रह जायेगे । साथ आने वाला कोई नही होगा ।

हे चैतन्य ! तुम्हारा एकत्व समीक्षण यह होना चाहिये कि इस अनादि कालीन जन्म-मरण के चक्कर मे मैंने अनन्त जीवों के साथ सम्वन्ध वनाए हैं । अनेको वार मै पुत्र वना हू, तो अनेकों वार उसी का पिता वना हू । अनेको वार मां का पार्ट अदा किया है तो अनेको वार पुत्री का अभिनय भी प्रस्तुत किया । यही नही, जिसका पति वन कर रहा, उसी का पिता-पुत्र और भाई वनकर भी रहा हूं । कहां तक गणना की जाय ! ससार के जीवों के साथ इस आत्मा ने जो-जो सम्वन्ध वनाए वे अगणित है—अनन्त हैं । वे सव इस समय भुलाए जा चुके है । अभी भले ही मैं उन्हे नहीं पहचानता हूं और वे मुझे पहचानते हो, किन्तु सम्वन्ध तो निश्चित हुए ही हैं ।

अत: हे आत्मन् ! यह समीक्षण कर कि जगत के समस्त पदार्थ तुझसे भिन्न हैं । तू उन सब से भिन्न है । ये जितने भी तेरे परिजन हैं, वे तेरे अपने नही हैं, तू इन सबसे भिन्न है । तू अपने स्वरूप का बोध कर, तू एकाकी, शुद्ध-बुद्ध-सच्चिदानन्द स्वरूपी आत्मा है । तू सिद्ध स्वरूपी स्वभाव के रूप मे एकाकी ही है । तू निरन्तर अपने विशुद्ध आत्म स्वरूप का समीक्षण कर ताकि तेरा यह अनेकत्व का भ्रम टूट जाए, तू अपने एकत्व रूप में प्रतिष्ठित होकर आत्म लीन बन जाए । इस प्रकार एकत्व भावना के समीक्षण मे साधक अपने आत्म केन्द्रित होने के विचारो को प्रधानता प्रदान करता हुआ संसार के विनाशी–सामयिक–क्षण जीवी सम्बन्धो की अस्थिरता का विचार करता है और द्वन्द्व मुक्त होने का प्रयास करता है । ससार मे जितने भी संघर्ष और द्वन्द्व या विवाद खड़े होते हैं, उनका मूल कारण द्वैत भाव ही है । जब आत्मा अपने आपको एकाकी–कर्म और शरीर से भी अलग अनुभव करने लगेगी तो फिर संघर्ष और द्वन्द्व का निमित्त ही क्या रहेगा ? जहा शरीर पर ही ममत्व भाव नही रहेगा तो आत्मा के अन्य सम्बन्ध कायम ही किसके साथ होगे ? अस्तु, एकत्व भाव की पवित्र समीक्षण धारा में निमग्न समीक्षण ध्यान का साधक समस्त संघर्षों, तनावो और द्वन्द्वो से मुक्त होकर परम विशुद्ध चेतना का साक्षात्कार कर लेता है और अन्त में अपने परिपूर्ण सिद्ध स्वरूप को प्राप्त कर लेता है ।



# ९ | अन्यत्व-समीक्षरण

एकत्व समीक्षण के समान अन्यत्व समीक्षरण भी समीक्षण ध्यान साधक के लिये साधना की महत्वपूर्ण भूमिका अदा करता है। अन्यत्व समीक्षरण साधक को अनेकत्व में रहते हुए भी उनसे भिन्न वनकर रहने की प्रेरणा देता है।

एकत्व समीक्षरण में साधक अपने आपको एकाकी अनुभव करके आत्म केन्द्रित होने की साधना करता है और यही स्थिति अन्यत्व समीक्षण में भी होती है। अन्तर केवल इतना ही होता है कि एकत्व समीक्षण मे व्यक्ति अपने आपको अकेला मानता है—केवल चेतना को अविनाशी मानकर वाकी के अन्य तत्वों को क्षरण भंगुर मान लेता है। जवकि अन्यत्व समीक्षण मे साधक अपने आपको अनेकों से घिरा हुआ देखते हुए भी उन सव से भिन्न मानता है।

### एगो मे सासओ, अप्पा

आगमिक दृष्टि से समीक्षण ध्यान साधक का चिन्तन होता है कि—

एगो मे सासओ अप्पा, नाण दंसरण संजुओ।
सेसा मे वाहिरा भावा, सव्वेसंजोग लक्खणा॥

मेरा अपना यहां एक आत्म तत्त्व ही है। जो कि ज्ञान-दर्शन से युक्त है। शेष सभी वाह्य भाव हैं जो सयोग लक्षण वाले हैं, ऊपर से आगन्तुक हैं—औपाधिक हैं। इन औपाधिक सम्वन्धों के साथ मेरा सम्वन्ध कैसे हो सकता है? यह जो सम्वन्ध मैंने मान रखा है, वह सांयोगिक सम्वन्ध है। नैश्चयिक दृष्टि से तो मेरा अन्य सभी द्रव्यों या पदार्थों से भिन्न स्वरूप है। न मैं किसी अपने से भिन्न द्रव्य से उत्पन्न हुआ हूं और न कोई द्रव्य मुझसे उत्पन्न हुआ है। न और

कोई द्रव्य मेरा कर्त्ता है और न मैं किसी का कर्त्ता हूं, न मैं किसी के द्वारा नष्ट हो सकता हूं—न मुझे अन्य कोई द्रव्य नष्ट कर सकते हैं और न मैं किसी को नष्ट कर सकता हू । क्योंकि मेरी आत्मा अन्य सभी द्रव्यो से भिन्न अनादि-अनन्त-अविनाशी स्वभाव वाली है। मुझ में जो कर्त्ता और भोक्ता भाव आ गया है, वह सांयोगिक है—कर्म द्रव्य के सयोग से आ गया है। यदि इस अनादि कर्म संयोग का विच्छेद हो जाय तो मै इन समस्त पदार्थों और अपने से भिन्न सभी प्राणियो से भिन्न बना रहूगा।

चूकि मै अपने विशुद्ध रूप में समस्त द्रव्यों से असंग हूं, अपने चैतन्य-आनन्दमय गुण में रमण करने वाला हूं। अत: मै किसी का कर्त्ता-भोक्ता कैसे हो सकता हूं ? यह मेरा कर्त्तापन का झूठा अह ही मुझे इन पदार्थों से जोड़े हुए है और इसी पदार्थों के प्रति अपनत्व की भ्रान्ति के कारण ही मेरी यह आत्मा ससार के चक्रव्यूह मे उलझ रही है, दु:खो और संघर्षों के दावानल मे झुलस रही है।

### अकर्त्ता भाव का समीक्षण

"मैंने यह किया, मै यह कर रहा हूं और मै यह कर लेता हूं"—यह कथन संसार के पदार्थों के साथ आत्मा के एकीभाव का सकेत करता है। जव कि इन पदार्थों एवं आत्मा के मूल स्वभाव का कोई तालमेल ही नही वैठता है। आत्मा का मूल स्वभाव तो अनन्त-ज्ञान-अनन्तदर्शन-अनन्त वीर्य और अव्यावाघ सुख-अनन्त आनन्दमय है। इन पदार्थों के सम्पर्क-संयोग से तो यह अपने मूल स्वभाव को भूल कर दु.ख द्वन्द्वो में उलझ गई है। इसका अनन्त ज्ञान, ज्ञानावरणीय कर्म पुद्गलों के संयोग-आवरण के नीचे दव गया है। इसी प्रकार इसकी अनन्त दर्शन शक्ति दर्शनावरणीय कर्म पुद्गलों के सयोग से और अनन्त वीर्य एवं अनन्त अव्यावाघ आनन्द अन्तराय कर्म एवं वेदनीय-मोहनीयादि कर्म पुद्गलो के सयोग के कारण दव गए हैं। इन्ही संयोगो के कारण यह आत्मा दीन-हीन वनकर दर-दर की ठोकर खाती फिर रही है। विभिन्न गतियो एवं योनियो में परिभ्रमण करती आ रही है।

## संयोगों का समीक्षण

यह संयोग—पर द्रव्यों का संयोग ही तो इस एकाकी आत्मा को अन्यत्व से अनुबन्धित कर देता है । अतः अन्यत्व समीक्षण का साधक इन संयोगो की भिन्नता का चिन्तन करता है कि संसार के दृश्यमान-धन-धान्य-भवन-परिजन आदि पदार्थ एवं अदृश्यमान राग-द्वेषादि भाव-सभी मेरी इस आत्मा से भिन्न हैं । जिन पदार्थों को मैंने छल-कपट, झूठ-फरेब करके एकत्रित किया, उन पर अपना स्वामित्व स्थापित किया वे सब मेरा किसी प्रकार का सहयोग करने वाले नही है । वे मेरे हैं ही नही तो मेरा सहयोग कर ही कैसे सकते है ? जिन पुत्र कलत्रादि के लिये मैंने रात-दिन एक करके सुख जुटाए, उनकी सभी आवश्यकताओं की पूर्ति हेतु अनेक अशुभ कार्य किये, कर्मों का भार अपने ऊपर लादा, वे सभी परिजन भी मेरे अपने नही है । यहां का प्रायः समस्त व्यवहार स्वार्थ पूर्ति तक का व्यवहार है । अपनी आवश्यकताओ-कामनाओं की पूर्ति करता रहे तभी तक पति, पति है अन्यथा वही आंख का काटा प्रतीत होने लगता है । जब तक घर की देख-भाल एव बेटे-बेटियो की सेवा करता रहे तभी तक पिता, पिता है, अन्यथा बूढा होते ही वह घर का चौकीदार बना दिया जाता है । इसी प्रकार संसार के जितने भी सायोगिक-औपाधिक सम्बन्ध हैं, वे सब इस आत्मा को बन्धन मे जकडने वाले है ।

इन सभी सयोगो मे अपने आपको भिन्न समझकर इनसे मुक्त होने का प्रयास अन्यत्व समीक्षण ध्यान कहलाता है । अन्यत्व समीक्षण ध्यान का साधक केवल वैभव और परिजनो को ही नही, आत्मा के समस्त वैभाविक भावों को राग-द्वेष रूप दूषित परिणामो को भी आत्मा से भिन्न मानता है और इन्हे आत्मा को मलिन बनाने वाले जान कर इनके परित्याग के प्रति सजग बना रहता है । उसका चिन्तन होता है कि ये सभी पदार्थ एव परिजन स्वयं अपने ही नही हो सकते तो वे मेरे कैसे हो सकेंगे ? जो स्वयं को सुखी नही बना सकते, वे मुझे कैसे सुखी बनाएगे ? जो स्वयं असुरक्षित हैं, वे मेरी रक्षा कैसे कर पायेंगे ? जो स्वय विनाश की ओर गतिशील हैं, वे मुझे कैसे बचा पायेंगे ? बचाना सुरक्षा करना या सुखी बनाना है तो दूर, मेरी आत्मा जो अनन्त-अनन्त काल से दुःख भोग रही है, वह इन्ही पदार्थ

और परिजनों के संयोग के कारण से भोग रही है। मुझे इस संसार के जन्म-मरण रूप चक्कर मे परिभ्रमण करवाने वाले ये संयोग ही तो हैं। अतः मेरी आत्मा के लिये यही हितकर है कि मैं अपने आपको इन सब जड़-चेतन द्रव्यों से भिन्न अनुभव करूं जो कि एक यथार्थ है। मैं तो शुद्ध चैतन्य स्वरूपी आनन्दघन स्वभावी आत्मा हूं। मैं दृश्य-अदृश्य सभी पदार्थों से भिन्न हूं। ये मेरे नहीं हैं और मैं इनका नही हूं। इस प्रकार अन्य तत्वो से अपनी आत्मा के भिन्नत्व का समीक्षण ही अन्यत्व समीक्षण है।

## यहां न अपनो कोय

अन्यत्व समीक्षण का साधक जब साधना की पराकाष्ठा पर पहुचता है तो वह देहातीत अवस्था को किंवा वैदेही स्थिति को प्राप्त हो जाता है। वह शरीर के प्रति अनाशक्त हो जाता है। उसका चिन्तन इस रूप में पल्लवित होता है कि—

जहां देह अपनी नही, तहां न अपनो कोय।
घर सम्पत्ति पर प्रकट ये, पर हैं परिजन लोय ।।

अर्थात्—जहां यह देह-शरीर ही अपना नही है, तो इससे सम्बन्धित जड़ चेतन पदार्थ घर-मकान जमीन जायदाद या स्नेही स्वजन अपने कैसे हो सकते हैं? और ऐसी स्थिति मे शरीर का नाश या ह्रास उसकी आत्मा को उद्वेलित नही करता। वह आत्मा की अजर-अमरता के प्रति निष्ठावान बन जाता है। वह शरीर को क्षण भंगुर नश्वर मानकर उसकी अपेक्षा कर देता है और आत्मा की अविनश्वरता को अपनी साधना का आधार बना लेता है। आत्मा की अविनश्वरता का उसका समीक्षण इतना प्रगाढ़ हो जाता है कि श्रीमदाचाराग सूत्र में उल्लिखित आत्म स्वरूप उसके जीवन में साकार हो उठता है। किसी प्रहारक के उपस्थित होने पर वह सोचता है—

"णत्थि जीवस्स णासोत्ति"

इस जीवात्मा का तो कभी नाश नही हो सकता। जैसा कि गीता में भी इसे स्वीकार किया गया है।

नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि, नैनं दहति पावकः ।
न चैनं क्लेदन्त्यापो, न शोषयति मारुतः ।।

किसी प्रकार का शस्त्र इस आत्मा का छेदन-भेदन नही कर सकता, अग्नि इसे जला नही सकती, पानी इसे गला नही सकता और हवा इसे सुखा नहीं सकती ।

अतः जो शस्त्रों से छेदित-भेदित हो जाता है, अग्नि मे जलकर राख बन जाता है, पानी में पड़ा रहकर सड-गल जाता है और हवा के अभाव मे रह नही सकता या सूख जाता है, वह नाशवान शरीर मेरा कैसे हो सकता है ? और इस रूप मे वह देह के प्रति भी इतना अनासक्त हो जाता है कि शरीर पर होने वाले अग्नि एवं शस्त्रादि के प्रहार भी उसकी आत्मा को विचलित नहीं करते हैं ।

आगमो के हजारों पृष्ठ ऐसे महिमाशाली लोकोत्तर पुरुषों का जय गान करते हुए देखे जा सकते हैं जिनमें अन्यत्व समीक्षण-देहातीत अवस्था से भावित आत्माओं का जीवन्त चित्रण प्रस्तुत हुआ है ।

## देहातीत अवस्था का समीक्षण

हम जरा सवेदनशील बन कर उस क्षमा मूर्ति महामुनि गजसुकुमाल के उस प्रसग का समीक्षण करे—आज का मुण्डित सिर, खैर की लकडी के अगारे उस सिर रखे जा रहे हैं...सिर पर चारो ओर गीली मिट्टी की पाल बनाई हुई है... और....खोपडी खिचड़ी के समान तड़-तड और खदबद करती हुई सीज रही है । ओफ ...कितनी वेदना.... कितनी पीडा....किन्तु क्या उस महान् आत्मा ने उफ तक किया ? कही उसका रोम तक कम्पित हुआ ? अरे ! मस्तिष्क की उस अपार-असह्य वेदना के क्षणो में भी कितना धैर्य.......कितनी क्षमा... कितनी सहनशीलता और कितनी सहज सौम्यता ! !

इसे कहते हैं देहातीत अवस्था अथवा अन्यत्व समीक्षण की गहनता में प्रवेश कर जाना । जहा शरीर के प्रति सम्पूर्ण लगाव ही समाप्त हो जाता है—आसक्ति का भाव तो तिरोहित ही हो जाता है । वहां आत्मा केवल द्रष्टा भाव मे किंवा स्वरूप रमणता की स्थिति में पहुंच जाती है ।

उस ऋषिराज खन्दक के जीवन का भी तो समीक्षण करें! कितनी और कैसी उच्च कोटि की देहातीत अवस्था में पहुंच गई थी उनकी आत्मा !!! जैसे मरे हुए पशु के शरीर से चर्म उधेड़ा जाता है, ठीक उसी प्रकार समता की साकार मूर्ति खन्दक मुनि के शरीर से जल्लादों ने चमड़ी उधेड़ने का कार्य किया। उस भयकर वेदना के क्षणो में आह और उफ करना तो दूर रहा, वे महामुनि जल्लादों से कहते हैं कि—"तुम कहो तो उस करवट सो जाऊं ताकि तुम्हे चमड़ी उतारने मे किसी प्रकार का कष्ट न हो।"

यह है देह के प्रति द्रष्टा भाव का जागरण। समीक्षण ध्यान का साधक अन्यत्व समीक्षण में इसी द्रष्टा भाव का वरण करता है।

ऐसे एक नही अनेकों उदाहरण हैं। देहातीत मे रमण करने वाले साधकों के। मैतार्य मुनि की अकम्पता और खन्दक मुनि के पाच सौ शिष्यों—जो कोल्हू में पिले जाते हुए भी जरा भी विचलित नहीं हुए, अपनी आत्म समाधि मे अडोल अकम्प बने रहे, की स्थिति भी कम मार्मिक नही है। इस स्थिति में ही साधक देहाध्यास से मुक्त कहलाता है, वहीं पर उसे भेद विज्ञान—देहात्म भिन्नता का बोध होता है।

## मोहोत्पादक तत्वों का समीक्षण

अन्यत्व समीक्षण ध्यान का साधक जब देह को भी अपने से भिन्न-अलग या अन्य मानता है तो अन्य इन्द्रियाकर्षण वाले-मोहोत्पादक तत्त्वों से तो सहज ही दूर हो जाता है। जब देह के प्रति होने वाला राग भाव रूप मोह ही नष्ट हो जाता है तो देह को सजाने एवं इन्द्रियो को आकर्षित करने वाले भूषण, नृत्य, गान आदि तत्त्व उसे कैसे अच्छे लग सकते हैं?

अन्यत्व समीक्षण ध्यान का साधक मोहोत्पाद तत्त्वो के सन्दर्भ मे प्रभु महावीर की निम्न देशना का अनुचिन्तन एवं अनुशीलन करता है—

सव्वं विलवियं गीयं, सव्वं नट्टं विड़वियं।
सव्वे आभरण भारा, सव्वे कामा दुहावहा॥

## गीत–विलाप

अर्थात् संसार के सभी गीत-गायन विलाप के तुल्य हैं । क्योंकि गीतों के शब्दो एवं विलाप के शब्दो में शब्दत्व की दृष्टि से अन्तर ही क्या है ? दोनो प्रकार के शब्द जिह्वा, तालु और औष्ठादि से उत्पन्न होते हैं और कान में पहुचते हैं । शब्दों के द्वारा जो प्रीति और अप्रीति-राग द्वेषात्मकता उत्पन्न होती है, वह तो ग्रहण कर्त्ता के भावों के आधार पर उत्पन्न होती है । वैसे गीत-सगीत भी तो हंसाने वाले एवं रूलाने वाले, रागोत्पादक और द्वेषोत्पादक दोनो प्रकार के होते हैं । उसी प्रकार विलापया रुदन भी द्वेष प्रदर्शक और प्रेम प्रदर्शक दोनों प्रकार का होता है । फिर गीत और विलाप में अन्तर ही क्या रह जाता है ।

इसके अतिरिक्त अधिकांश गीत मोहोत्पादक एव राग भाव की वृद्धि करने वाले होते हैं, अत. वे कर्म वन्धन के ही कारण वनते हैं । वे चित्त मे चचलता उत्पन्न करके काम राग को उत्तेजित करते हैं, ऐसी स्थिति में साधक की दृष्टि में गीत विलाप रूप क्यों नहीं होंगे ? और साधक इन गीत-विलापो की वन्धनात्मक स्थिति का चिन्तन करके अपने आपको इनसे बचाने का प्रयास क्यो नही करेगा?

## नृत्य नाटक-विडम्बना

इसी प्रकार जगत के समस्त नृत्य-नाटक भी विडम्बना रूप ही होते हैं । चू कि नृत्य एवं नाटकों के द्वारा इन्द्रियो का पोषण किया जाता है और वह इन्द्रिय पोषण कर्म वन्धन एव मोह वृद्धि का कारण होता है, अतः वह इस चैतन्य को विडम्बना में डाल देता है अर्थात् नृत्य अभिनयादि के द्वारा इस प्रकार के हास्य मोहनीय, शोक मोहनीय आदि कर्मों का वन्ध हो जाता है कि आत्मा को विविध योनियों में स्त्री, पुरुष, विदूषक एवं हास्य, रुदन आदि के द्वारा मनोरंजन करने वाली हल्की देव जातियों एवं वहुरूपिये आदि के रूप में संसार में विड़म्वित परिभ्रमित होना पड़ता है ।

अतः अन्यत्व समीक्षण ध्यान का साधक इस प्रवृत्ति से मोह वर्धक क्रिया से अपने आप को अलग रखता है । वह इस समस्त संसार

को ही एक नाटक के रूप मे देखता है, जहां अगणित जीव अपने-अपने कर्मो के अनुसार खाने-पीने, रोने-हंसने, लड़ने-झगड़ने, प्रेम करने एवं अन्य अनेक अभिनयों से गुजर रहे हैं। वह साधक इन सब दृश्यों का-संसार की रंग भूमि का द्रष्टा मात्र होता है, भोक्ता नहीं।

साधक चेतना को संसार के सभी वस्त्राभूषण-श्रृंगार-प्रसाधन भार रूप ही प्रतीत होते हैं। उसकी दृष्टि मे कंकर-पत्थर और स्वर्ण-रजत या मणि-माणिक्य मे मूल स्वरूप-पार्थिवत्व की दृष्टि से कोई अन्तर नही होता है। वह इन सभी उच्च-मूल्यवान् माने जाने वाले पदार्थों को राग-द्वेष का निमित्त मानता है, ससार के सभी सघर्षों का मूल एव विवादो या कर्म वन्धन की जननी मानता है।

## काम भोग दुःख प्रद

इस प्रकार उस अन्यत्व समीक्षण ध्यान साधक का चिन्तन यहां आकर स्थिर होता है कि ये जितने भी इन्द्रियाकर्षण वाले पदार्थ हैं, जितने भी काम भोग है, वे सभी दुःख प्रद हैं, आत्मा को अनन्त दुःखों मे धकेलने वाले हैं। काम भोगों की प्राप्ति तो दूर उनकी कामना ही दुःखो की जननी है।

समीक्षण ध्यान का साधक संसार के समस्त पदार्थों एवं प्राणियो की विचित्रता देख कर विचार करता है—अहा ! कितना दुःखमय है यह संसार ! कितने दुःख प्रद हैं यहां के सभी तत्त्व ! इन दुःख प्रद पदार्थों एवं प्राणी संयोगों से मेरी आत्मा का क्या सम्बन्ध हो सकता है ? नही, नही, संसार के किसी भी तत्त्व या पदार्थ से मेरा कोई सम्बन्ध नही है। मैं इनका नही हूं और ये मेरे नही हैं। मेरी आत्मा अन्य सभी द्रव्यों से भिन्न, स्वरूप में रमण करने के स्वभाव वाली है।

यही अन्यत्व समीक्षण तो नमि राजर्षि ने किया था। कितना सामान्य सा झटका लगा था उनके चिन्तन को ! कंकणो की आवाज का ! अरे ! वे कंकण भी किनके थे, और क्यो आवाज कर रहे थे? वे एक सम्राट थे। वड़ा विशाल उनका अन्तःपुर था। (१००८) एक हजार आठ उनकी रानियां थी। जिन क्षणो सम्राट को भयकर

पीड़ोत्पादक दाह ज्वर था और वैद्यों ने उस वेदना की उपशान्ति के लिये गोशीर्ष-वावना चन्दन घिस कर लेप करने का सुझाव दिया था, तो उनकी रानियो ने अपने स्वामी की सेवा का यह लाभ स्वयं लेना चाहा था और वे चन्दन घिसने का कार्य करने लगी । रानियो के हाथो से चन्दन घिसने का कार्य हो रहा था तो उनके हाथो मे पहनें हुए कंकण खनखनाने लगे, और वह कंकणो की आवाज ही नमि राजर्षि की वेदना को उदीप्त करने मे इन्धन का कार्य करने लगी। उनकी वेदना वृद्धि के साथ ही वेचैनी एव कराहट वढ गई । उन्होंने कर्मचारियो को संकेत किया—"यह आवाज शोर-गुल कहा से आ रहा है ? यह मेरे लिये असह्य है ।"

## नमिराज का अन्यत्व समीक्षण

सूचना-सकेत प्राप्त करते ही रानियो ने एक-एक सौभाग्य सूचक कंकण हाथो मे रखकर शेष ककण हाथों से निकालकर अलग रख दिये । शोरगुल वन्द हो गया । महाराजा नमिराज ने कर्मचारियो को पूछा—"क्या चन्दन घिसाई का कार्य पूर्ण हो गया ?"

कर्मचारियों ने कहा—"नही, अभी तो चन्दन घिसा जा रहा है ।"

राजा ने पुनः जिज्ञासा प्रस्तुत की—"तो फिर यह आवाज कैसे वन्द हो गई है ?"

स्थिति को स्पष्ट करते हुए कर्मचारियो ने कहा—"रानियो के कंकणो की आवाज हो रही थी । अव रानियो ने अपने हाथो में एक-एक सौभाग्य सूचक कंकण रख कर अन्य सभी ककण वाहर निकाल दिये है, अतः वह चूड़ियो की खनखनाहट वन्द हो गई है ।"

यह सुनते ही नमिराजा की चिन्तन धारा आत्म केन्द्रित हो गई । वे चिन्तन करने लगे "कितना भावोद्बोधक एवं मार्मिक प्रसंग है यह अनेक चूडियां-ककण थी तो शोरगुल था, अशान्ति थी और एक चूड़ी के रह जाते ही शान्ति छा गई । वास्तव मे जहां अनेको का संयोग है वही अशान्ति है, वेदना है, पीड़ा है । जहा एकत्व होता है अन्यत्व होता

है वहां अशान्ति का संघर्षों का कोई कारण नहीं रहता है। मेरी इस वेदना का कारण भी तो अन्यत्व का—कर्मों का संयोग ही तो है। क्यों नही मैं इस अन्यत्व से मुक्त होकर स्वरूप में लीन हो जाऊ ?"

और इस छोटे-से निमित्त ने नमिराजा को जागृत कर दिया, उनके भीतर वैराग्य का सागर उमड़ने लगा। उन्होने निश्चय कर लिया कि मुझे भी अब इन संयोगों से मुक्त हो जाना है, तभी मैं इन वेदना जनित दुःखो से एव जन्म-मरणादि सभी दुःखो से मुक्त हो सकूंगा। यदि यह मेरी वेदना शान्त हो जाती है तो मैं संसार के समस्त संयोगो का परित्याग कर एकत्व किंवा आत्म अन्यत्व का आश्रय ग्रहण कर लूंगा।

इस प्रकार की अन्यत्व भावना का चिन्तन होते ही उनके भीतर देहातीत अवस्था का जागरण हो गया, उन्हें शरीर से आत्मा की भिन्नता का वोध हो गया। अब उन्हे आराम की नीद आ गई। नीद में स्वप्न मे सप्तम देव लोक देखा और जागृत होते ही उस पर चिन्तन करते हुए उन्हे जाति स्मरण ज्ञान हो गया। प्रातः काल अपने पुत्र को राज्य सौप कर उन्होने चरित्र धर्म स्वीकार कर लिया—दीक्षा ग्रहण कर ली।

नमिराजा का प्रव्रजित हो जाना सम्पूर्ण नगरवासियो के लिये दुःख का, विलाप का कारण बन गया, क्योकि उनका एक सशक्त आश्रय छिन गया था। सारे नगर-निवासी विलाप करने लगे। इसकी जानकारी प्राप्त ही होते देवेन्द्र स्वयं ब्राह्मण का रूप लेकर राजर्षि नमि की परीक्षा लेने उपस्थित हो जाता है और उन्हे राज्य व्यवस्था सुदृढ़ करने की प्रेरणा देता है। नमि राजर्षि उन्हें समाधान देते हैं कि ये मेरे वियोग से दुःखी नही हैं, इनके दुःख का कारण इनके स्वार्थों में व्यवधान पड़ना है। इन्द्र ने नमि राजर्षि से ग्यारह प्रश्न पूछे और नमि राजर्षि ने सभी का सचोट उत्तर दिया। अन्त में इन्द्र अपने मूल रूप मे प्रस्तुत होकर उनसे क्षमायाचना करता है।

यह है अन्यत्व भाव का समीक्षण, जहां साधक समस्त संयोगों से ऊपर उठकर केवल आत्मा का द्रष्टा बन जाता है। वह इसी

चिन्तन धारा को समीक्षण का आधार बनाता है कि इस संसार के देहादि एवं परिवारादि सभी सयोग आत्मा को बन्धन में डालने वाले हैं, और बन्धन ही सभी दुःखो का मूल है, अतः मुझे इन बन्धनो से सदा-सदा के लिये मुक्त होने के लिये सयोग का त्याग करना ही होगा। वही क्षण मेरे कल्याण का—आनन्द की सर्जना का होगा, जब मैं इन संयोगों से मुक्त होकर स्वरूप में स्थिर होकर परम मुक्ति के द्वार तक पहुंच सकूंगा।



# १० अशुचित्व समीक्षण

समीक्षण ध्यान साधना आत्म दर्शन की साधना है, देहाध्यास से ऊपर उठ कर देहातीत स्थिति मे पहुचने की साधना है। इस स्थिति का साक्षात्कार तभी सम्भव है जब हम देह की नश्वरता एवं उसकी मूल रचना की अशौचता को समझ लें, अतः अशुचित्व समीक्षण मे समीक्षण ध्यान साधक शरीर की विविध आयामी पर्यायों पर चिन्तन करता है। आगमिक दृष्टि से उसका चिन्तन होता—

"इमं शरीर अणिच्चं, असुइं असुइ सम्भवं।"

अर्थात् यह शरीर अनित्य है, अशुचि-अपवित्र है और अशुचि से ही उत्पन्न हुआ है। जिस शरीर को शुद्ध-पवित्र या शौच बनाने के लिये हम पानी से नित्य धोते हैं मल-मल कर नहाते हैं, किन्तु क्या यह शौच निवृत्ति हेतु ले जाये जाने वाले पानी के लोटा आदि बर्तन के समान कितना ही मांजने धोने के बाद भी अशौच ही नही बना रहता है ?

### शरीर के सम्पर्क में आने वाले सभी तत्त्व अशौच

जिस शरीर को अनेक प्रकार के शृंगार प्रसाधनो से सजाया जाता है, तेल, उबटन, इत्र आदि द्रव्यो से सुवासित किया जाता है, क्या वे सभी पदार्थ शरीर का सयोग प्राप्त करके कुछ ही काल में मैल-स्वेद आदि के द्वारा अशौच नही कर दिये जाते हैं ? यदि नही तो दुबारा पुनः पुनः इन पदार्थों का उपयोग क्यों किया जाता है ? क्यो नही शरीर उन्हे पवित्र बने रहने देता है ? भला, जो स्वय अपवित्र है—अशुचिमय है वह अपने संयोग में आने वाले तत्त्वो को पवित्र या शुचि रूप कैसे रहने दे सकता है ?

ये ऊपर के शृंगार प्रसादन ही नहीं, अच्छे से अच्छे सुस्वादिष्ट पकवान, बादाम का हलवा भी क्या शरीर के साथ मिलकर अशौच नही बन जाता है ? अरे, जो पदार्थ बाहर डिब्बो में पड़ा रहता है तब तक तो सुन्दर-स्वादिष्ट एव प्रिय दिखाई देता है और शरीर में जाकर मल रूप में परिणत होकर बाहर आते ही घृणित अशौच बन जाता है। तो फिर किस आधार पर इस शरीर को प्रिय, सुन्दर और आकर्षण का केन्द्र माना जाय ?

## ममत्व जनित भूल

इसी आधार पर समीक्षण ध्यान का साधक अशुचित्व-समीक्षण में सर्वप्रथम इस शरीर की अशौचता का चिन्तन करता है। यद्यपि उसकी दृष्टि में ससार के सभी पदार्थ जो आज पवित्र और सुन्दर दिखाई देते हैं, वे ही कुछ काल में ही-काल के थपेडो से अपवित्र एवं असुन्दर हो जाते हैं, किन्तु चूंकि उसका शरीर के साथ जो सम्बन्ध है वह अत्यन्त निकटता का सम्बन्ध है। अतः वह प्राथमिक तौर पर शरीर की अपवित्रता पर ही अपना चिन्तन केन्द्रित करता हुआ सोचता है कि जिस शरीर की उत्पत्ति ही शुक्र-शोणित अथवा वीर्य और रज जैसे घृणित पदार्थों मे हुई, घृणित पदार्थों की परिणति से ही जिसकी वृद्धि हुई और अत्यन्त सुगन्धित पदार्थ भी जिसके संयोग से दुर्गन्धमय बन जाते है, वह शरीर स्वय पवित्र कैसे हो सकता है ? यह मेरी आत्मा की भूल ही है, जो ऐसे घृणित पदार्थों को निकालने वाले इस शरीर को यह अपना आत्मीय, अत्यन्त प्रिय मान बैठी है।

अरे आत्मन्! जरा तो विचार कर कि अच्छे से अच्छे तत्त्वो का उपभोग करके भी यह शरीर उन्हे किन रूपो मे परिणत कर देता है? यह उन सुन्दर सुस्वादु पदार्थो का सेवन करके बदले में क्या देता है ? मल-मूत्र, स्वेद-पसीना ही नही आख, कान और नाक से निकलने वाला मैल भी तो अशौच और घृणित ही माना जाता है। जो शरीर अनवरत ऐसे घृणित पदार्थो का वमन विरेचन करता रहता है—शौच माने जाने वाले तत्त्वो को अशौच बना देता है, उसे किस आधार पर पवित्र माना जाय ? हे चैतन्य ! जरा आत्म समीक्षण कर कि जब तू इस शरीर को छोड़कर किसी दूसरे जन्म मे अन्य शरीर मे चला जाता है,

उसके पश्चात् इस शरीर की क्या दशा होती है ? जिसे तू इतना सजाता-संवारता था उसे तेरे स्वजन-सम्बन्धी कुछ समय के लिये भी घर में रखना पसन्द करते हैं ? यदि वे रखने का प्रयास भी करेंगे तो क्या इसमें कीड़े नहीं बुलबुलाने लगेंगे ? बदबू नही आने लगेगी ?और क्या इसे जलाकर राख नही बना दिया जायेगा ?

इस प्रकार यह दिवालोक की तरह स्पष्ट है कि इस देह के मृत्पिण्ड में जो कुछ भी अच्छाई या उपयोगिता दिखाई देती है वह आत्मा चैतन्य के कारण ही है। अन्यथा तो यह दो कोड़ी के मोल का भी नही है। अत: इसके प्रति आसक्ति रख कर स्वयं आत्मा को मलिन बनाने या बन्धन में डालने की भूल करना कहां तक उचित है ? अरे ! यह अपवित्र शरीर के प्रति होने वाली आसक्ति ही तो इस अनन्त शक्ति सम्पन्न आत्मा को जन्म-मरण के दु:खो में उलझाए हुए हैं। दु:ख द्वन्द्वों और सघर्षों का मूल उद्गम यह देहासक्ति का भाव ही तो है।

**शरीर-रचना अभद्र प्रक्रिया और अभद्र पुद्गलों से**

अत: इस देहासक्ति से मुक्त होने के लिये अशुचित्व समीक्षण आवश्यक माना गया है। अशुचित्व समीक्षण में साधक अपनी ही चेतना को शरीर से भिन्नता का बोध कराता है। उस भिन्नता बोध में देह की नश्वरता, अपवित्रता एवं गलन-सड़न शीलता का चिन्तन करते हुए शरीर की अन्तर-बाह्य रचना और उस रचना मे प्रयुक्त अभद्र पुद्गलों का विचार करते हुए आत्मा को सम्बोधित करता है–हे आत्मन् जिस शरीर पर तुझे गर्व है, जिसे तू अपना अनन्य स्नेही मान रहा है, जिसके जरा-से रुग्ण हो जाने पर तू अत्यन्त विचलित हो जाता है, उस देह की रचना प्रक्रिया पर तो चिन्तन कर कि यह किस पदार्थ के सयोग से और किस महापाप की प्रवृत्ति से निर्मित हुई है ?

जब स्त्री-पुरुष रति क्रिया-सेक्स के दौर से गुजरते हैं तो असंख्य असज्ञी-अमनस्क एवं लाखों संज्ञी-समनस्क जीवो का उपमर्दन वध होता है, तब कही जाकर यदा-कदा उन लाखों समनस्क जीवों में

से एक दो जीव शुक्र-शोणित के संयोग से देह रचना कार्य आरम्भ करते हैं। अर्थात् एक अभद्रतम-घृणित प्रक्रिया के द्वारा माता के शोणित–रक्त और पिता के शुक्र-वीर्य से शरीर का वनना प्रारम्भ होता है। और यह दोनों ही पदार्थ अशौच माने जाते हैं। इसीलिये रजस्वला स्त्री को अशौच के रूप मे देखा जाता है।

इस प्रकार इस शरीर रचना की प्रक्रिया ही अशौच है। फिर जहा यह अपना विकास प्रारम्भ करता है, क्या वह स्थान भी अभद्र या अशौच नही है? अरे! माता का उदर, जहां कितना मल-मूत्र आदि अशौचतत्त्व भरा रहता है? कितनी सकुचित काल कोठरी जैसी जगह होती है वह? किस प्रकार मल-मूल मे ही लिपटे रहना पडता है इसे वहा? जव यह माता के उदर से वाहर आता है तव भी माता के दूध पर ही पलता है और दूध भी तो शरीर में रासायनिक प्रक्रिया से वनता है। दुग्धाहार से ऊपर उठकर वह अनाज खाने लगता है तो अनाज भी तो सडे-गले-मल-मूत्र एवं गोवर आदि पदार्थों के खाद से उत्पन्न होता है। भला उस खेत को किसने पवित्र वनाया, जिसमे यह अन्न उत्पन्न होता है? इस प्रकार हम शरीर रचना की प्रक्रिया मे कही भी शुचि-पवित्रता का दर्शन नही कर पाते हैं।

## शरीर की आन्तरिक रचना का समीक्षण

अव जरा शरीर की आन्तरिक रचना को भी देख लें? शरीर विज्ञान की दृष्टि से इस शरीर मे सात धातु वताई गई हैं—(१) रस, (२) रक्त, (३) मांस, (४) मेद, (५) हड्डिया, (६) मज्जा और (७) शुक्र। इन सातो के निर्माण की भी एक व्यवस्थित प्रक्रिया है। आहार–भोजन खाने के वाद वह तेजस शरीर कि वा पित्त के प्रभाव से पक कर रस के रूप मे परिणत होता है और इस परिणति मे उसे न्यूनतम चार दिन लगते हैं। फिर अगले चार दिनों मे उस रस के सार तत्त्व से रक्त वनता है। अनन्तर चार-चार दिनो में क्रमशः मांस, मेद, हाड़ मज्जा और शुक्र धातु का निर्माण होता है। इस प्रकार एक माह मे वीर्य वनता है। हे आत्मन्! क्या ये सभी धातुएं पवित्र हैं? स्पष्ट है कि शरीर की समस्त आंतरिक रचना अपवित्र या

घृणित हैं। फिर शरीर का मैल, जीभ का मैल, दांतों का मैल, नेत्र का मैल, गले का मैल, आंख और कान का मैल आदि सभी तो अशौच एव अपवित्र माने जाते हैं।

शरीर की आंतरिक रचना की सूक्ष्मता मे प्रवेश करे तो इसके भीतर अनेको नाडियो के साथ वात-पित्त और कफ भरा हुआ है। मल-मूत्र जैसे अपवित्र तत्त्वो का भण्डार है इसमे। अरे! इसकी सुन्दर-गौरी-गौरी और मुलायम चमड़ी पर इन्सान मुग्ध होता है, अपने आपको सुन्दर मानता है, किन्तु क्या इस सुन्दरता के भीतर भी वासना की असुन्दरता या वीभत्सता नही छुपी हुई है? और यह चमड़ी भी तो उन अशौच पदार्थों की ही तो बनी हुई है? यह भी तो दागो और झरियो से वीभत्स बन जाती है।

## अशुचि द्वारों का समीक्षण

अरे चैतन्य! इस शरीर का कौन-सा अग है जिसे तू पवित्र कह सकता है और शुचि रूप मान सकता है? आपेक्षिक दृष्टि से शरीर मे नौ द्वार माने गये हैं—दो कानों के छिद्र, दो नाक के छिद्र, दो आंखो के छिद्र दो मल-मूत्र त्यागने के छिद्र और एक मुख द्वार—इन नौ ही द्वारों से अशुचिमय पदार्थ-मैलादि निकलते रहते है। इनके अलावा पूरे शरीर मे साढ़े तीन करोड़ रोम कूप हैं। जिनमें दो करोड़ इक्यावन लाख गले के नीचे हैं और नन्याणवें लाख गले के ऊपर हैं, जिनसे स्वेद-पसीना बहता रहता है।

इस प्रकार यदि सूक्ष्म दृष्टि से समीक्षण किया जाय तो यह शरीर अनेक प्रकार की अशुचि एव अपवित्रता का केन्द्र है, विविध प्रकार की आधि-व्याधि और उपाधियों से आक्रात है। फिर इस शरीर पर ममत्त्व किस आधार पर किया जा सकता है? हा, जब तक शुभ-पुण्य कर्मों का उदय रहता है तब तक इसकी सारी अपवित्रता इस चमड़ी की चादर के नीचे दबी-छुपी रहती है। किन्तु पाप का उदय आते ही इस शरीर मे अपवित्रता के आने मे क्या समय लगता हैं? कुष्ट रोग आदि भयकर बीमारियां इसकी अशौचता को प्रकट कर देता हैं।

अतः हे आत्मन् ! तू यह समीक्षण कर कि—

दीपे चाम चादर मढ़ी, हाड़ पींजरा देह ।
भीतर या सम जगत में, और नही घिन गेह ।।

अर्थात् इस हड्डियों के पंजर पर एक चमकदार चादर मढ दी गई है, किन्तु इस ससार मे इस देह से वढकर और कोई घृणित तत्त्व नही है । इसके भीतर अशुचि ही अशुचि है । इसकी उत्पत्ति और इसका विनाश भी अशुचि रूप ही है, अतः मेरा इसके प्रति मोहित होना निरी अज्ञानता है । यह मेरा भ्रम है कि यह शरीर सुन्दर है—आकर्षक है और ऐसा ही आकर्षक-प्रियपात्र बना रहेगा । अतः मुझे इसके मोह ममत्त्व से मुक्त होकर इसका सदुपयोग करने के लिये उसी प्रकार सजग हो जाना चाहिये जिस प्रकार सौन्दर्य की प्रतिमूर्ति छः खण्ड के सम्राट चक्रवर्ती सनत्कुमार जागृत होकर देह के प्रति पूर्ण अनासक्त बन गए थे ।

## चक्रवर्ती सम्राट सनत्कुमार का अशुचित्व समीक्षण

छः खण्ड के एक छत्र शासक चक्रवर्ती सम्राट सनत्कुमार अत्यन्त रूपवान-सौन्दर्य सम्पदा के धारक थे । उनकी राजधानी अयोध्या नगरी थी । अपने सौन्दर्य पर उन्हे गर्व था ।

एक बार प्रथम देवलोक के स्वामी इन्द्र ने अपनी देव सभा में सनत्कुमार के सौन्दर्य की प्रशसा करते हुए कहा कि इस समय भू–मण्डल पर सनत्कुमार चक्रवर्ती जैसा सुन्दर और कोई व्यक्ति नहीं है । यहा तक कि अनेको देवो से भी बढ़कर है उनकी दैहिक सुन्दरता ।

एक देव को इस प्रशंसा पर विश्वास नही हुआ था, वह हाड-मास के पुतले मनुष्य की प्रशसा सहन नही कर सका और एक वृद्ध ब्राह्मण का रूप धारण करके सनत्कुमार के रूप का दर्शन करने चला आया । साथ ही उनके सौन्दर्य भावो की परीक्षा भी वह कर लेना चाहता था ।

जिस समय वह ब्राह्मण रूपधारी देव सनत्कुमार चक्रवर्ती के

यहा पहुंचा, वे स्नान कर रहे थे । देव ने आग्रह किया कि मैं पहले महाराजा के सौन्दर्य का दर्शन करूगा, उसके बाद ही कुछ खाऊंगा, क्योकि अनेको वर्षों से और हजारो कोस चलकर मैं केवल दर्शन के लिये यहां आया हू ।

चक्रवर्ती सम्राट स्नान घर से बाहर आए और ब्राह्मण रूपधारी देव से कहने लगे—"विप्रवर ! कहा से और क्यों आए हो ?"

देव ने कहा—आप देख रहे हैं, मेरे सिर पर जो यह पोटली-गठरी रखी हुई है, इसमे घिसे हुए जूते हैं । मैंने बचपन में ही आपके सौन्दर्य की प्रशंसा सुनी थी कि इस पृथ्वी पर आपके जैसा सुन्दर और कोई व्यक्ति नही है । तब से मैं आपकी सुन्दरता-पराग का मधुकर बनकर चल पड़ा । चलते-चलते इतने जूते घिस गए और मेरे चेहरे पर बुढापे की झुरिया पड़ गई है । इसी से आप अनुमान कर सकते हैं कि मैं कितनी दूर से और किस अरमान को संजोकर यहां आया हूं । किन्तु आज मेरी सारी थकान दूर हो गई, क्योकि जैसा मैंने सुना था उससे भी बढकर सुन्दर है आपका रूप । मेरी मनोकामना सफल हो गई, इसकी मुझे प्रसन्नता है ।"

सनत्कुमार चक्रवर्ती ने ब्राह्मण रूपधारी देव का उत्तर सुना तो हर्ष से गद्गद् हो गए । वे सोचने लगे—अहा ! मेरे सौन्दर्य की ख्याति कितनी दूर तक फैली हुई है ! उन्होने देव से अहंकार के स्वरों में कहा—विप्रवर ! अभी आप मेरा रूप क्या देख रहे हैं, अभी तो मैं स्नान कर रहा हूं । जब मैं सोलह शृंगार करके अपने समस्त वैभव-परिवार के साथ राज सभा मे बैठूं तब देखना मेरी सुन्दरता । उस समय तुम्हारे आश्चर्य का कोई पार नहीं रहेगा ।"

यह सुनकर देव विचार में पड़ गया । इन्हे अपने सौन्दर्य का अत्यधिक अहकार हो गया है और अहंकार ही तो जीवन विकास की सबसे बडी बाधा है । देव ने सनत्कुमार के अहकार को विगलित करने का विचार किया और जब सनत्कुमार शृंगार साधनो से पूर्णतया सज्जित होकर विप्रदेव के समक्ष खडे होकर सगर्व कहने लगे—"देखो जरा अब मेरे सौन्दर्य को ।"

विप्रदेव ने नाक-भौ सिकोडते हुए चेहरे के इशारे से ही उत्तर दिया—'नही, अब वह मौलिकता नही है।" यह देखकर चक्रवर्ती सनत्कुमार विचार मे पड़ गये–भला अब क्या कमी रह गई है मेरी शारीरिक साज-सज्जा में ? वे दर्पण मंगवाकर उसमे अपना रूप देखने लगे तो विप्रदेव ने कहा—"अब बाहर के सौन्दर्य को नही, अपने शरीर के अन्दर की विकृति को देखिये—जरा अपने मुंह का थूक पीकदानी में लेकर देखिये।"

और सनत्कुमार ने अपने थूक में देखा तो उसमें अनेकों कीडे कुलबुला रहे हैं। यही नही, उन्हे लगा कि उनका पूरा शरीर ही विकृत हो रहा है, उसमे कीड़े पड गये हैं। अपने शरीर की ऐसी विकृत दशा देखकर सम्राट सनत्कुमार के विचारो को एक झटका लगा। वे सोचने लगे—"ऊपर से सुन्दर दिखाई देने वाले शरीर की आन्तरिक स्थिति इतनी विकृत है ! अहो ! महाश्चर्य है, जिस शरीर को मैं सदा अच्छे-अच्छे स्वादिष्ट पकवान खिलाता रहा, अनेक प्रकार के शृंगार प्रसाधनों से सजाता रहा, जिसे किसी प्रकार का दु:ख नही होने दिया, वही शरीर अन्दर से इतना वीभत्स है और आज मुझे यह धोखा दे रहा है। अरे ! कीडे तो मल-मूत्र और अशुचि मे पैदा होते हैं, तो क्या यह शरीर भी अशुचि रूप ही है। मैं तो समझता था मेरा यह शरीर अत्यन्त सुन्दर-सुडोल और स्वस्थ है, किन्तु यह तो अशुचि का भण्डार ही निकला। इस सुन्दर चमडी के भीतर जो कुछ छुपा है क्या वह अशुचि रूप नही है ?"

नही, नही, यह शरीर धोखेबाज है। और जब शरीर ही धोखा दे देता है तो परिजनो और दास-दासियो पर तो विश्वास किया ही कैसे जा सकता है ?

इस प्रकार अशुचित्व भावना का चिन्तन करते हुए चक्रवर्ती सम्राट सनत्कुमार की आत्मा मे वैराग्य का सागर तरगायित होने लगा। वे शरीर के अशुचिरूप को समझ गये और साथ ही आत्मा और शरीर के सम्बन्ध को भी समझ कर चल पडे सदा-सदा के लिये शरीर से आत्मा को मुक्त कर देने के लिये।

उन्होंने क्षण भर में चक्रवर्ती पद के समस्त वैभव का परित्याग कर दिया और संयम मार्ग स्वीकार कर लिया। यद्यपि वह रोग उनके शरीर में ७०० वर्षों तक बना रहा किन्तु अब वे देहातीत अवस्था में प्रवेश कर चुके थे। यहां तक कि उनकी आत्मा में अनेक प्रकार की लब्धियों का प्रादुर्भाव हो चुका था, किन्तु वे उनसे भी अनासक्त होकर आत्म साधना में लीन रहते थे। यहां तक कि उनके थूक मे वह शक्ति थी कि यदि उसे शरीर के किसी भी अंग पर लगा दिया जाता तो वह तुरन्त रोग मुक्त हो जाता, किन्तु उन्हें तो आत्मा के रोग-कर्म बन्धन से मुक्त होना था और वह अनासक्ति भाव के जागरण के बिना नही हो सकता था, अतः वे सदा शरीर के प्रति अनासक्त ही बने रहते।

यह था अशुचित्व–समीक्षण, जिसमे शरीर ही नहीं संसार के सभी पदार्थ अशुचिरूप घृणित दिखाई देने लगते हैं। अशुचित्व समीक्षण का साधक शरीर की वीभत्सता एवं विनश्वरता को समझकर उसके प्रति निर्ममत्व बनने का प्रयास करता है और आत्मा के अनन्त सौन्दर्य एवं उसकी अविनाशिता के प्रति सजग समर्पित होता है।



# ११ आश्रव-समीक्षण

आत्मा के संसार परिभ्रमण का कारण है कर्म । और आत्मा में कर्म का आगमन होता है आश्रव से । अतः कर्म का या संसार परिभ्रमण का मूल कारण हुआ आश्रव । जब तक आश्रव के द्वार खुले हैं तब तक परम मुक्ति, परम आनन्द अथवा परम शान्ति की प्राप्ति की कल्पना निरर्थक सिद्ध होती है । अस्तु, मुक्ति के लिये आश्रव निरोध का कार्य नितान्त आवश्यक हो जाता है ।

चूंकि समीक्षण ध्यान का साधक मुक्ति साधना का ही अनुशीलन करता है, अतः समीक्षण ध्यान साधक के लिये यह समझ लेना आवश्यक है कि आश्रव क्या है, और वह आत्मा को ध्यान से–स्व केन्द्र से बाहर कैसे ले जाता है । वाचक मुख्य उमास्वाति ने आश्रव को परिभाषित करते हुए कहा है—

काय वाड्मनः कर्म योग, स आश्रव. शुभ. पुण्यस्य, अशुभः पापस्य ।

अर्थात् मन, वचन और काया-शरीर की प्रवृत्ति योग है, और वही आश्रव है । शुभ योग पुण्य का आश्रव है और अशुभ योग पाप का आश्रव है । यहा कारण मे कार्य का उपचार किया गया है । मूल मे योग आश्रव नही, आश्रव का कारण है । मानसिक, वाचिक और कायिक प्रवृत्ति कर्म के आगमन का मूल हेतु है । जब तक यह प्रवृत्ति रहती है, आत्मा मे प्रकम्पन बना रहता है और वह प्रकम्पन अपने आस-पास रहे कर्म पुद्गलो को अपनी ओर आकर्षित करता रहता है । इसी आकर्षण को शास्त्रीय दृष्टि से आश्रव कहा जाता है । आश्रव समीक्षण में साधक आश्रव के विविध आयामी भेद-प्रभेदो का उसके मूल स्वरूप का एव उसके परिणामों का समीक्षण करता है ।

## आश्रव तत्त्व-स्वरूप समीक्षण

समीक्षण ध्यान साधक कर्म मुक्ति की साधना के पूर्व कर्म बन्धन के मूल कारणो का समीक्षण करता है और यह चिन्तन करता है कि मेरी आत्मा संसार में कब से और क्यो जन्म-मरण के चक्कर मे उलझी हुई है ? अपनी आत्मा की इस बन्धन पूर्ण स्थिति का अवलोकन करने के लिये साधक अतीत, सुदीर्घ अतीत की ओर देखता है, किन्तु उसे आत्मा और कर्म के बन्धन के प्रारम्भ का कही भी ओर-छोर दिखाई नही देता है । उसे दिखाई देती है केवल अनन्त-अनन्त जन्मों की शृंखला, जिसका प्रारम्भ भी अज्ञात के महासागर मे डूबा हुआ ही दिखाई देता है । और अन्त में उसे यह स्वीकार करना पड़ता है कि मेरी आत्मा के साथ कर्म का यह सम्बन्ध अनादि है— इसकी कोई आदि नही बताई जा सकती है । अनादि काल से आत्मा और कर्म परस्पर अनुबद्ध है और इस बन्धन मे आवरणों की न्यूनाधिकता बनती रहती है । कभी वे आवरण सघन बन जाते हैं तो कभी विरल । आवरणों की इस सघनता और विरलता का मूल हेतु है आश्रव ।

आश्रव का सीधा सा पारिभाषिक अर्थ है—कर्मों का आना । आत्मा की योग जनित प्रवृति से कर्म पुद्गल आत्मा की ओर आकृष्ट होते हैं । निम्न सुबोध उदाहरण के द्वारा इसका समीक्षण किया जा सकता है—

एक नौका सरोवर में तैर रही है, किन्तु उसमे कुछ छिद्र हो गये हैं, जिनसे नौका में पानी भर रहा है । जब तक नौका के छिद्रों को बन्द नहीं कर दिया जाता, पानी आता रहेगा । और एक क्षण वह आएगा कि नौका डूब जाएगी । ठीक यही स्थिति इस आत्मा रूपी नौका की है । इसके भी मानसिक, वाचिक एव कायिक प्रवृत्ति रूप छिद्र हो रहे हैं, जिनसे कर्म रूपी जल इसमें प्रविष्ट होकर इसे संसार सागर मे डुबो देता है ।

जैसे एक तालाब में नगर की गन्दी नालियों-गटरों का पानी आता रहता हो और दूसरी ओर से कुछ पानी निकाल कर उसे खाली करने का प्रयास किया जाता हो, किन्तु वह प्रयास हास्यास्पद ही सिद्ध

होता है, क्योकि जब तक गन्दे पानी का आगमन अवरुद्ध नही किया जायेगा, तालाब खाली नही हो सकता है ।

इस आत्म-तड़ाग मे भी आश्रव रूप गन्दे नालो से कर्म रूप पानी का आना जब तक रुक नही जाता, यह विशुद्ध नही बन सकती है । अतः यह आवश्यक है कि आत्म शुद्धि के लिये सर्व प्रथम आश्रव द्वारों को अवरुद्ध किया जाय और फिर तप साधना के द्वारा पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा की जाय ।

## आश्रव के विविध रूपों-भेदो का समीक्षण

चूंकि यह आश्रव ही इस आत्मा को दुर्गति के भयंकर गर्त मे गिराने वाला है, दुःख के महासागर मे गोते लगवाने वाला है, अतः साधक के लिये इसका सूक्ष्म समीक्षण आवश्यक हो जाता है । साधक आत्मा का चिन्तन होता है कि मेरी इस आत्मा ने कितने दुःखों का पहाड़ अपने सिर पर ढ़ोया है । कितनी विपत्तियों की आधी में यह आत्मा डोलती रही है । इसका मूल कारण आश्रव ही तो है । अरे ! यह आश्रव कितने सूक्ष्मतम रूपों मे और कितने स्थूल रूपो में आत्मा पर हमला करता रहता है । इसका सब से भयंकर विकटतम एव प्रबलतम रूप है–मिथ्यात्व–अज्ञानता या मिथ्या श्रद्धान् । इस मिथ्या श्रद्धान् ने ही तो मुझे अपना बोध तक नही होने दिया । इसीके कारण तो मैं हेय को उपादेय और उपादेय को हेय समझता रहा—सत् को असत् और असत् को सत् मानता रहा । ओहो ! यह मिथ्यात्व ही तो मेरी आत्मा का प्रबलतम शत्रु है जो आत्म कल्याण के शब्द को ही नही सुनने देता है । सदा कुदेव, कुगुरु और कुधर्म के चक्कर मे उलझा रहा हूं ।

जब तक यह मिथ्यात्व आश्रव मेरी आत्मा पर हावी रहेगा, यह आत्मा संसार के दुःखो में परिभ्रमण करती रहेगी । और इस आश्रव के समाप्त हुए बिना दूसरे आश्रव भी तो इस आत्मा को मलिन बनाते ही रहेगे ? नही, नही, अब मैं इस मिथ्यात्व आश्रव को जड़ मूल से उखाड़ फेंकूंगा । अब मैं इसकी एक न चलने दूंगा । अब मैं स्वरूप का, शुद्ध चेतना का दर्शन अवश्य कर लूंगा । यह मेरी अज्ञा-

नता ही रही कि मैं इस आश्रव को अब तक समझ नहीं पाया और यह मुझ पर हावी बना रहा। अहा ! अब तो मेरे भीतर सम्यग् दर्शन का सूर्योदय हो रहा है—मिथ्यात्व का सघनतम अन्धकार दूर-सुदूर भाग रहा है।

इस प्रकार प्रबलतम आश्रव द्वार मिथ्यात्व के क्षीण होते ही चेतना को स्वरूप बोध किं वा बोधि लाभ की प्राप्ति हो जाती है। एक बार बोधि लाभ होने के पश्चात् इस आत्मा का संसार परिभ्रमण सीमित हो जाता है। वह एक-न-एक दिन अवश्य मुक्तिगामी बन जाती है और समीक्षण ध्यान साधक को अपना चरम अभिप्रेत प्राप्त हो ही जाता है।

## अव्रत—आश्रव समीक्षण

मिथ्यात्व आश्रव के समाप्त हो जाने पर भी जब तक जीवन में त्याग भावना का जागरण नही होता, मुक्ति मार्ग की साधना नही बन सकती है। और इस त्याग साधना मे बाधक अव्रत आश्रव है—समीक्षण ध्यान साधक अव्रत आश्रव के सन्दर्भ में आत्म-चिन्तन करता है कि जिस प्रकार मेरी आत्मा को मिथ्यात्व आश्रव ने स्वरूप बोध से वञ्चित कर रखा था, उसी प्रकार इस अव्रत आश्रव ने मुझे साधना के पथ पर कदम ही नही बढाने दिये। देश चारित्र एव सर्व चारित्र का प्रतिबन्धक यह अव्रत आश्रव भी मेरी आत्मा को अनादिकाल से भटका रहा है। ओहो ! कैसी विचित्र दशा बना दी इस अव्रत आश्रव ने मेरी ! इसके कारण मुझे त्याग का नाम ही अच्छा नहीं लगता। पदार्थों की अनासक्ति ही नही छूटती। व्रत और प्रत्याख्यान् ही हेय लगते हैं, और इस रूप मे मेरी यह आत्मा अनन्त-अनन्त काल से भोगों में आसक्त होकर मोहनीय कर्मों का बन्धन करती रही, और यह मोह बन्धन मुझे विविध दुःखो मे धकेलता रहा है। अरे ! इस आसक्ति जनित मोह ने कैसी दयनीय दशा बना दी है मेरी ! न मैं देश विरति अपना सका, और न सर्व विरति-न शुद्ध श्रावक बन सका और न शुद्ध साधु।

अहा ! आज मैंने अव्रत् आश्रव का समीक्षण कर लिया है। अब मैं इस आश्रव को अपनी आत्मा मे नही रहने दूंगा। मिथ्यात्व

समान मै इसे भी उखाड़ फेंकू गा । अरे ! रे ! फेकूंगा क्या, इसी क्षण मैं विरति धर्म स्वीकार कर रहा हूं, जीवन को त्याग भावनाओं से सजा रहा हू देश विरति ही नही, मैं इन क्षणो सर्व विरति के पवित्र भावो में अवगाहन कर रहा हूं । मैं परिपूर्ण चारित्र-साधु जीवन की उच्च भावना की सरिता मे वहता जा रहा हूं । और इस प्रकार अव मेरा अव्रत आश्रव समाप्त हो गया है । इसके कारण जो मोह कर्म आत्मा पर छा रहा था या निरन्तर वन्धता रहता था वह क्षीण होता जा रहा है ।

अहा ! आत्मा में यह कैसी उज्ज्वलता छाती जा रही है ! कैसा हल्कापन व्याप्त हो रहा है, अपनी इस भारी भरकम चेतना मे! इन दो बड़े-वडे आश्रव द्वारो के अवरुद्ध होते ही कर्म वन्धन एकदम हल्का हो गया है । अरे ! आश्रव के मुख्य द्वार भी तो ये दो ही हैं। १२३४५ की संख्या में से एक और दो को हटा देने से वच ही क्या जाता है ? यही (३४५) तीन सौ पैंतालीस ही तो। इसी प्रकार (१) मिथ्यात्व, (२) अव्रत, (३) प्रमाद, (४) कषाय और (५) योग–इन पाचो मे से प्रथम दो के चले जाने पर सिर्फ ३४५ जितना हल्का कर्म वन्धन ही वच गया है । हजारों जितना कम होकर सैकड़ों ही रह गया है ।

अहा ! अव तो मेरी चेतना का ऊर्ध्वारोहण हो रहा है, यह अत्यन्त शुभ्र, शुभ्रतर और शुभ्रतम होती जा रही है । यह चारित्र रमणता की उज्ज्वल धारा मे वहती जा रही है । कितना आनन्द भरा है, इस शुभ्रता-उज्ज्वलता मे ! विरक्ति का भाव ही कितना आनन्द प्रद होता है ? क्योकि वहां सभी आसक्तियां टूटती जाती हैं, और आसक्ति ही तो समस्त दु खो–सघर्षो की जननी है । दु.खो की जननी किंवा जड़ ही समाप्त हो गई तो फिर दुःख रहेगा कहां से ? फिर तो चेतना का विशुद्ध रूप आनन्द ही आनन्द वचता है । वही आनन्द अव्रत की क्रिया के समाप्त होते ही मेरी आत्मा मे गहराता जा रहा है ।

### प्रमादादि आश्रवो का, समीक्षण

आश्रव समीक्षण के इन अनुपम क्षणो मे कर्म के आगमन

के द्वार वन्द होते जा रहे हैं। मुख्य दो द्वारों के बन्द हो जाने पर आत्मा मे जो जागरण आता है उनसे अन्य आश्रव द्वार सहज ही सामान्य से सकल्पो से अवरुद्ध होते जाते है।

जब अव्रत का आश्रव द्वार बन्द हो जाता है और आत्मा में सर्व विरति का भाव आविर्भूत होता है तो आत्मा पष्ठम गुणस्थान में प्रवेश कर जाती है। षष्ठम गुणस्थान का नाम है, प्रमत्त सयत गुणस्थान। प्रमत्त संयत गुणस्थान मे स्थित आत्मा मे जब आत्म जागरण के भाव प्रस्फुटित होते हैं तो वह अप्रमत्त भाव की ओर गति करती है। अप्रमाद की ओर गति होते ही प्रमाद आश्रव भी अवरुद्ध हो जाता है, और इस प्रकार कर्मो के आश्रवों का एक बहुत बड़ा भाग रूक जाता है।

चूकि आत्म जागरण के द्वारा अव्रत आश्रव के बन्द होते ही अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यानावरण एवं प्रत्याख्यानावरण कषाय तो अपने आप ही क्षीण हो जाते हैं, अतः कपाय आश्रव भी अति सूक्ष्म संज्ज्वलन कषाय के रूप मे ही बचता है, वह भी जब आत्मा विचारों की उच्चतम श्रेणी पर आरोहण करती है, तो क्षीण होता चला जाता है। फिर तो योग जनित सामान्य-अत्यल्प आश्रव ही वच जाता है। वह भी कषाय की चिकनाई के अभाव मे अकिञ्चित् कर होता है।

## हिंसादि आश्रवों का समीक्षण

समीक्षण ध्यान साधक आश्रव समीक्षण की इस भावनात्मक प्रक्रिया में आश्रव के सूक्ष्मतम निमित्तो पर भी अपना चिन्तन केन्द्रित करता है। आश्रव के उपर्युक्त पाचो द्वार जिन वृत्तियो-प्रवृत्तियो द्वारा उत्प्रेरित होते हैं, वे निमित्त है—हिसा, असत्य, चोरी, मैथुन, परिग्रह, पांचो इन्द्रिय और मन, वचन एव कायायोग का अनिग्रह, भण्डोपकरण तथा सूचकादि पदार्थों का अविवेक से रखना-उठाना। चूकि ये सभी निमित्त आश्रवोद्दीपक है, अतः इन्हे भी आश्रव ही कहा गया है। आश्रव की परिभाषा के अनुसार हम यह समझ चुके है कि आत्मा की वे सभी प्रकियाए आश्रव है, जो आत्मा के साथ कर्मो को खीच कर लाती हैं।

हिंसा, असत्य, चौर्य कर्म, मैथुन एव परिग्रह की तृष्णा—ये सभी प्रवृतियां आत्मा के अशुभ योगों से एवं विभाव से उत्पन्न होने वाली हैं, अतः ये कर्म बन्धन या कर्माश्रव की मूल हेतु हैं। समीक्षण ध्यान का साधक इनकी वैभाविकता का चिन्तन करता हुआ स्वय को इन आश्रवो से बचाने का प्रयास करता है। उसका मौलिक चिन्तन होता है कि जैसे मेरे साथ कोई हिंसा, असत्य या चोरी आदि की प्रवृत्ति करता है तो वह मुझे अच्छी नही लगती, ठीक वैसे ही मैं दूसरों के साथ ये प्रवृत्तियां करूंगा तो उन्हे अच्छी कैसे लगेगी ? मुझे अहिंसा–मेरी कोई हिंसा न करे, मुझे कोई कष्ट न दे, प्रिय है। मुझे सत्य प्रिय है अर्थात् मेरे साथ कोई असत्य व्यवहार न करे यह मुझे अच्छा लगता है, तो मेरा भी यही कर्त्तव्य होता है कि मैं भी इस प्रकार के व्यवहार ही दूसरो के साथ करू।

आश्रव समीक्षण का साधक इस प्रकार विश्व वात्सल्य या वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना का सृजन करता है। राग-द्वेष की परिणतियो से ऊपर उठता है और इस रूप मे आश्रवो के द्वार बन्द करता चला जाता है।

### इन्द्रिय एवं योग जनित आश्रव का समीक्षण

आश्रव के निमित्तो मे पाचो इन्द्रियो का भी महत्वपूर्ण स्थान होता है, या यो कहे इन्द्रियो के विषयो की पूर्ति हेतु ही जीव की प्रवृत्ति आश्रव मे होती है। समीक्षण ध्यान का साधक इन्द्रिय विषयो का द्रष्टा बन जाता है, वह विषयो के प्रति रागभाव से ऊपर उठता जाता है। उमका समीक्षण होता है कि मेरी इस आत्मा ने इन्द्रियों के वश मे होकर न जाने कितने कर्मो का बन्ध किया है ! सुन्दर, सुवासित एव सुस्वादु पदार्थो की लालसा–तृष्णा ने इस चैतन्य के द्वारा कितने जीवों का उपमर्दन करवाया है। अहा ! ये इन्द्रिया ही तो विषयो मे आसक्त होकर जन्म-मरण के चक्कर में इस आत्मा को उलझा रही है। नही, नही, अब मैं इस इन्द्रियासक्ति से ऊपर उठूंगा-इस आश्रव के प्रबल निमित्त को छिन्न-भिन्न कर दूंगा। अब ये इन्द्रियां कर्म बन्धन का कारण नही रहकर निर्जरा की निमित्त बन गई हैं। तत्त्वज्ञो ने कहा ही है—

दुद्दन्ता इंदिया पंच, संसाराय शरीरीणं ।
ते चेव णियमिया सम्मं, णिव्वाणाय भवंतिहि ।।

पांचों इन्द्रियां जब दुर्दान्त होकर विषयों में दौड़ती हैं तो इस आत्मा के लिये ससार की हेतु बन जाती है—अश्रव की प्रबलतम कारण बन जाती हैं। किन्तु जब वे ही इन्द्रियां सम्यक् प्रकार से संयमित कर ली जाती हैं तो संवर, निर्जरा या परम निर्वाण की निमित्त बन जाती है।

चूंकि मेरी आत्मा ने अब इन इन्द्रियों को संयमित कर लिया है—विषयो की ओर दौड़ने से रोक दिया है अतः अब ये आश्रव की निमित्त नही, निर्जरा या संवर की संवाहक बन गई हैं।

अरे! ये इन्द्रियां तो बेचारी एक शक्ति के रूप में है। शक्ति अपने आप मे शक्ति ही होती है—अच्छी या बुरी नही। अच्छे या बुरे रूप मे तो उसका उपयोग होता है। शक्ति कोई भी हो, उसका दोनों दिशाओ में उपयोग किया जा सकता है। तलवार से किसी की रक्षा भी जा सकती है और संहार भी किया जा सकता है। तो इन इन्द्रियों का उपयोग करने वाली तो मेरी आत्मा है। चूंकि मेरी आत्मा ने इन्द्रियों की शक्ति का समीक्षण कर लिया है, अत अब ये कर्माश्रव की निमित्त नहीं रहकर निर्जरा की निमित्त बन गई हैं।

इसी प्रकार मानसिक, वाचिक एवं कायिक योग की प्रवृत्ति भी कर्माश्रव की मूल हेतु है। मूल परिभाषा के अनुसार तो मन, वचन और काया की प्रवृत्ति योग है। और वही आश्रव है। अतः इन तीनों प्रमुख शक्तियो का समीक्षण पूर्वक सयमन आश्रव निरोध का हेतु वन सकता है। इस योगजनित वृत्ति के कारण भी तो मेरी आत्मा संसार रूपी अटवी में भटक रही है। योगों का संयमन ही इस भटकाव से आत्मा की सुरक्षा कर सकता है।

अब मैंने आश्रवो द्वारा होने वाली आत्मा की दुर्दशा का समीक्षण कर लिया है। अव मैं योगों को दुष्प्रवृत्ति में नही भटकने दूंगा। अब मैं योग सयमन के द्वारा आश्रव को खदेड़ दूंगा और

आत्म विशुद्धि के द्वारा मुक्ति मार्ग की ओर गतिशील बना रहूंगा। अब मेरा विवेक जागृत हो गया है। अब जीवन की प्रत्येक क्रिया—चाहे वह मानसिक हो, वाचिक हो या कायिक हो, अत्यन्त सजगता-पूर्वक होगी। अब मेरे जीवन का कोई भी लघु से लघुतम कार्य आन्तरिक विवेक पूर्वक होगा।

अरे ! अश्व जब तक शिक्षित और अनुशासित नही होते हैं तभी तक तो सारथी को उत्पथ पर ले जा सकते हैं। जब अश्वों को शिक्षित कर दिया जाय और उनकी लगाम सजगता पूर्वक सम्भाल ली जाए तो अश्वो के विपरीत दिशा मे जाने का क्या कारण बच जाता है ?

ठीक यही स्थिति है मन, वचन और तन के योग रूप अश्व की। समीक्षण ध्यान साधना रूप लगाम से जब इसे वश में कर लिया गया है तो यह अब अश्रवों की ओर आत्मा को (मुझे) बन्धन में डालने की दिशा मे नही भाग सकता है।

### समुद्रपाल का आश्रव समीक्षण

इस प्रकार समीक्षण ध्यान साधना का साधक आश्रव समीक्षण के द्वारा आश्रवों से होने वाली आत्म मलिनता से बचकर आत्म निर्मलता की ओर उसी प्रकार गति कर देता है जिस प्रकार श्रावक श्रेष्ठ समुद्रपाल ने आश्रव समीक्षण करके साधना का पथ स्वीकार कर लिया था।

युवक समुद्रपाल अपनी अर्धांगिनी के साथ अपने भवन के झरोखे (गेलरी) मे बैठा नगर की—बाजार की शोभा का अवलोकन कर रहा था। सहसा उसकी दृष्टि उस अपराधी चोर पर पड़ी, जो राज पुरुषो द्वारा बडी मजबूती से बाधकर वध स्थान की ओर ले जाया जा रहा था। युवा हृदय समुद्रपाल का चिन्तन कर्म बन्धन की गहराई में पहुंच गया—"अहा ! अशुभ कर्मों का उदय कैसा भयंकर परिणाम लाता है। अरे ! यह चोर भी तो मेरे जैसा मनुष्य है। क्या कर्मों के कारण एक दिन मेरी भी यह दशा नही हो सकती है ? और मैं भी कभी ऐसे ही बन्धनो मे नही बध सकता हूं ? अहो ! यह कर्म....

यह कर्मों का आश्रव इस आत्मा को कहां-कहां और किस-किस रूप में भटकाता है ? ठीक ही तो कहा है—

जगवासी घूमें सदा, मोह नीन्द के जोर ।
सब लूटे नहीं दीसता, कर्म चोर चहुं ओर ।।

अरे ! मेरी आत्मा ही नही, संसार के सभी प्राणी मोह की नींद में भ्रमण कर रहे हैं । और कर्म चोर उन्हें चारों तरफ से लूट रहे हैं ।

भला इस मोह नींद को उड़ाये विना और कर्माश्रव को रोके बिना क्या आत्म शान्ति प्राप्त हो सकती है ? नही, नही, इस मोह वन्धन को तोडना ही होगा । मुझे आत्म शान्ति के लिये आश्रवों के द्वारों को अवरुद्ध करना ही होगा ।

आश्रव समीक्षण आत्मा को परमोच्च दशा पर पहुंचाने का मूल द्वार है । इस समीक्षण ध्यान के द्वारा ही आत्म मलिनता से बचकर परम शुद्धि रूप सिद्धालय को प्राप्त किया जा सकता है । सम्पूर्ण आश्रवो का निरोध सर्व संवर बन जाता है और वही परिनिवार्ण या मोक्ष है ।



# १२ संवर समीक्षण

आश्रव समीक्षण में साधक कर्मों के आगमन द्वारो का समीक्षण करता है, किन्तु आगमन द्वारो के समीक्षण मात्र से मुक्ति नहीं हो जाती है। कोई रोगी रोग के कारणों का परिज्ञान कर लेता है, किन्तु उन कारणो को प्रतिवन्धित नही करता है तो क्या वह रोग मुक्त हो सकता है ? ठीक, इसी प्रकार कर्म वन्ध के कारणो का परिज्ञान ही पर्याप्त नही है, उन कारणो का निरोध भी आवश्यक है और वह निरोध है 'सवर'। संवर को परिभाषित करते हुए वाचक मुख्य उमास्वाति ने अपने मौलिक ग्रन्थ तत्त्वार्थ सूत्र मे कहा है—

"आश्रव निरोधः सवरः"

आश्रव का निरोध करना सवर है। चूकि आश्रव और संवर एक दूसरे के विरोधी हैं, अतः जो-जो आश्रव के निमित्त हैं, वे सभी अपने विपरीत रूप मे सवर के निमित्त वन जाते हैं। इसी दृष्टि से प्रभु महावीर ने कहा है—

जे आसवा ते परिसवा,
जे परिसवा ते आसवा।

आश्रव है कर्मों का आना और संवर है कर्मों का रुक जाना या कर्मागमन के द्वारो का अवरुद्ध हो जाना। जिन-जिन प्रवृत्तियो से कर्मों का आना होता है, उन-उन प्रवृत्तियो का निरोध करते जाना संवर वनता जाता है। समीक्षण ध्यान का साधक आत्मा की परम विशुद्धि सर्वोच्च दशा का पथिक होता है। उस मार्ग पर गति करने के लिये आत्मा को मलिन वनाने वाली सभी प्रवृत्तियो का अवरोध करना आवश्यक हो जाता है, अतः वह साधक सवर समीक्षण की ओर चरण वढाता है। सवर समीक्षण मे साधक का चिन्तन आश्रवों की विपरीत दिशा में होता है। मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद आदि आश्रव हैं, तो इसके विपरीत

सम्यक्त्व, व्रत-प्रत्याख्यान, अप्रमाद, कषाय विजय आदि सवर हैं। आश्रव समीक्षण में साधक मिथ्यात्वादि की अशुभता-भयंकरता का चिन्तन-समीक्षण करता है तो संवर समीक्षण मे सम्यग्दर्शन व्रत-प्रत्याख्यान आदि से होने वाली आत्म उज्ज्वलता का समीक्षण करता है और आत्मा की उज्ज्वलता को प्राप्त करता चला जाता है।

## सम्यक्त्व संवर समीक्षण

आत्मा का प्रबल शत्रु मिथ्यात्व है, यही इस चैतन्य को अनादि काल से जन्म-मरण के चक्कर में डाले हुए है। कर्माश्रव का मूल हेतु है मिथ्यात्व। इस मिथ्यात्व का अवरोधक तत्व है सम्यग्दर्शन सवर। सम्यग्दर्शन किंवा समकित संवर चेतना का विशुद्ध भाव है। जब चैतन्य देव अपने विशुद्ध भाव-समकित में स्थिर हो जाता है तो मिथ्यात्व आश्रव सहज ही अवरुद्ध हो जाता है। सम्यग्दृष्टि भाव के जागरण के साथ ही आत्मा मे एक अपूर्व आनन्द का आविर्भाव होता है। अनादि कालीन मिथ्यात्व का पर्दा हटता है कि स्वरूप दर्शन हो जाता है। अज्ञान की पर्तें हट जाती हैं तो तत्त्वातत्त्व का सम्यग्बोध हो जाता है। तत्त्व की सम्यग् जानकारी भी तो आनन्द के द्वार उद्-घाटित कर देती है। और यह आनन्द उपलब्ध होता है सम्यक्त्व संवर के द्वारा।

सम्यक्त्व संवर समीक्षण मे साधक भाव-विभोर होता हुआ आत्मा की मूल स्थिति का अथवा उसके मूल स्वरूप का चिन्तन करता है—अहो ! आज तक मैं अपने ही दर्शन से वञ्चित रहा ! इस मिथ्यात्व ने मुझे अपना ही रूप नही देखने दिया। कैसा अद्भुत प्रकाश है मेरी इस चेतना मे ! आनन्द के कितने सागर उमड़ रहे हैं इस आत्मा मे। ये अनुपम क्षण मुझे इस सम्यग्दर्शन के द्वारा ही देखने को मिल रहे हैं। आज पहली बार मेरी आत्मा में तत्त्वातत्त्व का बोध जागृत हुआ है। इस सम्यक्त्व संवर के प्रकाश मे ही मैं हेय, ज्ञेय और उपादेय को समझ पा रहा हूं।

अरे ! इस एक संवर की प्राप्ति के साथ ही मेरे जन्मों—जन्मो के वन्धन खुलते जा रहे हैं। मुझे अपने अज्ञानता या मिथ्यात्व जनित भटकाव का अनन्त अतीत स्पष्ट दिखाई दे रहा है। किन्तु

अब मेरे इस भटकाव का अन्त आ गया है । अनन्त काल तक संसार मे भटकाने वाला अनन्तानुबन्धी कषाय का चतुष्क अब मेरी आत्मा से निकलकर भाग रहा है । अब तो इस चेतना मे अपूर्व करण और अनिवृत्तिकरण के उज्ज्वलतम भाव जागृत हो रहे हैं । अहा ! यह विचारो-अध्यवसायो की विशुद्धि अभूतपूर्व है । मेरे कर्माश्रव एवं कर्म बन्ध एकदम हल्के हो गये हैं । प्रगाढतम-निकाचित कर्म बन्धन का कारण मिथ्यात्व आश्रव ही तो था । अब वह क्षीण हो गया है तो आत्मोज्ज्वलता का विकास सहज ही हो रहा है । आत्मा की मलिनता बहुत अधिक अ शों मे रूक गई है । अब तो सामान्य रूप से ही कर्माश्रव एव कर्म बन्धन हो रहा है, वह भी अल्पकालीन स्थिति वाला ।

## विरति से हेय-त्याग का समीक्षण

जैसे किसी तालाब मे गन्दे पानी के आने के अनेक नाले हो और उस तालाब को खाली करना हो, स्वच्छ करना हो तो पहले उन नालो को अवरुद्ध करना पड़ता है । उनमे भी प्रमुख एव बडे नाले को पहले अवरुद्ध करना पडता है । ठीक उसी प्रकार आत्म-तालाब को मलिन बनाने वाले सबसे बडे नाले मिथ्यात्व आश्रव का अवरोध सम्यक्त्व सवर के द्वारा हो जाने से आत्मा की मिथ्यात्व जनित मलिनता स्वत. ही रूक गई है । और सम्यक्त्व सवर के आने पर जब आत्मा की उज्ज्वलता बढने लगी तो हेय को त्यागने एव उपादेय को ग्रहण करने का भाव निर्मित होने लगा और इस प्रकार विरति रूप सवर का भाव आत्मा मे जागृत हो गया ।

जो हेय था उसे आज तक यह आत्मा उपादेय ग्राह्य मानती चली आयी । मानती ही नही आयी, गहण करती रही और जो उपादेय था उसे छोडती चली आयी । अहो ! अब तो हेय-ज्ञेय और उपादेय का सम्यग्बोध हेय को छोडने के लिये प्रेरित कर रहा है । उपादेय को ग्रहण करने की प्रेरणा दे रहा है। ससार के समस्त पदार्थ, जो आत्मा मे राग-द्वेषात्मक वृत्तियो को उत्पन्न करके आश्रव के निमित्त बनते हैं, वे सभी हेय हैं । अविरति का भाव मात्र हेय है । मेरा सवर समीक्षण यह प्रेरणा दे रहा है कि मुझे अविरति एव प्रमादादि भावो का परित्याग कर देना है ।

भावों की इस विशुद्धि के साथ ही मेरी आत्मा मे विवेक का जागरण हो गया है, अविरति और प्रमाद का भाव छूटता जा रहा है और संयम-साधना की सहज प्रवृत्ति का विकास होता चला जा रहा है। अब इस चित्त की रमणता महाव्रतो की विशुद्ध परिपालना एव पांच समिति तीन गुप्ति की आराधना में बढती जा रही है।

विरतिरूप सवर का मुख्य आधार भी तो महाव्रतो एवं समिति-गुप्ति आराधन, परीषहो पर विजय एवं भावनाओ का विशुद्धिमय प्रकर्ष ही तो है। हिसा, असत्य, चौर्यकर्म आदि से पूर्णतया निवृत्त हो जाना ही तो आश्रव निरोध है, और वही महाव्रत रूप सवर बन जाता है और महाव्रतों की परिपालना तभी शुद्ध रूप से हो सकती है जबकि समिति-गुप्ति का सम्यक् रूप से आराधन—अनुपालन हो।

## समिति संवर—समीक्षण

सवर समीक्षण का साधक भाव विशुद्धि के उस प्रकर्ष पर पहुंचता है कि उसे विरति भावो मे एव विरति भावों की पोषक सम्यक् क्रियाओ मे ही आनन्द आता है। उसका सम्पूर्ण चिन्तन अपनी आत्मा को मलिन बनाने वाले कर्माश्रव द्वारों को अवरुद्ध करने पर ही केन्द्रित हो जाता है। वह जीवन की प्रत्येक गतिविधि पर सजगता पूर्वक दृष्टि रखता है कि कौन-कौन सी प्रवृत्तिया आश्रव रूप हैं—आत्मा को बन्धन मे डालने वाली है और किन-किन क्रिया विधियो के द्वारा उन प्रवृत्तियो को प्रतिबन्धित किया जा सकता है? इस सजगता के आधार पर ही साधक का चलना-फिरना, के उठना-बैठना, बोलना, भिक्षावृत्ति करना आदि प्रवृत्तियां संयमित हो जाती है और इन प्रवृत्तियो का सयमित हो जाना ही समिति रूप सवर बन जाता है।

गतिक्रिया अर्थात् चलने-फिरने की सम्यक् प्रवृत्ति को ही आगमिक भाषा मे ईर्या समिति कहा गया है। जब यह आत्मा कर्माश्रव से बचने के लिये प्रथम महाव्रत की परिपालना करती है तो यह आवश्यक हो जाता है कि इसके द्वारा किसी प्रकार से जीव हिंसा न हो, इसकी प्रत्येक प्रवृत्ति ऐसी हो कि उसके द्वारा किसी भी प्राणी को सकलेश उत्पन्न न हो। उन्ही प्रवृत्तियो मे ईर्या समिति की प्रवृत्ति भी समाविष्ट है।

आत्म जागरण की इस स्थिति में साधक स्वतः ही इतना संवेदनशील हो जाता है कि कही मेरे द्वारा चलते-फिरते जीव हिंसा जनित कर्म न बांध लिये जायें। उसका चिन्तन होता है कि कोई व्यक्ति चलते हुए यदि मुझे जरा-सी ठोकर मार दे तो मुझे कितना बुरा लगता है ? जब एक ठोकर को भी मैं सहन नही कर सकता हूं, तो मेरे द्वारा किसी के प्राणो का हनन हो जाना किसी को कैसे सह्य हो सकता है ? और इस प्रकार साधक सवर समीक्षण के प्रति सजग-संवेदनशील बनकर अपने आपको कर्माश्रव से बचाने का प्रयास करता है। वह सवर समीक्षण के गहनतम क्षणों में अपनी प्रत्येक प्रवृत्ति के प्रति सजगतापूर्ण चिन्तन करता है—क्या मुझे संवर साधना का अथवा विरतिभाव में रमण करने का जो यह अवसर मिला है, वह पुनः-पुनः मिलने वाला है। यदि नही, तो इस अवसर पर आत्म साधना नहीं करके मुझे फिर पश्चाताप नही करना पडेगा ? नही, नही, यह अनुपम अवसर मुझे खोना नही है। मुझे आत्मा को कर्म मैल से बचाने की संवर साधना के प्रति अत्यन्त सजग रहना है। ईर्या समिति ही नही, अन्य समितियो के प्रति भी मुझे अत्यन्त जागरूक रहना है। मेरे द्वारा कही ऐसे निश्चयकारी, मर्मस्पर्शी, छेद-भेदकारी अथवा कर्कश-कठोर शब्दो का प्रयोग न हो जाये कि जिससे दूसरों का दिल खेदित हो जाये और कर्माश्रव के द्वारा मेरी आत्मा मलिन हो जाए ? मुझे यदि संवरात्मक वृत्ति मे सुस्थिर रहना है तो अपनी भाषा समिति के प्रति पूर्णतया सजग रहना होगा।

इसी प्रकार भिक्षावृत्ति एव भोजन करने की प्रवृत्ति भी तो आश्रव और सवर दोनो की निमित्त बन सकती है। यदि मुझे आश्रव द्वारो को अवरुद्ध करना है तो भिक्षा ग्रहण एव भोजन ग्रहण के प्रति सजग रहना होगा। मुझे निर्दोष किसी भी प्रकार की जीव हिंसा से रहित भिक्षा ग्रहण करनी होगी। यह न हो कि मैं जिह्वा की आसक्ति मे आकर सदोष भिक्षा ग्रहण करलू। मेरी भिक्षा वृत्ति में किसी भी सूक्ष्मतम प्राणी को भी किसी प्रकार का किञ्चित् मात्र सक्लेश उत्पन्न न हो तथा मेरे भोजन करते समय भी सयम बना रहे सुस्वादिष्ट पदार्थो के प्रति राग भाव एवं स्वादहीन पदार्थो के प्रति द्वेष भाव उत्पन्न न हो, यही तो एषणासमिति है। चू कि मुझे अपने समस्त आश्रव द्वारो को पूर्णतया अवरुद्ध करना है अतः अब मैं अपने जीवन

की उन सभी क्रियाओं के प्रति सजग रहूंगा जो राग-द्वेष की निमित्त बनकर आश्रव के द्वारों को खोल देती है तथा इस आत्मा को संवर की ओर नही बढने देती है ।

जीवन की सभी क्रियाएं चाहे वे शुभ हो या अशुभ, आपेक्षिक दृष्टि से आश्रव की निमित्त बन जाती हैं, अतः इस आत्मा की सूक्ष्मतम क्रियाओ के प्रति भी सजगता संवर की ओर बढ़ा सकती है। इसी दृष्टि से चतुर्थ और पंचम समिति में वस्तु मात्र का रखना – उठाना एव विसर्जित या उत्सर्जित करना भी सजग–विवेक के साथ होना चाहिये । सवर समीक्षण ध्यान साधक की सजगता सयमनता-लघु से लघुतम जीवो के प्रति भी सवेदनशीलता इतनी वढ जाती है कि वह प्रत्येक पदार्थ को अत्यन्त विवेक से उठाता है, विवेक से रखता है । यहां तक कि मल-मूत्र का त्याग एव अन्य पदार्थों का उत्सर्जन-विसर्जन भी इस रूप से करता है कि उनके द्वारा कही किसी भी प्राणी का हनन न हो जाए । और इस प्रकार वह कर्म के आगमन के द्वारों को रोक कर सवरभाव मे प्रतिष्ठित होता जाता है ।

## गुप्ति एवं इन्द्रिय विजय समीक्षण

सम्यक् प्रवृत्ति से भी शुभाश्रव भी होता रहता है, किन्तु समिति से संवर भी होता है ।

अतः यहां जो समिति-सम्यक् प्रवृत्ति को आश्रव कहा गया है वह आपेक्षिक दृष्टि का प्रतिपादन है । इस सम्यक् प्रवृत्ति मे जितनी मात्रा मे हिंसा, असत्य आदि दूपित प्रवृत्तियों से वचा जाता है, उतना सवर माना जाता है । अन्यथा परिपूर्ण सवर तो गुप्ति, मानसिक, वाचिक एव कायिक प्रवृत्ति से निवृत्ति को कहा जा सकता है । जहा योग जन्य प्रवृत्ति का अवरोध होता है वहा विशुद्ध सवर प्रतिफलित होता है ।

इसी दृष्टि से गुप्ति अर्थात् मन, वचन और काया के व्यापार के निरोध को संवर का प्रमुख आधार माना गया है । संवर समीक्षण ध्यान का साधक सभी प्रवृत्तियों से ऊपर उठने का प्रयास करता है । वह मनसा, वाचा, कर्मणा, अत्यन्त सयमित हो जाता है । उसकी मानसिक, वाचिक एवं कायिक वृत्तियां स्वोन्मुखी अथवा आत्म केन्द्रित

हो जाती है। उसका चित्त बहिर्द्रष्टा नहीं स्वद्रष्टा बन जाता है और यही संवर की उच्चतम स्थिति बनती है जहां आकर आत्मा कर्माश्रवों के द्वारों को अवरुद्ध करके अपनी सुरक्षा का प्रवन्ध कर लेती है।

इस संवर समीक्षण की उच्च दशा में आत्मा को जो आनन्द उपलब्ध होता है वह इन्द्रिय जन्य विषयो से कथमपि उपलब्ध नही हो सकता है। अतएव साधक चित्त इन्द्रिय-विषयों के प्रति अनासक्त होता जाता है। वह इन्द्रिय-विषयो की दासता से मुक्त हो जाता है। उसका समीक्षण होता है कि यह इन्द्रिय-विपयों की गुलामी ही तो आश्रवों के द्वार उद्घाटित करती है। मनोज्ञ शब्द, सुन्दर रूप, सुवासित गन्ध, मधुर स्वादिष्ट पदार्थ एवं मनोभिराम कोमल–गुदगुदी भरे स्पर्श राग भाव उत्पन्न करते हैं तो इसके विपरीत अमनोज्ञ शब्दादि द्वेष के निमित्त बन जाते हैं, और राग-द्वेष ही बन्ध के कारण हैं। जब इन्द्रियों की विपयों की ओर दौड रूक जाती है ती वे स्वप्रतिष्ठ हो जाती है, कहा भी है।

वशे हि यस्येन्द्रियाणि, तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता।

अर्थात् अपनी इन्द्रियो को जो सयमित कर लेता है, उसकी प्रज्ञा आत्म प्रतिष्ठ हो जाती है। चूंकि मेरी इन्द्रिया सवरित हो गई हैं, अतः ये अव विषयो मे आश्रवकारक प्रवृत्तियो में नही दौड सकती हैं। अरे ! अव इनके विषयो में दौडने का कारण ही क्या वच जाता है ? जव ऐन्द्रियक विषयो से अनन्त गुणा अधिक आनन्द विषयो से निवृत्त होने से प्राप्त हो रहा है तो यह आत्मा उधर दौड़ेगी ही क्यो? क्षीर समुद्र का मधुर जल सामने होते हुए लवण समुद्र के खारे पानी के लिये कोई मूर्ख ही दौड लगाएगा। नही, नही मेरी आत्मा इतनी मूर्ख नही है, इसे स्वरूप वोध हो गया है, यह जड़-चेतन की भिन्नता को समझ गई है, अव यह जड़ पदार्थों के आकर्पण मे विषयो की आसक्ति मे नही दौड़ सकती है। इसे अव इन्द्रियातीत अद्भुत आनन्द के द्वार सवर साधना के रूप मे प्राप्त हो गये हैं। अहा ! इन्द्रियातीत विषयो मे कितना आनन्द है ! कितनी रमणीय आह्लादकता है ! कितनी शान्ति है !!!

अरे ! अशान्ति तो कर्म वन्धन के कारण होती है, जव

बन्धन रूक गया—आश्रव रूक गया, आत्मा संवर में प्रतिष्ठित हो गई तो फिर दु:ख आएगा कहां से ? फिर तो आनन्द और शान्ति ही बचते हैं। अहा ! यह सवर समीक्षरण कितना आनन्दप्रद है ! कितना विवेक जागृत हो जाता है इसके द्वारा आत्मा में ! वह प्रत्येक असत्प्रवृत्ति से वची रहती है। बची ही नहीं रहती, वह विकट से विकटतम परिस्थितियो में भी भयंकर उपसर्गों के उपस्थित होने पर विचलित नही होती—आत्मस्थ वनी रहती है। यही नहीं, वह सदा भावनाओं की उज्ज्वलता में ही बढती जाती है। वह चरित्र धर्म की उच्च से उच्चतम आराधना में गति करती जाती है।

## हरिकेशी मुनि एवं ब्राह्मणों का सवर समीक्षरण

अहा ! इसी संवर भावना की उच्चतम स्थिति का अनुशीलन तो किया था चाण्डाल कुलोत्पन्न अणगार हरिकेशी एवं उनके द्वारा उपदिष्ट ब्राह्मणो ने।

हरिकेशी मुनि ने अपने पूर्व भव मे जाति संबंधी एवं रूप सम्बन्धी अहकार किया। परिणामत:उन्हे चाण्डाल जैसे हीन कुल में उत्पन्न होना पड़ा एवं उनका चेहरा भी वेडौल-कुरूप हो गया। उनके वेडौल चेहरे के कारण कही भी उनका आदर नही होता। जहां कहीं जाते उन्हे तिरस्कार एवं उपहास का पात्र होना पडता। सब ओर से होने वाली अपनी अवमानना के कारण वे जीवन से ऊब गये।

एक दिन वसंतोत्सव के अवसर पर सभी लोग एकत्रित हुए। अनेक वालक खेल खेलने मे लगे हुए थे। उपद्रवी हरिकेशवल जब वालकों के उस खेल मे सम्मिलित होने लगा तो वृद्धों ने उसे खेलने नही दिया। इससे गुस्से मे आकर वह सबको गालिया देने लगा। सबने उसे वहां से निकालकर दूर वैठा दिया। अपमानित हरिकेशबल अकेला लाचार और दु खित होकर बैठ गया। इतने मे ही वहां एक भयंकर काला विषधर निकला। चाण्डालो ने उसे 'दुष्टसर्प है' यह कह मार डाला। थोडी देर वाद एक अलशिक (दुमुंही) जाति का निर्विष सर्प निकला। लोगो ने उसे विषरहित कह कर छोड दिया। इन दोनों घटनाओ को दूर वैठे हरिकेशवल ने देखा। उसने चिन्तन किया कि "प्राणी अपने ही दोषो से दु:ख पाता है, अपने ही गुणों से प्रीति-

भाजन बनता है । मेरे सामने ही मेरे बन्धुजनो ने विषैले साप को मार दिया और निर्विष की रक्षा की, नही मारा । मेरे बन्धुजन मेरे दोष युक्त व्यवहार के कारण ही मुझसे घृणा करते हैं । मैं सबका अप्रीतिभाजन बना हुआ हू । यदि मैं भी दोषरहित बन जाऊ तो सबका प्रीतिभाजन बन सकता हू ।" यों विचार करते-करते उसे जाति स्मरण ज्ञान उत्पन्न हुआ । उसके समक्ष मनुष्यभव मे कृत जातिमद एवं रूपमद का चित्र तैरने लगा । उसी समय उसे विरक्ति हो गई और उसने भागवती दीक्षा ग्रहण कर ली । उसकी धर्म साधना मे जाति अवरोध नही डाल सकी । दीक्षा ग्रहण करके अपने आश्रवो को सर्वथा अवरुद्ध करने के लिए एव संचित कर्मों की निर्जरा के लिये उग्र तपश्चरण मास-मास खमण की तपश्चर्या करने लगे ।

एक बार वे तपोमूर्ति हरिकेशी अणगार बनारस नगरी के बाहर एक यक्षायतन मे ठहरे हुए थे । वे अडोल ध्यान साधना लीन थे, उस समय वहा के राजा की राजकुमारी यक्षायतन मे गई । वहा उन मुनिवर की कुरूपता को देख कर उनसे घृणा करती हुई उन पर थूक दिया । मुनि पर थूकते ही राजकुमारी का मुह एक दम टेढा हो गया ।

जब राजा को इस बात की जानकारी मिली तो राजा चिन्तित हुआ और इस डर से कि ये मुनि और कोई शाप न दे दें, उसने अपनी उस कन्या को ध्यानस्थ मुनि को ही समर्पित कर दिया । जब हरिकेशी मुनि का ध्यान पूरा हुआ तो वे राजा से कहने लगे—"राजन्! हम ब्रह्मचारी सन्त है, हम तो मन से भी स्त्री की इच्छा नही करते हैं । तुम सम्भालो अपनी कन्या को ।"

यह सुनकर राजा और अधिक चिंतित हो उठा । वह चिन्तन करने लगा कि अब इस कन्या का क्या होगा ? इसका पाणिग्रहण किसके साथ होगा ? उसने पुरोहित को बुलाकर पूछा तो पुरोहित ने कहा—"राजन् ! चू कि आपने इसे ऋषि को अर्पित कर दिया है, अतः अब यह ऋषि पत्नी हो गई है, आप इसे किसी ब्राह्मण को भेंट करदें ।"

भयभीत नृप ने सहज-सरलता में अपनी कन्या का पाणिग्रहण उसी पुरोहित के साथ कर दिया । विवाह के प्रसंग पर एक यज्ञ का

प्रारम्भ किया गया। संयोगतः उसी यज्ञ स्थल पर अपने मासखमरण के पारणे पर हरिकेशी मुनि भिक्षा हेतु पहुंच गये। यज्ञ स्थान पर उपस्थित अनेक ब्राह्मण कुमार एव क्षत्रिय कुमार मुनि हरिकेशी के वीभत्स रूप को देखकर उन्हें पीटने लगे, तब राजकुमारी ने उन्हे रोकते हुए कहा "अरे ! तुम लोग यह क्या कर रहे हो ? क्या तुम्हारे सिर पर मौत मण्डरा रही है। ये महान तपस्वी ब्रह्मचारी मुनि हैं। मुझे मेरे पिता इन्हे भेंट कर रहे थे, किन्तु इन्होने मुझे अस्वीकार कर दिया। यदि ये कुपित हो जावें तो न जाने कितने लोगो भस्म कर सकते हैं।

राजकुमारी यह समझा ही रही थी कि सभी ब्राह्मण एव क्षत्रिय कुमार, जो मुनि को पीटने को दौड़े थे, निर्गत जीभ एव वक्र मुंह होकर भूमि पर अचेत हो गिर पडे। उसी समय प्रमुख ब्राह्मणादि दौड़कर आए और बालको द्वारा कृत अपराध के लिये मुनि से क्षमा याचना करने लगे।

हरिकेशी मुनि ने वड़े शान्त स्वरो मे कहा—"हम साधु मन से भी किसी का बुरा नही चाहते है। चाहे हमे कोई कितना ही कष्ट दे—मारे, पीटे, प्रताड़ित करे, हम उसका भी भला चाहते है। लगता है बालकों को अचेत करने का कार्य तिन्दुक नामक यक्ष ने किया है।

मुनि प्रवर द्वारा अभयदान के साथ ही तिन्दुक यक्ष ने कुमारो को पुनः स्वस्थ कर दिया।

अनन्तर अत्यन्त श्रद्धा एव सद्भावना के साथ ब्राह्मणो ने मुनि को आहार दान दिया और मुनि ने उन्हे यज्ञ का सम्यक् स्वरूप बताते हुए कहा—"आप लोग जिस यज्ञ का अनुष्ठान कर रहे हैं, वह वास्तव में यज्ञ नहीं है। यज्ञ तो हिंसक होने से कर्माश्रव का द्वार खोलता है। यज्ञ ऐसा होना चाहिये जो आत्मा में आने वाले कर्मों को रोक दे एवं आत्म शुद्धि का निमित्त बने। वह यज्ञ होगा—जीव रूप कुण्ड में तपरूपी अग्नि प्रज्ज्वलित करके कर्मरूपी इन्धन को जलाया जाय। इस यज्ञ के द्वारा कर्मों की निर्जरा तो होगी ही, नूतन कर्मों का आगमन भी रूक जायेगा। यही यज्ञ सवर रूप होगा, जो आत्मा को परम शरणरूप होगा।"

ब्राह्मण कुमारो ने हरिकेशी के उपदेश से प्रभावित होकर हिंसक यज्ञ का परित्याग करके संवर समीक्षण रूप साधना पथ स्वीकार किया ।

इस प्रकार सवर समीक्षण के द्वारा उनकी आत्मा में अभूत-पूर्व जागरण का सचार हो गया, उन्हे लगा कि हमे आज सम्यग् मार्ग दृष्टा सद्गुरु प्राप्त हो गए हैं । अब हमारा मोह शिथिल हो गया है, अब तो मुक्ति साधना का उपाय बन जाएगा । क्योकि कहा गया है—

मोह नीद जब उपशमे, सद्गुरु देय जगाय ।
कर्म चोर आवत रूकें, जब कुछ बने उपाय ।।

समीक्षण ध्यान साधक सवर समीक्षण के द्वारा मोह का उप-शमन या क्षय करता हुआ कर्माश्रव को अवरुद्ध करके अपनी परम मुक्ति श्री तक पहुंच जाता है । अपने चरम एव परम लक्ष्य को प्राप्त कर लेता है । जिसे सर्व सवर अवस्था कहा जाता है, वही तो आत्मा की सर्वोच्च स्थिति है ।



# १३ निर्जरा समीक्षण

मोक्ष को पारिभाषित करते हुए कहा गया है—

बन्ध हेत्वाभाव निर्जराभ्याम् कृत्सन कर्म क्षयो मोक्षः !!

अर्थात् मुक्ति प्राप्ति के लिये दो प्रमुख तत्त्वो की अपेक्षा होती है (१) कर्म बन्ध के हेतुओं का अभाव अर्थात् संवर और (२) निर्जरा।

मुक्ति के लिये केवल सवर ही पर्याप्त नही है, क्योकि सवर के द्वारा केवल नवीन कर्मो का आगमन ही रुकता है, किन्तु जब तक आत्मा में पूर्व बद्ध कर्म बने रहेगे, मुक्ति असम्भव है। अतः ध्यान साधना में संवर समीक्षण का जितना महत्त्व है, उतना ही या उससे अधिक निर्जरा समीक्षण की आवश्यकता है। यहा यह स्मरणीय है कि संवर और निर्जरा श्रुत धर्म एवं चारित्र धर्म के परिणाम है, स्वतन्त्र धर्म नही।

जैसे गन्दे तालाब मे नये आने वाले गन्दे नालो को तो रोक दिया जाय, किन्तु पूर्व से भरा हुआ गन्दा पानी न निकाला जाय तो वह तालाव कभी खाली नही हो सकता है। अतः पानी के आने के द्वारों को रोकने के साथ ही पूर्व के पानी को निकालने का उपक्रम भी आवश्यक होता है।

ठीक इसी प्रकार से आत्मा की परिपूर्ण विशुद्धि-कर्म-मुक्ति के लिये संवर और निर्जरा दोनों की अपेक्षा रहती है। संवर समीक्षण में हमने कर्म के आगमन द्वारो को अवरुद्ध करने का समीक्षण किया था तो अब निर्जरा समीक्षण में यह चिन्तन समीक्षण करेंगे कि पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा किन-किन उपायो से की जा सकती है।

## निर्जरा आत्म शुद्धि का प्रमुख साधन

निर्जरा समीक्षण मे साधक का चिन्तन होता है—मेरी आत्मा को संसार में भटकाने वाले, दुःखो के सागर में डुवोने वाले कर्म ही हैं। यद्यपि ये कर्म इस आत्मा के साथ अनादिकाल से लग रहे हैं, किन्तु मेरी समीक्षण साधना इस बात को स्पष्ट कर रही है कि अनादिकालीन कर्म सम्वन्ध को भी तोडा जा सकता है, अनादिकाल से मिट्टी में मिले हुए सोने को वाहर मिट्टी से अलग निकाला जा सकता है।

जव मैंने आश्रव समीक्षण एवं संवर समीक्षण के द्वारा नवीन आते हुए कर्मों के द्वार वन्द कर दिये हैं तो अव मुझे आत्मा के साथ लगे हुए पूर्ववद्ध कर्मों को भी क्षय कर देना है, और यह मेरे उच्चतम संकल्पो के द्वारा एवं आत्म साधना के द्वारा ही सम्भव है। निर्जरा की हेतुभूत उस आत्म साधना के शास्त्रकारों ने वारह भेद वताए है, जो जैन तत्त्वज्ञान में द्वादश तप के रूप मे प्रसिद्ध हैं।

### द्वादस तप समीक्षण

निर्जरा का अर्थ है आत्मा पर लगे हुए कर्मों का आंशिक रूप से क्षय होना। वह निर्जरा दो प्रकार की होती है। (१) अकाम निर्जरा और (२) सकाम निर्जरा। अकाम निर्जरा मिथ्या दृष्टि जीवो के होती है। जो कर्म दलिक अपनी अवधि पूरी कर चुके हैं, वे अपना फल देकर स्वतः आत्मा से अलग हो जाते हैं, वह भी अकाम निर्जरा कहलाती है तथा मिथ्यादृष्टि जीवों के द्वारा किये जाने वाले अज्ञान तपादि से भी अकाम निर्जरा होती है। किन्तु सकाम निर्जरा सम्यग्दृष्टि आत्माओ को ही होती है, क्योकि वे निर्जरा—आत्म शुद्धि के उद्देश्य से ही तपादि साधना करते हैं। प्रभु महावीर ने कहा है—

"णणत्थ निज्जरट्ठयाए तव महिट्ठिज्जा।"

अर्थात् केवल निर्जरा के लिये–आत्म शुद्धि के लिये तप करो। इस लोक की परलोक की अथवा यश-प्रतिष्ठा की कामना से तप मत करो।

इस प्रकार सम्यग्ज्ञान पूर्वक सम्यग्दृष्टि के द्वारा की जाने वाली साधना विशुद्धि आत्म शुद्धि या सकाम निर्जरा की हेतु होती है । चूंकि समीक्षण ध्यान का साधक आत्म शुद्धि का पथिक होता है, अतः वह सकाम निर्जरा ही करता है । सकाम निर्जरा का प्रमुख साधन है तप । अत. समीक्षण ध्यान साधक निर्जरा समीक्षण में तप को ही अपना आधार चुनता है । उसका आत्म-समीक्षण होता है कि इस आत्मा ने सदा-सदा कर्म वन्धन का ही कार्य किया है और इस प्रकार यह अधिकाधिक भारी होती गई है । इस पर कर्मो के लेप चढते गये हैं । जैसे तुम्बी के ऊपर, जिसका स्वभाव पानी के ऊपर तैरने का है, कोई रस्सी की जाली के साथ मिट्टी के लेप चढाकर उसे सुखादे, और इस प्रकार वह आठ लेप चढाकर सुखाता रहे । जब वह वहुत भारी हो जाती है तव उसे पानी मे डालदे तो वह डूब जायेगी । किन्तु ज्यो-ज्यो वह मिट्टी गलती जाएगी, तुम्बा हल्की होती जाएगी और पूरी मिट्टी के हटते ही वह अपने स्वभावानुसार पानी पर तैरने लगेगी ।

ठीक इसी प्रकार मेरी इस आतमा पर आठ कर्मों के लेप लग रहे हैं—प्रतिपल नये-नये रूप में लगते रहते हैं और इस भार के कारण ही यह ससार सागर मे डूव रही है । अव मुझे इस कर्म लेप को गलाना है–हटाना है और इसके लिये तपरूप पानी की आवश्यकता होगी । मैं अपनी आत्मा को तपः साधना के द्वारा एक दम हल्की बना लूंगा, अथवा आत्मरूप स्वर्ण मे लगे कर्म रूप मैल को तपरूप अग्नि से साफ कर लूंगा ।

### अनशन–ऊनोदरी तप समीक्षण

आत्म विशुद्धि की इस प्रक्रिया के लिये सर्वप्रथम मुझे आसक्ति भाव को छिन्न-भिन्न करना होगा, क्योकि आसक्ति का भाव ही प्रमुख रूप से आत्मा को वन्धनों मे जकड़े रहता है । अतः वन्धन-मुक्ति के लिये आसक्ति का परित्याग आवश्यक होता है । इस आत्मा की सर्वाधिक आसक्ति अपने शरीर पर होती है । अतः मुझे सर्वप्रथम इस शरीर को ही तपाना होगा । इसके प्रति होने वाले ममत्व से ऊपर उठना होगा ।

शरीर अपनी आसक्ति पोषण की खुराक प्राप्त करता है इन्द्रिय विषयो के माध्यम से । अच्छा खाना, अच्छा पीना, अच्छा सूंघना और अच्छा पहनना आदि शरीर के प्रति आसक्ति बढाने के हेतु होते हैं । मुझे सर्वप्रथम अपने खान-पान पर नियन्त्रण करना होगा । इस तन को तप रूपी अग्नि मे तपाना होगा । यह तपन ही तो अनशन तप है । इस तप मे आत्म उत्पीड़न नहीं, एक अलग ही प्रकार का आनन्द प्राप्त होता है । यह देहाध्यास से ऊपर उठने का मार्ग प्रशस्त करता है । आगम वाणी के अनुसार "देह दुक्खं महाफल" शरीर को सम्यक्ज्ञान पूर्वक कष्ट देना महाफलप्रद होता है । वह महाफल है—आत्मिक आनन्द । ज्यों-ज्यो इस आनन्द की अभिवृद्धि होती है, शरीर के प्रति ममत्व घटता जाता है और ममत्व के हटने के साथ ही विचारों की विशुद्धता बढती है, तो आत्मा पर लगा कर्म मैल गल-गल कर अलग पडता जाता है अर्थात् कर्मों की निर्जरा होती जाती है । निर्जरा समीक्षण के इन क्षणो मे मेरी आत्मा अपने हल्के-पन का सहज अहसास कर रही है ।

उपवास, बेला (दो दिन का निराहार व्रत) तेला (तीन दिन का निराहार व्रत) एव इसके ऊपर के चार, पांच, छ दिन एव मास-दो मास आदि काल तक निराहार रहना अनशन तप है तो अपनी आवश्यकता से कम खाना, वस्त्रादि उपधि आवश्यकता से कम रखना ऊनोदरी तप है । निर्जरा समीक्षण मे इसका भी कम महत्त्व नही है । अनेकों बार ऐसा होता है कि उपवास आदि कर लेना सरल हो जाता है, किन्तु क्षुधा के छिड़ जाने के बाद तपश्चरण के सकल्प के साथ आधा भोजन करके उठ जाना अत्यन्त कठिन होता है । अतः ऊनोदरी को भी निर्जरा का एक हेतु माना है । इस प्रक्रिया में मन को, तृष्णा को नियन्त्रित करना होता है और मनो नियंत्रण के द्वारा जो इच्छाओं का निरोध होता है वह निर्जरा का निमित्त बन जाता है ।

समीक्षण ध्यान का साधक जब ऊनोदरी तप में लीन होता है तो उसका आत्म समीक्षण उसे अनासक्ति योग में ले जाता है । उसका चिन्तन होता है—इन पदार्थो का भोग-उपभोग करते हुए मुझे अनन्तकाल हो गया है । क्या कभी इन पदार्थों से तृप्ति का अनुभव हुआ है ? अरे ! तृप्ति तो दूर लालसाए निरन्तर बढती ही जाती

हैं। मन इन पदार्थों की ओर दौडता ही जाता है और आसक्ति बढती ही जाती है। नहीं, नही अब मैंने इन पदार्थों की स्थिति का समीक्षण कर लिया है। अब मैं समझ चुका हूं कि ये पदार्थ किंपाक फल के समान क्षणिक सुख देकर अन्त मे इस आत्मा को आसक्ति एवं तृष्णा-जनित भयकर दुःखो के सागर में डाल देते हैं। अरे! श्रोत्रेन्द्रिय के विषय मे पड़कर मेरी इस आत्मा ने मृग के समान बन्धन–वधादि कितने कष्ट सहन नही किये हैं? इसी प्रकार चक्षुइन्द्रिय के विषय रूप मे मुग्ध बन कर क्या मैं अनेको बार पतगे के समान नष्ट नही हुआ हूं। घ्राणेन्द्रिय, रसनेन्द्रिय एवं स्पर्शेन्द्रिय के विपयों ने भी मेरी आत्मा को सर्प, मछली और हाथी के वध-बन्धन के समान कितने कष्ट नही दिये है? इन विषयों के द्वारा क्या कभी किञ्चित् भी आत्मिक आनन्द प्राप्त हुआ है?

नही, नही, कदापि नहीं। तो मुझे अब इन विपयों से उप-रत नही हो जाना चाहिये? यदि मैं एक साथ इन स्वादादि पदार्थों का परित्याग नही भी कर सकता हूं तो शनैः-शनैः कुछ-कुछ रूप में तो इनका परित्याग कर ही सकता हू और यही तो ऊनोदरी तप है।

अहा! अब तो मेरी आत्मा इन क्षणो इन्द्रियाकर्षक सभी विषयो के प्रति उपरत होती जा रही है। यह उन विषयों का परित्याग करती जा रही है। अरे! इस परित्याग मे भी कितना सात्विक आनन्द भरा है। विषयो के सेवन मे जो आनन्द नही, वह आनन्द मिल रहा है—उनके परित्याग से। अनशन और ऊनोदरी तप का आनन्द आत्मिक आनन्द है। अनासक्ति भाव-निर्ममत्त्व स्थिति का आनन्द है।

### भिक्षाचर्या-समीक्षण

तप साधना की अथवा कर्म निर्जरा की इस प्रक्रिया मे आहा-रादि का परित्याग ही पर्याप्त नही है। आहारादि के परित्याग के साथ आन्तरिक शत्रु अहंकारादि पर विजय प्राप्त करना भी आवश्यक है। अहंकारादि पर विजय होती है अपने आप को लघुभूत बनाने पर। अहकार हमारी इस आत्मा को भारी बना देता

है। उसे झुकने नही देता, नम्र नही बनने देता। अतएव निर्जरा के तृतीय भेद के रूप मे भिक्षाचर्या को स्थान दिया गया है।

प्रभु महावीर ने अपनी अन्तिम देशना में कहा है—

"दुक्ख भिक्खायरिया, जायणाय अलाभया।"

अर्थात् भिक्षावृत्ति एवं याचना करना अत्यन्त कष्टप्रद है।

भिक्षावृत्ति को कष्टप्रद इसलिये माना है कि इसमें अपने आपको विनम्र बनाकर याचक के रूप मे प्रस्तुत करना पड़ता है। भिक्षावृत्ति में देह को जितना कष्ट नही होता है, उतना मन को होता है। मन नही चाहता है कि किसी के द्वार पर जाकर हाथ पसारा जाय।

लाखो की सम्पत्ति, धन जन से परिपूर्ण परिवार का त्याग करके भिक्षावृत्ति हेतु घर-घर भ्रमरण करना अहंकार को कुचले बिना नही हो सकता है। यद्यपि जैन श्रमरण भिखमगों की तरह दीनतापूर्ण भिक्षावृत्ति नही करता है। वह अपने नियमो की परिपालना करता हुआ निर्दोष भिक्षावृत्ति करता है, दीनतापूर्वक याचना नही करता। तथापि उसे द्वार-द्वार पर तो जाना ही पड़ता है और भिक्षा नहीं मिलने पर भी आत्म सन्तोष रखना पड़ता है। इसी दृष्टि से भिक्षा-वृत्ति को कष्ट पूर्ण साधना मानकर तप-निर्जरा में स्थान दिया गया है।

किन्तु समीक्षण ध्यान साधक जब निर्जरा समीक्षरण की पवित्र धारा मे बहता है, तो वह अपने अहं को तिलाञ्जलि दे देता है। वह अपने आपको लघुभूत बनाने मे ही आनन्द का अनुभव करता है। उसे अपने लाखो की सम्पत्ति छोड़ने का अहकार नही होता है। वह समीक्षरण करता है—अरे! मैंने छोड़ा ही क्या है? चक्रवर्ती सम्राट छः खण्ड के वैभव को ठोकर मारकर निकल जाते हैं। अरे! इस भौतिक ऋधि का छोड़ना भी कोई त्याग है? यह तो आत्मा की आन्तरिक सम्पदा की प्राप्ति पर तुच्छ सी प्रतीत होने लगती है। किसी महान् वस्तु को प्राप्त करके छोटी वस्तु का त्याग, त्याग की

कोटि में कैसे आएगा ? तो मैंने त्याग ही क्या किया है ? जब मैंने कोई त्याग ही नही किया तो अपने आपको लाखों की सम्पदा का त्यागी मानकर मैं अपनी आत्मा के साथ छलावा नही कर रहा हू ?

इस प्रकार की उदात्त भावनाओ से प्रेरित होकर साधक अपने आपको विनम्र बनाने हेतु भिक्षावृत्ति तप का अनुशीलन करता है और उसी मे आनन्द की अनुभूति करता है। जहां आंतरिक आनन्द की वृद्धि होगी, कर्म निर्जरा सहजरूप मे होती जाएगी, जो कि निर्जरा समीक्षण साधक का मूल अभिप्रेत है।

## रस परित्याग समीक्षण

कर्म बन्धन का मूल कारण आसक्ति भाव माना गया है। आसक्ति मे खान-पान के प्रति आसक्ति सर्वविदित है। जरा सा अस्वादु पदार्थ आते ही हमारी जिह्वा तिलमिला उठती है और स्वादिष्ट पदार्थों को देखते ही लपलपाने लगती है। अत: कर्म बन्धन को रोकने एवं पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा के लिये रसनेन्द्रिय पर संयम करना अत्यन्त आवश्यक होता है। इसी दृष्टि से रस परित्याग को निर्जरा के भेदों में स्थान दिया गया है। एक धारणा है कि चार इन्द्रियों को खुराक देने वाली-परिपुष्ट करने वाली रसनेन्द्रिय ही है। यदि रसना को खुराक न मिले तो अन्य इन्द्रियां सहज ही शक्तिहीन सुस्त हो जाएंगी। इसी आधार पर जहां अन्य चार इन्द्रियों के नियन्त्रण को सामान्य रूप से निर्जरा का हेतु माना है, वहां रसनेन्द्रिय विजय को स्वतन्त्र रूप से निर्जरा का हेतु माना गया है। जब साधक निर्जरा समीक्षण की गहराई मे उतरता है तो कर्म बन्ध के एक-एक कारण को ढूंढ-ढूंढ कर समाप्त करता जाता है और अधिक से अधिक आत्म शुद्धि के मार्ग पर गति करता जाता है।

साधक का समीक्षण होता है कि यह रसनेन्द्रिय मुझसे कितने पाप करवाती है ? स्वादिष्ट व्यंजनो के लिये कितना आरम्भ-समारम्भ, हिंसक कार्य करवाती है ? यही नही, जरा-सी इसकी कामना पूर्ति मे कमी रह जाय तो क्रोधादि के निमित्त से कितने सघर्ष खड़े कर देती है ? कितने कर्मों का वन्धन करवा देती है ? अब तो मैंने इस इन्द्रिय की लालसाओ को समझ लिया है। मैंने इसकी राग-द्वेपात्मक उपयोगिता का समीक्षण कर लिया है। अव मैं रसनेन्द्रिय की इस वन्धनात्मक प्रक्रिया मे नही उलझूगा। अव मैं रस-स्वादिष्ट पदार्थों के प्रति होने वाली आसक्ति का परित्याग करूगा। अपनी जिह्वा को सयमित करूगा। कितना ही कटु पदार्थ भी आ जाये, मै उसके प्रति अपने आप मे द्वेप या घृणा का भाव नही आने दूगा, और मधुर से मधुर पदार्थों के प्रति भी आसक्ति भाव नही आने दूगा। वस यही तो रस परित्याग तप है। इस तप के द्वारा मेरे कर्मों की निर्जरा होती जा रही है। आत्मा मे एक अपूर्व समरसता का सचार होता जा रहा है। अहा ! रस परित्याग मे भी कितनी सहजता जागृत होती है चित्त वृत्तियो मे। रस की आसक्ति के छूटते ही अन्य इन्द्रियां एव मन भी शान्त होते जा रहे है। अपूव आनन्द है इस रस परित्याग समीक्षण मे।

## काय क्लेश समीक्षण

आत्म समीक्षण के लिये देहातीत अवस्था तक पहुंचना आवश्यक होता है। जव तक देहाध्यास वना रहता है, आत्मा के प्रति सजगता नही रह पाती है। देहाध्यास से ऊपर उठने का अर्थ है शरीर को होने वाले कष्टो के प्रति द्रष्टा वन जाना—वेखवर वन जाना या सम्यग्ज्ञान पूर्वक कष्टो को आमन्त्रित करना। इसी को आगमिक भाषा मे काय क्लेश तप या काय क्लेश समीक्षण कहते हैं।

निर्जरा समीक्षण ध्यान का साधक अनासक्ति योग मे अधिक से अधिक प्रगति करता जाता है। चूंकि ससार के सभी पदार्थों में सर्वाधिक आसक्ति शरीर के प्रति होती है, अत. उस आसक्ति से मुक्त होने के लिये शरीर को विभिन्न उपायो से सम्यग्ज्ञान पूर्वक तपाना होता है। तपाने का अर्थ यह नही है कि अग्नि के समक्ष वैठ कर साधना की

जाय । शरीर को कष्ट हो, ऐसी साधना से गुजरते हुए भी मन को अनुद्वेलित रखा जाना–तपाने का अर्थ है । विभिन्न प्रकार के आसनों–काय सगोपन, शीतोष्ण–आतापना, केश लुञ्चन, पाद विहार, आदि ऐसी प्रक्रियाए है जिनसे इस तन को पीड़ा होती है । किन्तु साधक इसे काय क्लेश तप मानता है और इस प्रकार देहासक्ति से ऊपर उठने का प्रयास करता है ।

इस शरीर को जितनी सुख-सुविधा दी जाए, मन उतना ही प्रसन्न होता है । इसके प्रति मन का राग भाव बढता जाता है और राग भाव की वृद्धि निर्जरा की नही, बन्धन की हेतु है । अत. शरीर की उपेक्षा करके इसे भौतिक सुख सम्पन्नता से वञ्चित रखा जाना काय क्लेश तप के अन्तर्गत आता है । किन्तु वह तप तभी कहलाता है, जबकि शरीर के कष्टों के प्रति मन उद्वेलित न हो । मन मे हीन भावना के संकल्प–विकल्प न उठें । आह ! उफ, और हाय-हाय न हो । कष्ट आने पर जो साधक हाय-हाय करता है, वह काय क्लेश तप का उपासक नही माना जाता । वह तो और अधिक कर्मों का बन्धन करता जाता है । काय क्लेश तभी निर्जरा का हेतु बनता है, जबकि उसमे समता भाव बना रहे, किञ्चित् मात्र भी द्वेषभाव उत्पन्न न हो । चूंकि समीक्षण ध्यान साधक समता भाव का संवाहक होता है । अतः वह इस काय क्लेश के द्वारा बहुत अधिक कर्म निर्जरा करता जाता है । कष्ट आने पर उन्हे सहना ही नही, नवीन कष्टो को आमन्त्रित करना निर्जरा साधक का उद्देश्य होता है ।

कष्टो के क्षणों में वह समीक्षण करता है कि अरे ! ये भी कोई कष्ट है, इनसे अनन्त गुणा अधिक कष्ट तो मैंने परतन्त्रता पूर्वक तिर्यंच गति में सहन किये हैं और उनसे भी अनन्त गुणाधिक कष्ट दैहिक वेदनाए नरक योनि मे भोगी हैं । इस समीक्षण की वेला में तो मैं इन कष्टो को देहासक्ति से मुक्ति के लिये आमन्त्रित कर रहा हूं । ये कष्ट परवशता से नहीं, स्वाधीनता से सहन किये जा रहे हैं अरे ! पराधीनता पूर्वक कष्ट सहन में तो मानसिक संक्लेश–दु ख बना रहता है, किन्तु इस स्वाधीनता पूर्वक दु ख सहन में कितना आनन्द भरा है । अहा ! आज की यह अनुभूति अजीब है कि दु.ख भी आनन्द का हेतु होता है । हेतु

ही नही, उत्स होता है। दु ख के दलदल में भी कमल का फूल खिलता है।

बस यह आनन्द की अनुभूति ही कर्म निर्जरा की हेतु बन जाती है और साधक के कर्म निर्जरा समीक्षण का उद्देश्य सार्थक हो जाता है।

## प्रतिसंलीनता समीक्षण

इन्द्रिय, कषाय एवं योगो की प्रवृत्ति कर्मबन्ध का कारण मानी गई ही। इन्ही सभी प्रवृत्तियो के कारण इस आत्मा का ससार परिभ्रमण चलता रहता है। अतः कर्म निर्जरा हेतु इन सभी वृत्तियों का निरोध आवश्यक है। इन्द्रिय, कषाय एव योग जनित वृत्तियो को सयमित करना ही प्रति सलीनता तप है।

इन्द्रियो की अपने-अपने विषयो के प्रति उद्दाम लालसाए, कषायो की उत्कटता एवं मन, वचन एव काया की असत्-प्रवृत्ति हमे आत्म केन्द्र से भटका कर विभाव की ओर ले जाती है। समीक्षण ध्यान का साधक विभाव से अलग हटकर स्वभाव मे स्थिर होने की साधना करता है। वह अधिक से अधिक आत्म केन्द्रित होने का अभ्यास–प्रयास करता है और इसके लिये प्रति संलीनता समीक्षण आवश्यक हो जाता है।

प्रति संलीनता समीक्षण मे साधक अपनी इन्द्रियो को अपने विषयो से उपरत करता है। अथवा विषयो के कारण होने वाले राग-द्वेष से ऊपर उठता है। उसका आत्म समीक्षण होता है कि इन विषयो में तो मेरी आत्मा अनादि काल से रमण करती चली आ रही है। इन्ही मे सुख की खोज करती चली आ रही है। किन्तु आज तक इन विषयो की रमणता ने सुख की एक झलक भी नही दिखाई है। विपरीत ये विषय स्वयं आत्मा को दु खो के दल-दल मे फसाते चले जाते हैं, जहा से निकलना कठिन हो जाता है। क्षणिक सुख का एक क्षीण सा आभास कराने के साथ ही ये विषय इस आत्मा को चिर दु:ख की परम्परा मे धकेल देते है। ऐसी स्थिति मे इन विषयो के प्रति आसक्ति रखना क्या बुद्धिमत्ता कही जा सकती है ?

नही, कदापि नही । इन विषयो की गुलामी ने मुझे गुलाम वना दिया है—दु खो के दलदल मे फसा दिया है । इनका परित्याग ही सुख के द्वार उद्घाटित कर सकता है । इनकी आसक्ति से मुक्त हो जाने पर ही स्थाई शान्ति प्राप्त हो सकती है । मुझे अब इस विषयासक्ति से मुक्त हो जाना है । अपनी इन्द्रियो एवं मन को प्रतिसंलीन-संयमित कर देना है ।

इसी प्रकार कषायो की उद्दाम वृत्तियो ने भी तो इस आत्मा की अनन्त शक्ति को दबोच रखा है । इसके अनन्त चारित्र—ऐश्वर्य पर अधिकार जमा रखा है । क्रोध, अहंकार, छल-दम्भ एवं लोभ-तृष्णा ये ऐसे भयंकर आत्म शत्रु हैं, जो इस आत्मा को अपने अधिकार मे करके दुःखो के सागर मे डुबो देते हैं । ये ही तो कर्मबन्धन के प्रबलतम हेतु है । यदि कपाय न हो तो कर्मो मे स्थिति एव अनुभाग-फलदायक शक्ति का निर्माण ही नही होगा, और एक सामयिक स्थिति वाला वह कर्म प्रभावहीन ही वना रहेगा । अस्तु, कर्म बन्धन के मूल आधार एव आत्म शक्तियो के मूल अवरोधक कषायो का नियन्त्रण अतिआवश्यक है । समीक्षण ध्यान साधक की साधना का यह एक मूल लक्ष्य होता है कि वह अपनी आत्मा को कषायों की कालिमा से वचाये रखें ।

कषायो के ये आवरण आत्मा को ही मलिन नहीं वनाते, हमारे व्यावहारिक, सामाजिक एव पारिवारिक जीवन को भी असन्तुलित—अव्यवस्थित एवं तनावग्रस्त वना देते हैं । क्रोध की एक चिनगारी परिवार की स्नेह वाटिका मे आग लगा देती है । अहकार का एक झटका ऊ च-नीच या छोटे-वडे के भेद खड़े करके भाई-भाई मे या अत्यन्त प्रेमी-स्नेही मित्रो मे भेद की दीवार खड़ी कर देता है । इसी प्रकार माया और लोभ के द्वारा होने वाले विभाव से कितनी निम्न स्थिति पर यह आत्मा पहुंच जाती है, यह सर्व विदित है ।

इस प्रकार कपायो की भयकर आत्म अहितकर स्थिति का समीक्षण करके ध्यान सावक उनसे अपने आपको बचाने का प्रयास करता है । इसी साधना को कषाय प्रति सलीनता कहा जाता है ।

योग की कर्मवन्धन मे या आश्रव मे हेतुमत्ता को हम पूर्व आश्रव समीक्षण से समझ चुके हैं। मन, वचन और काया की प्रवृत्ति ही प्रमुख या प्राथमिक आश्रव है योगो की अशुभता पाप का आश्रव हैं और शुभत्व पुण्य का आश्रव। योग का निरोध सवर है। किन्तु यही योग की प्रतिसंलीनता निर्जरा की हेतु भी मानी गई है।

इस प्रकार प्रतिसलीनता समीक्षण मे साधक इन्द्रिय कपाय एव योगो को सयमित करता हुआ इनकी अनादि वन्धु हेतुता को समाप्त कर देता है। वह विभाव से स्वभाव मे आ जाता है, जो कि ध्यान साधक का पुनीत उद्देश्य है।

## भाव निर्जरा समीक्षण

निर्जरा समीक्षण के इस क्रम मे भाव विशुद्धि का स्थान सर्वाधिक महत्वपूर्ण है। चूकि भाव-विचार मुख्य रूप से वन्व के निमित्त वनते हैं। अत: कर्म निर्जरा हेतु भावों की विशुद्धि अत्यन्त आवश्यक मानी गई है, अतएव विचारो की विशुद्धि मे निमित्त भूत प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य, स्वाध्याय, ध्यान और कायोत्सर्ग भी निर्जरा के प्रमुख आधार माने गये हैं। निर्जरा समीक्षण के साधक को इन विशुद्ध भावो का समीक्षण निर्जरा के लिये विशुद्ध आधार प्रदान करता है।

## प्रायश्चित्त समीक्षण

साधना का मार्ग अत्यन्त कठिन, दुरुह एव दुर्गम है। इसमे पद-पद पर स्खलना होने की सम्भावना वनी रहती है। चूकि आत्मा की अनादि कालीन प्रवृत्ति विभाव दिशा मे—विषय वासना मे रही है। उसे हटात् उस वृत्ति से मोड़ने मे अनेक वार फिसलन आ जाती है और अनेक त्रुटिया यह आत्मा कर वैठती है। उन त्रुटियो—स्खलनाओं के परिमार्जन के लिये प्रायश्चित्त समीक्षण का विधान किया गया है।

प्रायश्चित्त का अर्थ है—अपने द्वारा हो जाने वाले अपराधों के प्रति पश्चाताप पूर्वक उन्हे पुन: नही करने को सकल्पित होना एवं समुचित दण्ड स्वीकार करना। प्रायश्चित्त का प्राथमिक विधान हैं,

अपराध की पुनरावृत्ति नही होने का संकल्प । बार-बार अपराध या मर्यादाओं को भग करते जावें और प्रायश्चित्त करलें–पश्चाताप करलें, यह प्रायश्चित्त की मजाक हो जाती है ।

प्रायश्चित्त तभी हो सकता है जबकि अपराध के प्रति मन मे गहरा पश्चाताप हो, अपनी भूल का अहसास हो और उसे सुधारने का दृढ संकल्प हो । इस प्रकार विशुद्ध भावो से जो प्रायश्चित्त किया जाता है, वह आपराधिक वृत्ति को बहुत कमजोर कर देता है, मन में सरलता का निर्माण कर देता है । और सरलता ही तो आत्मिक आनन्द का प्रवेश द्वार है ।

प्रायश्चित्त का सबसे महत्वपूर्ण लाभ यह है कि उसके द्वारा हमारा मन एकदम निर्भय बन जाता है, मन एकदम हल्का हो जाता है । जहा हल्कापन होगा वहां भावो मे प्रशस्त प्रकर्षता आएगी । भावो की प्रकर्षता ही तो निर्जरा की हेतु बन जाती है ।

इस प्रकार प्रायश्चित्त समीक्षण के द्वारा साधक अपनी आत्मा को लघुभूत करने का प्रयास करता है । उसका चिन्तन होता है कि क्या कृत अपराधों या स्खलनाओं को छिपाने से मेरा पाप छिप जायेगा? क्या इस प्रकार की वृत्ति से मुझे मानसिक शान्ति प्राप्त होगी ? अरे ! मैं इन दोषो को छुपा कैसे पाऊंगा ? सर्वज्ञ प्रभु तो सब जगह देख रहे हैं । अरे, और कोई देखे या न देखे मेरी आत्मा तो देखती जानती ही है । मैं अपने आप से इन दोषो को कब तक छुपाऊंगा ? क्या मेरी अतरंग आवाज मुझे बार-बार नही कोसेगी ?

नही, नही मुझे अपने सभी दोषो, स्खलनाओं या अपराधो का शुद्ध अन्त.करण पूर्वक पश्चाताप एव प्रायश्चित्त कर लेना चाहिये, तभी मेरी आत्मा इन दोषो से मुक्त हो सकेगी ? दोषो के निमित्त से बन्धे मेरे कर्म इस प्रायश्चित्त के द्वारा ही निर्जरित हो सकेंगे । और इस निर्जरा के द्वारा ही मुझे आत्मिक शान्ति उपलब्ध हो सकेगी । अरे, दोषो का शुद्धिकरण तो दूर प्रायश्चित्त के भाव मात्र से दोष हल्के हो जाते हैं आत्मा एकदम निर्भय, एवं शान्त हो जाती है । इसी दृष्टि से तो प्रायश्चित्त समीक्षण को कर्म निर्जरा का आभ्यन्तर हेतु माना गया है ।

### विनय एवं वैयावृत्य समीक्षण

जब आत्मा स्वकृत दोषो को स्वीकार कर लेती है तो उसमे

एक विशेष प्रकार की विनम्रता का भाव प्रादुर्भूत होता है। वह स्वयं को एकदम लघुभूत अनुभव करने लगती है। यही नही, वह अधिकाधिक विनम्र बनने का प्रयास करती है। और अपने से छोटो के प्रति स्नेह की धारा बहाती है, तो अपने से बडो के प्रति अत्यन्त विनम्र भाव से समर्पित होती है। यह समर्पण ही विनय वृत्ति का द्योतक है और इस आधार पर आत्म शुद्धि या कर्म निर्जरा के उपायो मे प्रायश्चित्त समीक्षण के बाद विनय समीक्षण को स्थान प्राप्त हुआ है।

विनय समीक्षण मे साधक अपनी आत्मा को विनम्र बनाने की साधना करता है। वह अरिहन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय एव सभी गुरुजनो के प्रति विनम्रता पूर्वक समर्पित बना रहता है।

जैसे वृक्ष फल पाकर झुक जाता है, उसी प्रकार विनम्र साधक ज्यो ज्यो साधना की ऊंचाइयो पर चढता है, झुकता–नम्र होता चला जाता है। उसे अपनी उपलब्धियो का अहंकार नही होता है। वह यह समझ लेता है कि इस अहकार ने ही तो मेरे विकास के द्वारो को सदा-सदा से अवरुद्ध कर रखा है। यह अहकार ही मेरे विकास की सबसे बडी बाधा है। आज तक मैं ना कुछ–सामान्य सी उपलब्धियो पर अहकार करता रहा, उन्ही की प्राप्ति पर अपने आपको बहुत बड़ा व्यक्ति मानता रहा और इस प्रकार मैं बहुत बडी उपलब्धियों से वञ्चित होता रहा।

नही, अब मुझे इस अहकार को सदा के लिये बहिष्कृत कर देना है। मुझे अधिकाधिक विनम्र बनकर रहना है। यह विनम्रता ही मेरी आत्म उज्ज्वलता में निमित्त बनेगी और यह आत्म उज्ज्वलता ही तो निर्जरा है।

विनम्र व्यक्ति ही महानता की ऊंचाइयो पर चढता है। चूंकि वह महानता के महत्त्व को समझ लेता है, अत. सदा अपने से महान् व्यक्तियो के प्रति समर्पित बना रहता है, उनकी सेवा मे तन-मन से समर्पित रहता है। उनको मानसिक एवं शारीरिक शान्ति पहुंचाने का प्रयास करता है। यही नही, वह अपने से छोटो के प्रति भी सेवा के भाव से जुड़ा रहता है। वह गुरु की विनय पूर्वक सेवा

तो करता ही है, किन्तु ग्लान, तपस्वी, नवदीक्षित, वृद्ध एवं अपाहिज आदि की भी सेवा के अवसर नही चूकता है। वह इन सब की मानसिक सेवा ही नही, शारीरिक सेवा भी करता है। इसी निष्काम विनम्र सेवावृत्ति को हम वैयावृत्त्य समीक्षण कहते हैं। वैयावृत्त्य समीक्षण कर्म निर्जरा का एक महत्त्वपूर्ण स्रोत है। क्योकि वैयावृत्त्य करना कोई सरल कार्य नही है। अपने बड़प्पन के सम्पूर्ण अहकार को विगलित करके ही वैयावृत्त्य किंवा सेवा का कार्य किया जा सकता है। नीतिकारो ने कहा—

"सेवाधर्म परमगहनो, योगिनामप्यगम्य."

अर्थात् सेवा धर्म अत्यन्त गहन है–अतीव कठिन है। बडे-वडे योगी भी सेवाधर्म पर नही टिक पाते हैं। इसी आधार पर तो इसे निर्जरा का एक महत्त्वपूर्ण हेतु माना गया है। गुरु, ग्लान एव वृद्धो की सेवा के द्वारा साधक को जो आनन्द उपलब्ध होता है, वह अनिर्वचनीय होता है। क्योकि सेवा व्यक्तियो की अन्तरग भावना के द्वारा जो शुभाशीर्वाद निकलता है, वह अमूल्य होता है। उनकी मानसिक एव दैहिक शान्ति ही उन्हे अनेकानेक आशीर्वाद देने को बाध्य कर देती है।

वैयावृत्त्य समीक्षण ध्यान के साधक का यह चिन्तन होता है कि इस जीवन मे अनेक उतार–चढाव आते है। कदाचित् मैं रूग्ण हो जाऊ और मेरी कोई वैयावृत्त्य–सेवा करने वाला न हो, तो मेरी आत्मा मे कितना आर्त्तध्यान उत्पन्न होगा ? मैं कितना छटपटाऊगा ? यदि ऐसे क्षणो मे मुझे कोई मधुर आश्वासन के दो शब्द भी बोल देता है, तो मुझे कितनी आत्म शान्ति प्राप्त होती है। ठीक इसी प्रकार जिस रूग्ण या वृद्ध की मैं सेवा कर रहा हू, वह भी तो सेवा के अभाव मे दु.खी होकर आर्त्त ध्यान से परेशान हो सकता है। यदि ऐसे समय मे मैं उनकी किञ्चित् सेवा कर देता हू तो उन्हे कितनी आत्म शान्ति मिलेगी ?

अरे ! उन्हे आत्म शान्ति मिलेगी या नही, यह तो पश्चाताप भावी चिन्तन है, सर्व प्रथम तो मेरी आत्म शान्ति ही वृद्धिगत होगी। उन्हे दु खित देखकर मेरे भीतर जो एक सवेदनात्मक तड़फन उत्पन्न

हुई है, वह तो तभी शान्त हो सकती है, जबकि मैं उनके उस दुःख को मिटा दू । इन अर्थों मे मैं और किसी की सेवा न करके अपनी ही सेवा कर रहा हूं, अपनी आत्मा को ही सन्तुष्ट कर रहा हूं ।

इस प्रकार वैयावृत्त्य समीक्षण के द्वारा साधक विचारो-भावनाओ की विशुद्धि के साथ अपने कायिक योग का भी प्रशस्ततम उपयोग करता है, जो उसके कर्मों की निर्जरा का हेतु बन जाता है और साधक की आत्मा कर्मों के भार से हल्की होती हुई लघुभूत बन जाती है । लघुभूत होना ही तो मुक्ति का प्रवेश द्वार है ।

## स्वाध्याय समीक्षण

साधना का मूल आधार है ज्ञान । ज्ञान के बिना ध्यान सम्यग् ध्यान नही हो सकता है, चारित्र सम्यक् चारित्र नही हो सकता है । प्रभु महावीर ने अपनी अन्तिम दिव्य देशना मे कहा है—

"णाणेण विणा ण हुन्तिचरण गुणा ।"

ज्ञान के बिना चारित्रिक गुणो का विकास कथमपि सम्भव नही है । अत· आत्म साधना के लिये ज्ञान को प्रारम्भिक आवश्यक अग माना गया है । किन्तु वह ज्ञान कौनसा ? क्या आगमो का— पुस्तकीय तोता रटन्त ज्ञान ? क्या वेद वेदान्तो का द्रव्यो की विश्लेषणा का ज्ञान ? नही ये ज्ञान तो बाह्य निमित्त मात्र बन सकते हैं । वास्तव मे साधना के लिये जिस ज्ञान की अपेक्षा होती है, वह आत्मज्ञान-स्वरूप बोध, जिसे हम 'स्वाध्याय' कहते है ।

'स्वाध्याय' शब्द का मूल अर्थ ता है—'स्वस्य अध्याय। स्वाध्यायः' अपने आपका अध्ययन । किन्तु उसका रूढार्थ हो गया है शास्त्रादि ग्रन्थो का अध्ययन, अध्यापन । चूंकि आगमो का अथवा वीतराग वाणी का अध्ययन-अध्यापन आत्म ज्ञान मे निमित्त बनता है, अत. उसे भी स्वाध्याय शब्द से पुकारा जाना असगत नही है ।

स्वाध्याय समीक्षण मे साधक अपनी ही आत्मा का चिन्तन करता है, अतः वह अधिक से अधिक अपने ही निकट होता है, पर पदार्थों से अलग रहता है और उस रूप मे वह स्वरूप रमणता मे

पहुंचकर अत्यधिक कर्मों की निर्जरा करता है। चूंकि स्वाध्याय के क्षणों मे साधक का उपयोग-ध्यान नितान्त शुभ रूप मे होता है और वह शुभोपयोग ही निर्जरा का प्रबलतम हेतु बन जाता है।

स्वाध्याय की फलश्रुति का प्रतिपादन करते हुए प्रभु महावीर ने कहा है—

'सज्झाए णं भंते ! जीवे कि जणयइ ?"
"सज्झाएण णाणावरणिज्जं कम्म खवेइ।"

गणधर गौतम प्रभु महावीर से जिज्ञासा करते हैं कि हे भदन्त ! स्वाध्याय करने से इस जीव को क्या लाभ होता है ?

प्रभु महावीर समाधान देते हुए कहते हैं—"स्वाध्याय करने से ज्ञानावरणीय कर्मों की निर्जरा होती है।"

तात्पर्य यह है कि स्वाध्याय भी निर्जरा का एक विशिष्ट हेतु होता है। स्वाध्याय समीक्षण मे साधक अनादिकालीन जड़ पदार्थों के प्रति बने हुए समर्पण से ऊपर उठकर अपने आपके प्रति समर्पित होता है। वहा उसका आत्म चिन्तन अथवा स्व समीक्षण होता है कि इन सासारिक नाशवान् पदार्थों की आसक्ति ने तो मुझे अनन्त दुःख ही दिये है। अब मैं अपने आपके प्रति जागृत हो गया हूं और यह अनुभव कर रहा हू कि स्वयं के प्रति जागरण में जो आनन्द है वह इन पदार्थों के प्रति जागरण मे नही है। अहा ! स्व जागरण का आनन्द भी अनूठा है। जहा बाहर के समस्त आकर्षण छूट जाते हैं। आत्मा स्व मे प्रतिष्ठित हो जाती है। और स्व प्रतिष्ठ होना ही परम निर्जरा, परम मोक्ष है।

इस प्रकार स्वाध्याय के द्वारा साधक कर्म निर्जरा के उच्चतम सोपानो पर चढता जाता है। स्वाध्याय के जो वाचना, पृच्छना, परावर्तना, अनुप्रेक्षा एवं धर्मकथा के रूप मे पांच भेद बताए हैं वे भी आत्मा में विशुद्ध अध्यवसायो के निमित्तक होते हैं, अतः अत्यधिक निर्जरा के हेतु बनते हैं। स्वाध्याय समीक्षण का साधक इन पांचो में रमण करता हुआ निरन्तर अशुभ कर्मों के वृन्द के वृन्द उड़ा देता है, प्रतिपल असख्यगुण अधिक निर्जरा करता चला जाता है। इसी दृष्टि

से स्वाध्याय को परम तप कहा गया है। और यही कारण है कि निर्जरा समीक्षण में ही नही, सम्पूर्ण ध्यान साधना मे—चारित्र आराधना में स्वाध्याय का महत्त्वपूर्ण योगदान माना गया है।

स्वाध्याय के द्वारा ही तो साधक को हिताहित का विवेक होता है, हेय, ज्ञेय और उपादेय का बोध होता है, और वह बोध ही निर्जरा की ओर प्रवृत्ति कराता है। इस प्रकार समीक्षण ध्यान साधक निर्जरा समीक्षण मे आत्म विशुद्धि के द्वार खोलता चला जाता है।

## ध्यान एवं व्युत्सर्ग समीक्षण

विचारो–अध्यवसायो की निर्मलता, उज्ज्वलता अथवा परमोच्चता का सर्वतो महान् साधन है ध्यान। ध्यान साधना के स्वरूप दर्शन एव विस्तृत व्याख्या के लिये तो प्रस्तुत पूरा ग्रन्थ ही है। यहां तो हम इतना ही समझने का प्रयास करेंगे कि ध्यान के द्वारा कर्मों की निर्जरा किस प्रकार हो सकती है?

ध्यान की परिभाषा करते हुए कहा गया है—

"उत्तम सहननस्यैकाग्र चिन्ता निरोधो ध्यानम्।"

अर्थात् चित्त की एकाग्रता-एकावधानता ध्यान है। जब चित्त विशुद्ध दिशा में एकावधान होता है तो अध्यवसायो की विशुद्धि होती जाती है और वह विशुद्धि ही आत्मा को उच्चतम श्रेणी पर आरोहण करवाती है। जब आत्मा अध्यवसायो की विशुद्धि के प्रकर्ष पर चढती है तो कर्मो की निर्जरा का स्तर असख्य गुण अधिक बढ़ता जाता है। इसी आधार पर तो कहा जाता है कि जब यह आत्मा उपशम श्रेणी या क्षपक श्रेणी आरोहण करती है तब अध्यवसायो की विशुद्धि होती जाती है और वह गुण श्रेणी की प्रक्रिया के द्वारा प्रति समय असंख्य गुण अधिक कर्मों की निर्जरा करती जाती है।

निर्जरा समीक्षण का साधक कर्म निर्जरा अथवा आत्म शुद्धि के मार्ग का पथिक होता है, अत· उसके लिये ध्यान सर्वाधिक उपयोगी साधन होता है। ध्यान की उज्ज्वलतम धारा साधक को बाहर की दुनिया से अलग हटाकर अन्तरयात्रा की ओर ले जाती है, जहा साधक

आत्म केन्द्रित होकर निरन्तर मुक्ति मंजिल की ओर बढता जाता है, जो कि निर्जरा समीक्षण का उद्देश्य है ।

ध्यान साधना पूर्ण रूप से तभी फलित होती है, जबकि आत्मा का देहाध्यास टूटे । आत्मा में देहातीत दशा का जागरण हो, और यह तभी सभव है जबकि देह के प्रति होने वाली आसक्ति से बचा जाये । शरीर के प्रति निर्ममत्व होने की इस प्रक्रिया को व्युत्सर्ग किंवा कायोत्सर्ग समीक्षण कहते हैं ।

जब तक चित्त वृत्तियों का लगाव देह के प्रति बना रहेगा, तब तक ध्यान की गहरी अनुभूतियों तक नही पहुंचा जा सकता है । अत: ध्यानयोग की प्रारम्भिक शर्त है देहातीत अवस्था का अभ्यास । जब ध्यान साधक आत्म विशुद्धि के मार्ग पर गति करता है, तो वह शरीर के प्रति अपना ममत्व छोडता जाता है । जब कायोत्सर्ग किया जाता है, तो उसके पूर्व पाठ मे कहा जाता है—

"ताव काय ठाणेण मोणेणं झाणेणं अप्पाणं वोसिरामि ।"

अर्थात् जब तक मैं ध्यान साधना में हूं, अपने देह जनित समस्त व्यापार का परित्याग करता हूं—मन, वचन और काया की मौन धारण करता हूं ।

इस प्रकार व्युत्सर्ग समीक्षण में साधक देहासक्ति से ऊपर उठने के साथ ही अन्य सभी प्रकार की आसक्तियो से मुक्त हो जाता है, क्योंकि अन्य सभी आसक्तिया इस देहासक्ति से ही तो अनुबन्धित हैं । अत. देहासक्ति के छूटने पर अन्य पदार्थों पर होने वाली आसक्ति अपने आप छूट जाती है ।

व्युत्सर्ग समीक्षण मे साधक देह जनित समस्त व्यापारों से उपरत होकर अपने आप मे लीन हो जाता है । वहा वह निजानन्द मे रमण करने लगता है । उस समय का उसका आनन्द वर्णनातीत होता है । ज्यों-ज्यो अध्यवसायो को धारा विशुद्ध एवं ऊर्ध्वगामी होती जाती है, त्यो-त्यो कर्म निर्जरा की मात्रा असंख्य गुणित क्रम से बढ़ती जाती है और साधक की आत्मा विशुद्ध से विशुद्धतर होती जाती है।

आत्म शुद्धि किं वा कर्म निर्जरा के मूल हार्द को निम्न पंक्तियों मे बहुत सरलता से स्पष्ट किया गया है ।

ज्ञान दीप तप तेल भर, घर शोधे भ्रम छोड़ ।
या विधि विन निकसे नही, बैठे पूर्व चोर ॥

पञ्च महाव्रत संचरण, समिति पंच प्रकार ।
प्रबल पंच इन्द्रिय विजय, धार निर्जरा सार ॥

दीपक के अत्यन्त सुन्दर रूपक के द्वारा समझाया गया है कि ज्ञान रूपदीप ज्योति मे तप रूप तेल भर कर चैतन्य देव की खोज किये विना चोर-पूर्वबद्ध कर्म बाहर नही निकलते हैं । संसार की समस्त भ्रान्तियों का परित्याग करके अपने घर की खोज अर्थात् आत्मा का अन्वेषण करने के लिये कर्म चोर को भगाना आवश्यक है और वह होगा महाव्रतो के आराधन, पाच समिति तीन गुप्ति के परिपालन एवं पचइन्द्रिय के विजय मे ।

## अर्जुन मुनि का निर्जरा समीक्षण

इसी निर्जरा समीक्षण का आधार लिया था मुनि अर्जुन मालाकार ने । कितना मर्मस्पर्शी एव रोचक प्रसंग है उसके निर्जरा समीक्षण का ?

वह पुष्पो एव पुष्प मालाओं का व्यवसाय करने वाला अपने बगीचे का मालिक राजगृह का एक श्री सम्पन्न व्यक्ति था । उसकी पत्नी बन्धुमति अत्यन्त रूपवती नारी थी । वह सम्यग्दृष्टि तो नहीं था, पर अपने कुल परम्परा मे आगत धर्म का अनुसरण किया करता था । अपनी परम्परा के अनुसार वह अपने उद्यान के यक्षायतन में प्रतिदिन यक्ष की पूजा किया करता था ।

एक दिन राजगृह के छः दुर्जन युवा मित्रो की गोष्ठी ने उसकी पत्नी के सौन्दर्य को देख लिया और उसके साथ व्यभिचार सेवन की योजना बनाकर, उसी के यक्षायतन मे जा छुपे । प्रातःकाल अर्जुन मालाकार अपनी पत्नी बन्धुमति के साथ ज्यों ही यक्ष-पूजा हेतु यक्षायतन मे प्रवेश करता है कि अन्दर में छुपे हुए छहों

युवकों ने अर्जुन को रस्सी से बांधकर वहीं डाल दिया और बन्धुमति के साथ बलात्कार व्यभिचार का सेवन करने लगे।

अर्जुन की आत्मा तडफ उठी। अपने ही सामने अपनी पत्नी के साथ यह दुर्व्यहार!! उसने अन्तःकरण से यक्ष का स्मरण किया, उसे कुछ बुरा-भला भी कहा। सयोग से यक्ष वही आस-पास भ्रमण कर रहा था। (यक्ष व्यन्तर जाति के देव होते हैं और वे मान-प्रतिष्ठा की भूख में इधर-उधर भ्रमण करते रहते हैं।) अपने स्मरण का ज्ञान होते ही यक्ष ने अपनी शक्ति का प्रभाव अर्जुन मालाकर के शरीर पर डाल दिया। अर्जुन के बन्धन टूट गए। उसमे अपार शक्ति का प्रवेश हो गया। उसने वहां यक्षायतन में पड़े एक हज़ार पल (भार विशेष) का मुद्गर उठा लिया और छहों पुरुषों एवं अपनी पत्नी-सातों को वही मार दिया। यही नही, वह अब राजगृही में ६ पुरुष एव एक नारी की प्रतिदिन हत्या करने लगा और इस प्रकार उसने ११४१ व्यक्तियों की हत्या कर दी। राजगृह नगरी मे हाहाकार मच गया। नगर के दरवाजे बन्द करवा दिये गए।

उन्ही दिनो प्रभु महावीर का पदार्पण राजगृह नगरी के बाहर होता है। समाचार प्राप्त होने के बाद भी मौत के भय से कोई नगरी के बाहर जा ने को तत्पर नही होता है। किन्तु प्रभु महावीर का अनन्य भक्त, युवा हृदय सुदर्शन अपने आपको नही रोक सका। वह किसी तरह अपने माता-पिता एवं सम्राट की अनुमति प्राप्त करके दर्शनार्थ चल पड़ा। नगरी के बाहर निकलते ही यक्ष शक्ति से प्रभावित अर्जुन माली विकराल रूप लिये हुए भयकर दहाड करता हुआ सामने दौड़ा आता है। सुदर्शन सागारी संथारा लेकर ध्यानस्थ हो जाता है। अर्जुन मालाकर ने ज्यों ही अपना मुद्गर ऊपर उठाया कि सुदर्शन के आत्मबल के समक्ष वह यक्ष टिक नही सका। वह अर्जुन के शरीर से अपना प्रभाव खीचकर भाग जाता है और महिनो का भूखा प्यासा अर्जुन सत्त्वहीन होकर नीचे गिर पडता है। भक्त सुदर्शन को जब इस बात का बोध हुआ कि उपसर्ग टल गया है तो उसने अपना सथारा खोला और अर्जुन को अपनी गोदी मे लेकर उस पर हवा करने लगा।

अर्जुन को जब होश आया तो उसने सुदर्शन से परिचय प्राप्त किया और सुदर्शन के साथ ही प्रभु महावीर के दर्शनों को चल पड़ा। अब तो पूरा नगर ही दर्शनो के लिये उमड पड़ा था। दिव्य द्रष्टा प्रभु महावीर ने अर्जुन को आत्म जागृति का सन्देश दिया, जो उसके अन्तरग मे बहुत गहरा पैठ गया और उसने तत्काल दीक्षा ग्रहण करली।

दीक्षित होते ही उन्होंने बेले-बले पारणा अर्थात् दो दिन निराहार और एक दिन आहार का कठोर तपोव्रत स्वीकार कर लिया। अब जब वे अर्जुन मुनि भिक्षा हेतु नगर की वीथियो में जाते, तो नगर जन उन्हे यह कह कर पीटने लगते कि "तुम हत्यारे हो, तुमने मेरे अमुक-अमुक प्रियजन को मार दिया, अब यहा भिक्षा लेने आये हो।"

ऐसे क्षणो मे अर्जुन मुनि समभाव मे लीन होकर कर्मों की निर्जरा करने लगे। वे मारने वालो पर किञ्चित् भी द्वेष नही करते। अपितु बड़ी नम्रता से कहते—"मैंने तो आपके प्रिय जनो को मौत के घाट उतार दिया, आप तो केवल कुछ चोट पहुंचा कर ही छोड़ दे रहे हैं, आप कितने उपकारी हैं आदि।" इस प्रकार छः माह की अल्पावधि मे ही उन्होने समभाव की साधना में रमण करते हुए एवं भिक्षाचर्या तथा अलाभ परीषहो को सहन करते हुए अपने सभी पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा कर दी। उन्हे अधिकांशतया आहार-पानी भी सुलभ नही होता था तो क्षुधा, पिपासा, ताड़ना-तर्जना आदि परीषहो को सहन करके आत्मा को एकदम उज्ज्वल परिणामी बनाए रखा और थोड़े से समय में ही मुक्ति श्री को प्राप्त कर लिया।।

इस प्रकार निर्जरा समीक्षण मे साधक कर्म निर्जरा जनित आनन्द को प्राप्त होता हुआ अन्त मे सम्पूर्ण कर्मो की निर्जरा करके मोक्षगामी हो जाता है।



# १४ | लोक-समीक्षण

समीक्षण ध्यान की विभिन्न चिन्तन प्रणालियो मे लोक समीक्षण भी एक चिन्तन प्रणाली है । इस साधना प्रणाली में लोक के स्वरूप का चिन्तन करते हुए उसमे आत्मा के परिभ्रमण का समीक्षण किया जाता है । जैन तत्त्वज्ञान के अनुसार—

"लोकयते इति लोक: ।"

जो दृश्य है—देखा जाता है, वह लोक है । अर्थात् जिस क्षेत्र विशेष मे दृश्यमान पदार्थ हों वह लोक है । पारिभाषिक अर्थों मे यह सम्पूर्ण जगत् जहां जीव, अजीव धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आदि द्रव्य हैं, वह सम्पूर्ण क्षेत्र लोक है । इसके बाहर का क्षेत्र जहा केवल आकाशास्तिकाय मात्र है, अन्य पाच द्रव्य नही, वह अलोक है ।

लोक समीक्षण का साधक लोक के संस्थान-आकार का चिन्तन करता है, उसमें आत्मा किस-किस रूप में कहा-कहा जन्म लेती है तथा कहां-कहां कितनी बार भ्रमण कर चुकी है, आदि का समीक्षण भी किया जाता है ।

**लोक: स्वरूप समीक्षण**

यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड अनन्त-अनन्त अलोकाकाश से व्याप्त है । इस अलोकाकाश के मध्य ३४३ घनाकार राजू प्रमाण क्षेत्र मे लोक है । राजू का नाप बताते हुए कहा गया है—

३८ १२७९७० मन लोहे का एक भार होता है, ऐसे हजार भार वजन का गोला कोई शक्तिशाली देव बहुत ऊंचाई से—आकाश में से नीचे फेंके, वह गोला छः मास, छः दिन और छः घडी में जितना क्षेत्र पार करे, वह क्षेत्र की दूरी—लम्बाई एक राजू मानी गई है ।

ऐसे ३४३ घन राजू का यह लोक है। इसके मध्य १४ राजू लम्बी और (१) एक राजू चौडी त्रस नाल मानी गई है। इस त्रस नाल मे ही त्रस एव स्थावर जीव रहे हुए हैं। शेष लोक मे स्थावर जीव ही हैं।

यह लोक नीचे ही नीचे सातवी नरक के अन्तिम छोर पर ७ राजू चौडा है। वहा से ऊपर-ऊपर उठते हुए क्रमश चौडाई घटती जाती है और ७ राजू ऊंचाई तक अर्थात् मध्य लोक पर आते हुए एक राजू जितना चौडा रह जाता है। फिर ऊपर ग्यारह (११) राजू की ऊचाई तक अर्थात् पञ्चम देवलोक तक पहुंचते हुए इसकी चौडाई बढती हुई ५ राजू जितनी हो जाती है। यहा से पुनः ऊपर उठते हुए चौदह राजू की ऊचाई पर अर्थात् अपने ऊपरी छोर पर पहुचकर यह पुनः क्रमश घटते हुए एक राजू जितना चौडा रह जाता है। यही पर मोक्ष स्थान है। लोक की आकृति को उपमित करते हुए कहा जाता है कि कटि पर हाथ रखकर दोनो पैरो को घूमर की मुद्रा मे फैलाए हुए खडे नर्तक के आकार का यह लोक है।

चूकि त्रस जीवो का अवस्थान एक राजू प्रमाण चौडी त्रस नाल मे ही होता है, अतः अधोलोक अर्थात् नीचे के सात राजू लम्बे क्षेत्र मे सात प्रकार के नरक है, जिनमे अत्यन्त क्रूरकर्मा पापी जीव दुःख भोग करते हैं। वहा वे ही जीव जाते हैं, जो अशुभ कर्मों के भार से लदे हुए हो। वहा उन्हे भयकर वेदना भोगनी पडती है। सर्वाधिक वेदना सातवी नरक के जीवो को होती है। फिर क्रमशः ऊपर छठी, पाचवी, चौथी, तीसरी, दूसरी एवं पहली नरक भूमियो के जीवो की स्थिति एवं वेदना कम होती जाती है।

प्रथम नरक के ऊपरी छोर से १८०० योजन प्रमाण ऊचाई का एक राजू चौड़ा–लम्बा गोलाकार मध्य लोक अथवा तिरछा लोक है। यह त्रस नाल के ऊपर-नीचे के मध्य का स्थान है। इस एक राजू वाले गोलाकार मध्य लोक के एकदम मध्य मे एक लाख योजन ऊंचा-महान स्तम्भ के समान आकार वाला सुमेरू पर्वत है। जो नीचे १० दश हजार योजन चौडा है, तथा ऊपर सकीर्ण होता हुआ सर्वोपरि भाग पर एक हजार योजन चौड़ा रह जाता है। इस सुमेरु पर्वत के चारों

ओर चूडी के आकार मे, गोल फैला हुआ एक लाख योजन लम्बा चौडा जम्बू द्वीप है। इसमे एक भरत क्षेत्र एक एरावत क्षेत्र और एक महाविदेह क्षेत्र है।

जम्बू द्वीप को चारो ओर से परिवृत्त करता हुआ चूड़ी के आकार का ही दो लाख योजन की लम्बाई-चौड़ाई वाला लवण समुद्र है। लवण समुद्र से चारों ओर घिरा हुआ चूडी के आकार का ही चार योजन का विस्तृत घातकी खण्ड द्वीप है। इसमे दो भरत क्षेत्र, दो ऐरावत क्षेत्र एव दो महाविदेह क्षेत्र हैं। पुनः इसके चारो ओर आठ लाख योजन मे फैला हुआ कालोदधि समुद्र है। इसके भी चारों ओर गोलाकर मे ही सोलह लाख योजन जितना विस्तृत पुष्कर द्वीप है। पुष्कर द्वीप के ठीक मध्य मे उसके दो भाग करने वाला चूड़ी के आकार का मानुषोत्तर पर्वत है। इस पर्वत के अन्दर वाले अर्ध पुष्कर द्वीप मे दो भरत क्षेत्र, दो ऐरावत क्षेत्र एव दो महाविदेह क्षेत्र है। इस अढाई द्वीप क्षेत्र में ही मनुष्यों का आवास-निवास है। इसी आधार पर इस पर्वत का नाम मानुषोत्तर पर्वत पड़ा है कि इसके उत्तर अर्थात् बाहर मे मनुष्य नही होते।

इस प्रकार पुष्कर द्वीप के बाद उसको चारों ओर से घेरते हुए क्रमश असंख्य द्वीप एव समुद्र हैं, जो पूर्व-पूर्व से उत्तरोत्तर द्विगुणित विस्तार वाले है। उन सबका आकार चूड़ी के समान ही है। सबसे अन्त मे स्वयं भू-रमण समुद्र है, जो अर्धराजू जितना विस्तृत है। अढाई द्वीप के बाहर के सभी द्वीप-समुद्रो मे तिर्यंच प्राणी रहते है।

सुमेरु पर्वत समभूमि भाग से ९०० योजन ऊपर एव ९०० योजन नीचे तक मध्यलोक है। इसके अतिरिक्त ऊपर का क्षेत्र ऊर्ध्व लोक एव नीचे का क्षेत्र अधोलोक कहलाता है। सुमेरु पर्वत के समभूमि भाग से ७९० योजन ऊपर जाने पर तारा-मण्डल के विमान है। उससे १० योजन ऊपर सूर्य विमान एवं उससे ८० योजन ऊपर चन्द्रमा का विमान है। उससे ऊपर के बीस (२०) योजन के क्षेत्र मे शेष सभी ज्योतिष्क देवो के विमान है। ९०० योजन के उपर्युक्त क्षेत्र से ऊपर कुछ न्यून सात राजू का क्षेत्र मृदग के आकार का ऊर्ध्व लोक है। इस सम्पूर्ण क्षेत्र में प्रायः एक दूसरे से ऊपर १२ देवलोक,

६ लौकान्तिक देव. ६ नवग्रैवेयक देव एव पांच अनुत्तर देवों के विमान हैं, जो लाखो की सख्या मे हैं। इन सव विमानो मे अगणित देव रहते हैं। वे ही आत्माएं इन दैविक विमानों में जन्म लेती हैं, जो अत्यधिक पुण्य संचय करती है। देवलोक के ये स्थान भौतिक सुखोपभोग की प्रचुरता के स्थान हैं। यहा अधिकाशतया पुण्यो का फलोपभोग होता है। नवीन पुण्य संचय नहीवत् ही होता है।

इन देव लोको का सर्वोच्च एवं सर्वाधिक सुखद स्थान है, सर्वार्थ सिद्ध विमान। इस विमान से वारह योजन ऊपर सिद्धालय है। यही पर सिद्धशिला या ईषत् प्राग्भारा नामक पृथ्वी है, जो खुले हुए छत्र के आकार की एव पैंतालीस लाख योजन की लम्बाई-चौड़ाई वाली है। इसके सर्वोपरि भाग के एक योजन के चौवीसवें भाग में अनन्त-अनन्त सिद्ध आत्माएं अनन्त अव्यावाध आत्मानन्द मे लीन, स्थित हैं। इन अनन्त ज्ञानी सिद्ध भगवन्तो के आत्म प्रदेश अरूपी हैं और अलोक को स्पर्श करते हुए स्थित हैं।

### लोक समीक्षण से आत्म समीक्षण तक

यह सम्पूर्ण लोक के आकार का सामान्य-सा विवेचन हुआ। लोक समीक्षण ध्यान का साधक लोक के आकार-प्रकार के इस चिन्तन में आत्म समीक्षण करता है कि मेरी इस आत्मा ने इस सम्पूर्ण लोक मे किन-किन स्थानो पर कितने सुख-दुःख भोगे हैं। कहां-कहां जन्म-मरण किये हैं और किन-किन रूपो को धारण किया है।

तत्त्वज्ञो ने वताया है कि यह आत्मा अव्यवहार राशि अर्थात् अनादि निगोद काय से निकलकर व्यवहार राशि मे आयी है। प्रायः संसार की अनन्त आत्माओ ने इस व्यवहार राशि के अनन्त-अनन्त भव कर लिये हैं। इस लोक का कोई भी प्रदेश ऐसा नहीं है जिसे इस आत्मा ने जन्म-मरण के द्वारा स्पर्शित न किया हो। संसार का एक भी परमाणु ऐसा नही है, जिसे इस आत्मा ने औदारिक, वैक्रिय, कार्मण आदि शरीरो के रूप मे ग्रहण न किया हो। इस लोक के समस्त प्रदेशो पर इसने अनेकानेक वार जन्म-मरण प्राप्त किया है। अरे, यह आत्मा अगणित वार नरक भूमि की भयंकर यातनाओ को भोग चुकी है। यह तिर्यंच एवं मनुष्य योनियों में

भी तो अनन्त बार आ-जा चुकी है। इसने दुःखों की सख्यातीत घाटियां पार की है तो सुखो के अगणित साधन भी प्राप्त किये हैं। किन्तु क्या कभी इसे इन भौतिक सुखों से तृप्ति हुई है? क्या कभी दु.खों से पूर्ण रूप से सही अर्थों मे उद्विग्नता आई है ? अरे, यदि सही अर्थों मे दु खो से उद्विग्नता प्राप्त हो जाती तो क्या यह इस दु.खमय ससार से मुक्त नही हो जाती ?

अरे, आत्मन् ! तू लोक समीक्षण के माध्यम से आत्म समीक्षण कर कि मैं अनन्त-अनन्त काल से इस जन्म-मरण के झूले में झूल रहा हू—लोक मे गेंद की भाति ठोकरे खा रहा हू। कभी मनुष्य योनी से ठोकर लगी तो तिर्यंच में चला गया और वायुकाय के तन में लोकान्त तक जा गिरा। फिर वहा से ठोकर लगी तो विभिन्न रूपो को धारण करता हुआ देवलोको मे भी पहुंच गया। वहा भी कौनसा अमर बनकर रहा। वहा से भी फिर ठोकर लगी तो परिभ्रमण चलता रहा और नरक तक चला गया।

यह क्रम मेरी इस आत्मा का अनन्तकाल से चल रहा है। जिन सुख-सुविधा पूर्ण साधनो मे मैं अभी रच–पच रहा हूं, इनसे अनन्त गुणाधिक सुख मैं अनेकों बार भोग चुका हूं। फिर भी क्या मेरी आसक्ति इनसे छूटी है ? अरे ! यह सुख-दुःख तो अनेक बार देखे-भोगे जा चुके हैं जो कि वास्तव में मेरी कल्पना के ही ताने-बाने हैं। अरे, इस लोक मे अच्छा और बुरा है ही क्या, जो कुछ है पदार्थत्वरूप से एक रूप है। अच्छे-बुरे पदार्थो का भण्डार है। इन पदार्थों के प्रति राग-द्वेष के भाव ही मेरी आत्मा को इस संसार मे बाधे हुए हैं। अतः यदि मुझे इस लोक बन्धन से मुक्त होना है तो इस लोक का द्रष्टा बनना पडेगा, भोक्ता नही।

इसी प्रकार लोक समीक्षण मे द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव के आधार पर लोक स्थिति का चिन्तन भी किया जा सकता है। द्रव्य से लोकवर्ती–समस्त पुद्गल-परमाणुओ का, क्षेत्र से लोकाकाश के समस्त प्रदेशो का, काल से अवसर्पिणी एव उत्सर्पिणी काल के सम्पूर्ण समयो का एवं भाव से समस्त अध्यवसाय स्नानो का स्पर्शन इस आत्मा ने अनेक वार कर लिया है। इस प्रकार यह अनन्त काल से इस लोक मे जन्म-मरण के दु.ख झेलती चली आ रही है। चूंकि अब मैंने लोक

समीक्षण के द्वारा आत्म स्थिति का समीक्षण कर लिया है, अतः अब मैं इस लोक मे जन्म-मरण के चक्रव्यूह मे नही उलझूंगा । अब मैं इस लोक स्थिति से अपनी आत्मा को बाहर निकालकर लोकाग्र स्थित सिद्धालय को ले जाऊंगा ।

आज तक मेरा लोक भ्रमण अज्ञान के कारण ही हो रहा था । मैंने कभी लोक स्वरूप का एवं आत्म-परिभ्रमण का समीक्षण ही नही किया था । इसीलिये तो कहा गया है—

चौदह-राजू उत्तगनभ, लोक-पुरुष-संठान ।
तामे जीव अनादि तें, भरमत है बिन ज्ञान ॥

अर्थात् नृत्य करते हुए नर्तक के आकार वाले चौदह राजू लम्बे इस लोक में जीव अनादि काल से ज्ञान के अभाव मे परिभ्रमण कर रहा है ।

समीक्षण ध्यान का साधक आत्म चिन्तन करता हुआ लोक समीक्षण की घड़ियो मे अपना परिपूर्ण चिन्तन इस बात पर केन्द्रित करता है कि मुझे अब लोक मे नही, लोक के अग्रभाग-सर्वोच्च स्थान, सिद्ध शिला से ऊपर अलोक को स्पर्श–करने वाले स्थान पर पहुचना है और वह भी वायुकाय या और किसी स्थावर काय आदि के रूप में नहीं । मुझे वहा पहुंचना सम्पूर्ण रूप से कर्मो से मुक्त होकर अव्याबाध आनन्द मे सदा-सदा काल तक लीन होने के लिये, जहा से पुनः इस संसार मे जन्म धारण नही करना पड़े ।

## शिव राजर्षि का लोक समीक्षण

और यह होगा लोक स्वरूप के सम्यक् समीक्षण के द्वारा । बहुत बार आत्मा लोक स्वरूप के समीक्षण से ही अपने अज्ञान के पर्दो को हटा देती है और अपने मिथ्यात्व पोषित क्षुद्र चिन्तन से ऊपर उठकर विराट लोक का साक्षात्कार कर लेती है, जैसा कि शिव राजर्षि ने किया था ।

चरम तीर्थंकर प्रभु महावीर के समय का यह प्रसंग है । बनारस नगरी के निकटवर्ती वन प्रान्तरो मे अनेको तापस विविध

प्रकार के अज्ञानतापूर्ण तप किया करते थे। उन्ही तापस सन्यासियों में एक शिव राजर्षि भी थे। वे देहदमन के रूप मे अत्यन्त कठोर तपस्या कर रहे थे। तपस्या के प्रभाव से उन्हे विभंग ज्ञान हो गया। (मिथ्यादृष्टि के अवधिज्ञान को विभंग ज्ञान कहा जाता है, जिसमें व्यक्ति मर्यादित क्षेत्र के रूपी पदार्थों को हेय, ज्ञेय और उपादेय की विपरीतता पूर्वक देखता है।) विभग ज्ञान के द्वारा शिवराज तापस सात द्वीप-समुद्रो को देखने-जानने लगे। उन्होने यह मत निश्चित किया कि मुझे ब्रह्मज्ञान हो गया है, जिसके द्वारा मैं सम्पूर्ण पृथ्वी मण्डल को देख रहा हूं। चूंकि मुझे सात द्वीप एव सात समुद्र का ज्ञान हुआ है अतः कुल ब्रह्माण्ड इतना ही विस्तृत है। अपनी इस अवधारणा का प्रचार वे जन सामान्य मे भी करने लगे। वे कहने लगे। "पृथ्वी सात द्वीप समुद्र पर्यन्त ही है। इसके आगे अन्धकार ही अन्धकार है।"

एक बार जब वे भिक्षावृत्ति के लिये नगर मे गए तो उन्होंने लोगों के द्वारा सुना कि भगवान् महावीर तो द्वीप-समुद्रों की सख्या असख्यात् बनाते हैं और शिवराज ऋषि सात-द्वीप और सात समुद्र ही बताते हैं। इनमें किन की बात सत्य मानी जाय, कुछ लोगो ने स्वयं शिवराज ऋषि को भी पूछ लिया, तो शिव राजर्षि ने सगर्व कहा— "मेरी आखा देखी बात असत्य कैसी हो सकती है? मैं स्वय जाकर इस विषय मे महावीर से वाद-विवाद करूंगा। मेरी बात गलत नही हो सकती है।'

अवसर प्राप्त होते ही शिवराज ऋषि प्रभु महावीर के समवसरण में पहुचे। महावीर की दिव्यता–भव्यता को देखते ही उनका अहकार चूर-चूर हो गया। वे मन ही मन उस लोकोत्तर दिव्य विभूति के प्रति अवनत हो गए। उनके अध्यवसायो–विचारों मे विशुद्धि का प्रकर्ष होने लगा और उनका मिथ्याज्ञान सम्यक्त्व में बदल गया। उन्हें बोधि की–सम्यग्दर्शन की प्राप्ति हो गई। अपनी क्षुद्रता का उन्हे वोध हुआ और वह विभग ज्ञान अवधिज्ञान के रूप में बदल गया। यही नही, विचारो की विशुद्धि अधिकाधिक होती गई और उन्हे सात द्वीप-समुद्रों से आगे के द्वीप-समुद्र भी दिखाई देने लगे। धीरे-धीरे

उन्होने असख्यात् द्वीप-समुद्रो को अपने अवधिज्ञान के द्वारा देख लिया। उसी समय वे महावीर के शिष्य बन गए और अन्त मे केवलज्ञान प्राप्त करके मुक्तिगामी बन गए।

इस प्रकार लोक समीक्षण के द्वारा शिवराजर्षि ने आत्मा की चरम एव परम उपलब्धि को प्राप्त कर लिया। लोक समीक्षण की यह विधि अज्ञान के पर्दो को चीरकर फेंक देती है और आत्मा के भीतर लोक के अणु-अणु का अनन्त भूत भविष्य से अनुबन्धित ज्ञान जागृत हो जाता है।



# १५ बोधि बीज समीक्षरण

बोधि शब्द जैन तत्त्व ज्ञान का पारिभापिक शब्द है। यहां बोधि शब्द का अर्थ सम्यग्दर्शन किंवा आत्म दर्शन से लिया गया है। बोधि अथवा सबोधि का प्राप्त होना मुक्ति साधना की प्रारम्भिक शर्त है। किन्तु इस शर्त की पूर्ति होना ही सबसे कठिन माना गया है। प्रभु महावीर ने कहा है—

"सद्दा परम दुल्लहा"

श्रद्धा अर्थात् वीतराग वचनो पर श्रद्धा-विशुद्ध विश्वास अथवा तत्त्वातत्त्व का विवेक अत्यन्त दुर्लभ है। चूंकि हमारी आत्मा अनादि काल से मिथ्यात्व-अज्ञान मे रमण करती चली आ रही है—आत्मा के संसार परिभ्रमण का मूल कारण भी मिथ्यात्व ही है। इस आत्मा ने अनादिकाल से विभाव को ही स्वभाव मान लिया है, अतएव इससे बोधि की प्राप्ति दुर्लभ मानी गई है।

आगमिक दृष्टि से संसार में अन्य पदार्थों का प्राप्त होना उतना कठिन नही है, जितना सम्यग्दर्शन का प्राप्त होना माना गया है। इस आत्मा को दैविक ऐश्वर्य अनन्त वार प्राप्त हो चुका है। भौतिक सुख-सुविधाएं अगणित वार प्राप्त हो चुकी हैं, किन्तु सम्यग्ज्ञान तथा सम्यग्दर्शन की प्राप्ति के अभाव मे यह अनन्तकाल से जन्म-मरण करती आ रही है।

### मानवीय तन की दुर्लभता एवं स्वल्पता का समीक्षण

आगमिक एक अवधारणा के अनुसार अनादिकालीन मिथ्यात्व" से मुक्ति एव प्रथम सम्यक्त्व वोधि की प्राप्ति तीर्थंकर पाद मूल में अथवा तीर्थंकर भगवन्त के शासन मे मानव तन मे हो प्राप्त हो सकती

है। हम जरा यह चिन्तन करें कि मानव तन का प्राप्त होना भी अत्यन्त दुर्लभ एवं स्वल्प होता है तो तीर्थंकर देव का शासन प्राप्त करने के लिये कितने पुण्य की आवश्यकता होगी ? मानव जीवन की दुर्लभता एवं स्वल्पता का एक सामान्य विश्लेषण यहां प्रस्तुत है—

यह सम्पूर्ण लोक (ब्रह्माण्ड) ३४३ घनराजू क्षेत्र मे फैला हुआ है। इस लोक मे सर्वत्र जीवों का अस्तित्व है। एक बालाग्र जितना क्षेत्र भी जीव अस्तित्व से रहित नहीं है। अनन्तानन्त जीवों के इस समूह मे मनुष्य हैं ही कितनी संख्या मे ? इस ३४३ राजू जितने क्षेत्र मे त्रस प्राणी केवल चौदह राजू जितने क्षेत्र मे ही हैं। इन चौदह राजू मे अधिसात राजू क्षेत्र मे नीचे नारकीय जीव है तथा भवनपति देव एव अन्य जीव हैं। ऊपर के कुछ न्यून सात राजू क्षेत्र में देवलोक-स्वर्ग है। इन दोनो के मध्य वाले भाग मे जो १८०० योजन ऊचा एवं एक राजू चौडा मध्यलोक है, उसमे असख्यात द्वीप-समुद्र हैं। इन अगणित द्वीप-समुद्रो मे केवल पैतालीस लाख योजन जितने अढाई-द्वीप मे मनुष्य क्षेत्र माना गया है। इन पैतालीस लाख योजन मे भी २० लाख योजन जितना क्षेत्र तो समुद्रो ने रोक लिया है। अवशेष पच्चीस लाख योजन मे भी अनेक नदियां, पर्वत एवं जगल आदि हैं। मनुष्य के तो केवल १०१ क्षेत्र ही हैं। इनमे भी कर्म क्षेत्र भूमि, जहा कि बोधि लाभ सम्भव है, वे तो पन्द्रह ही है। इनमें सभी मे बोधि लाभ नही हो सकता है, क्योकि इनमे आर्य क्षेत्र तो अत्यन्त स्वल्प है। जैसे भरत क्षेत्र के बत्तीस हजार (३२०००) देशो मे केवल २५½ देश ही आर्य हैं। इसी प्रकार अन्य क्षेत्रो मे भी आर्य भूमियो की अति अल्पता है।

इसके उपरान्त भी, इन पन्द्रह कर्म भूमियों में भी पाच महाविदेह क्षेत्रो मे ही हर समय धर्म आराधना के अवसर उपलब्ध होते हैं। शेष भरत एवं ऐरावत क्षेत्रो मे तो दस कोडाकोडी सागरोपम जितने काल खण्ड मे केवल एक कोड़ाकोड़ी सागरोपम जितना काल ही बोधि लाभ के योग्य होता है। इनमे भी सभी मनुष्यो को बोधिलाभ नहीं होता है, किन्ही-किन्ही आत्माओं को ही ऐसा महान् अवसर प्राप्त हो सकता है। क्योकि मानवीयतन के प्राप्त हो जाने के बाद भी, आर्य

क्षेत्र, उत्तम कुल, परिपूर्ण इन्द्रियां, स्वस्थ शरीर, दीर्घ आयु, सुख पूर्वक आजीविका का साधन, सद्गुरु का सयोग, आगमवाणी का श्रवण और इस पर चिन्तन-मनन एव आचरण का संयोग अत्यन्त कठिनता से उपलब्ध होता है। कदाचित् इन सभी उपलब्धियों का संयोग मिल भी जाय, किन्तु यदि आत्मा मे भव्यत्व का परिपाक न हो, सुलभ बोधिकता एवं कर्म की स्वल्पता आदि के सयोग न हो तो भी बोधि-लाभ सम्यग्दर्शन की प्राप्ति नही हो पाती है।

### बोधि बीज की उपलब्धि का समीक्षण

इस स्थिति से यह अच्छी तरह समझा जा सकता है कि इस विराट विश्व मे मानवीय तनधारी प्राणी हैं ही कितने ? अरे ससार में अन्य सभी योनियो के जीव असख्यात एवं अनन्त माने गये हैं जबकि मनुष्यो की संख्या संख्यात-गणना मे आने जितनी ही मानी गई है।

यह सामान्य विज्ञान का सिद्धान्त है कि जो वस्तु बहुमूल्य एव दुर्लभ होती है, वह स्वल्प ही होती है। संसार मे ककड-पत्थर बहुत होते हैं, जबकि हीरे-पन्ने-मणि-माणिक्य अत्यल्प ही होते हैं।

इसी आधार पर शास्त्रकारो ने कहा है—

"दुल्लहेखलु माण्स्से भवे, चिरकालेण विसव्व पाणीणं।"

अर्थात् सभी प्राणियो के लिये मानवीय भव अत्यन्त दुर्लभ है। चिरकाल तक संसार मे परिभ्रमण करने पर भी यह अत्यम्त कठिनाई से प्राप्त होता है। और उस पर सम्यक्त्व किंवा बोधि बीज की प्राप्ति तो और भी दुर्लभ मानी गई है। अत: बोधि वीज समीक्षण में साधक स्वात्म समीक्षण करता है कि—हे आत्मन् ! अनन्त-अनन्त पुण्य के उदय से ही तुम्हे यह मानवीय तन प्राप्त हुआ है। आर्य क्षेत्र, उत्तम कुल आदि का सुयोग मिला है। महान समता योगी आत्मनिष्ठ गुरु का सयोग मिला है तथा उन्ही सुगुरु के चरणाश्रय से तुझे वाधि वीज की प्राप्ति हो गई है। अब यदि तुमने इस सम्बोधि को सुरक्षित नहीं रखा तो पुन: यह आत्मा मिथ्यात्व मे भटक जायेगी और उत्कृष्टत. अपार्घ पुद्गल परावर्तन काल तक पुन: इसे जन्म-मरण के चक्कर मे भटकना पड़ेगा।

अतः हे आत्मन् ! तू अपने इस आत्म चैतन्य को परम मुक्ति परम शान्ति के द्वार तक ले जाना चाहती है तो इस आत्म क्षेत्र मे सम्यक्त्व रूप वीज का वपन कर ज्ञान रूप जल से इसका अनवरत सिंचन करके धर्म रूप वृक्ष को पल्लवित करती रहेगी तो तेरा यह भव भ्रमण अवरुद्ध हो जायेगा । तू जन्म-मरण के चक्कर से वच जायेगी । अरे आत्मन, तुम्हारी यह उपलब्धि कोई सामान्य उपलब्धि नही है । कर्मों की सत्तर कोड़ाकोड़ी सागरोपम की स्थिति न्यून होती हुई जव अन्तः कोटा-कोटि सागरोपम जितनी रह जाती है तभी किसी-किसी आत्मा को यह अवसर प्राप्त होता है । अनन्त-अनन्त पुण्यों का संचय भी इस अवस्था तक नही पहुंचा सकता है । कर्मों की महान निर्जरा के द्वारा ही इस स्थिति तक तू पहुंची है ।

## साधना का मूल आधार वोधि समीक्षण

प्रिय आत्मन् ! तू आत्म समीक्षण कर कि तेरे इस जीवन का मूल उद्देश्य क्या है ? क्या अनन्त-अनन्त काल तक इस संसार के जन्म-मरण रूप जाल मे उलझे रहना ही तेरी नियति हैं ? या इससे मुक्त होने की प्रवल भावना तेरे भीतर जागृत हुई हैं ? यदि तू इस दु.खो से परिपूर्ण संसार से मुक्त होना चाहता है तो चिन्तन कर कि इसके लिये सवसे प्रथम किस तत्त्व को आवश्यकता होगी ? तेरा कल्याण किस प्रारम्भिक तत्त्व की उपलब्धि पर हो सकेगा ?

वस इसी का समाधान है प्रस्तुत वोधि वीज समीक्षण । वोधि वीज अर्थात् सम्यग्दर्शन, आत्म दर्शन या स्वरूप वोध के वाद ही सभी प्रकार की धार्मिक क्रियाएं मुक्ति की हेतु वन सकती हैं । वोधि वीज के अभाव मे यह आत्मा अकाम निर्जरा एव पुण्यों के संचय से देवलोकों के भौतिक सुख तो प्राप्त कर सकती है ? नव ग्रैवेयक जैसे उच्च देवलोको मे भी पहु च सकती है, किन्तु मुक्ति मंजिल की ओर एक कदम भी आगे नहीं वढ सकती है । इसी अपेक्षा से तो कहा गया है ।

"दसरण मूलो धम्मो"—

धर्म दर्शन-सम्यग्दर्शन मूलक होता है । सम्यग्दर्शन से रहित

जरा अपने ही वोधि बीज से देख कि जिन पदार्थो को देखकर तू विकारी बनता हैं, वे सभी पदार्थ नाशवान् हैं—कर्म सयोगो से प्राप्त हुए हैं। यहां तुम्हारा कुछ भी नही है। जिसे तू अपना समझता है, वह शरीर भी तुम्हारा नहीं है। न कोई यहा तुम्हारा शत्रु या मित्र है। तू स्वयं ही अपना शत्रु या मित्र है, जैसा कि प्रभु महावीर नें कहा है—

अप्पा कत्ता-विकत्ताय, दुहाण य सुहाण य।
अप्पा मित्तममित्तं च दुप्पट्ठिम्र, सुपट्ठिम्रो ॥

सन्मार्ग के प्रति प्रस्थित अपनी आत्मा ही अपना मित्र है और असत्मार्ग की ओर गतिशील आत्मा स्वयं की शत्रु हो जाती है। अतः तू बाहर मे किसी शत्रु या मित्र की कल्पना ही क्यो करता है?

अरे! यह तुम्हारा आज तक का अज्ञान ही था कि तुम बालक के खिलौनों के समान बाह्य····पदार्थों मे ही खेल-क्रीडा करते रहे। अन्यथा तुम तो अनन्त ज्ञान एव अनन्त शक्ति के धारक हो। जरा भेद विज्ञान के प्रकाश में अपने स्वरूप को देखो तो लगेगा कि मैं तो अजर-अमर धर्मा अविनाशी ईश्वर हू। फिर क्यो मैं जन्म–मरण के चक्कर में उलझा हुआ हूं।

नही! नही! अब मैं अपने इस बोधि वीज को खोने वाला नही हूं। अब तो मैं अपने भीतर अपने ईश्वरत्व का दर्शन कर रहा हूं। अरे! जव मैं स्वयं ईश्वर हूं तो अन्य किसी ईश्वर की उपासना क्यों करूंगा? कहा भी तो है—

यः परमात्मा सएवाऽह, योऽहं स परमस्ततः।
अहमेव मयाराध्यो, नान्यः कश्चिदिति स्थितिः ॥

मुझे जव स्वय के भीतर ही देवत्व दिखाई दे गया है, तो मैं स्वयं के लिये स्वय ही आराध्य-उपास्य हो गया हूं। आत्मा का आराध्य आत्मा ही तो है। ससार की सर्वोपरि सत्ता इस आत्मा के लिये दूसरा आराध्य हो ही कौन सकता है? आत्मा की आराधना ही तो परमात्मा वना देती है।

अहा, ! इस बोधि लाभ जनित आत्माराधना मे–आत्म समीक्षण मे कितना आनन्दप्रद अनुभव हो रहा है । संसार के पदार्थों के प्रति सारी आसक्तियां टूटती जा रही है । शरीर के प्रति भी तो अनासक्ति के भाव जागृत हो रहे हैं । वास्तव में यह अनुभूति–यह आत्म ज्ञान की रमणता अद्भुत है, अनिर्वचनीय है, और अत्यन्त दुर्लभ है । इसी दृष्टि से तो कहा गया है—

धन-जन-कंचन-राज सुख, सबहि सुलभ करि जान ।
दुर्लभ है ससार मे, एक यथार्थ ज्ञान ॥

ससार की समस्त सम्पदा यहा तक की चक्रवर्ती का छः खण्ड का वैभव और देवलोको के सुख भी सुलभ हैं, किन्तु यथार्थ ज्ञान अर्थात बोधि बीज की प्राप्ति को दुर्लभ माना गया है ।

यह दुर्लभ बोधि बीज मुझे अनन्त-अनन्त जन्मो के भटकाव बाद प्राप्त हुआ है । क्या यह यो ही सहज में प्राप्त हो गया है ? नही, इसके लिये मेरी इस आत्मा को मिथ्यात्व मोह के साथ कितना संघर्ष करना पड़ा है ? अगणित बार मेरी इस आत्मा के विशुद्ध अध्यवसायो ने मिथ्यात्व एवं उसके सहचर अनन्तानुबन्धी कषायो के साथ सघर्ष किया है । सत्तर (७०) कोटाकोटि सागरोपम की स्थिति वाले इस मिथ्यात्व को घटा कर अन्तः कोटाकोटि सागरोपम जितनी स्थिति मे लाने के बार यथा प्रवृत्तिकरण, अपूर्णकरण एव अनिवृत्ति करण जैसी विचारो की विशुद्धि पर आरोहण करने के पश्चात् कहीं इसे यह बोधिलाभ हुआ है । इतने तुमुल संघर्ष एव महानतम श्रम से उपलब्ध इस सम्यग्दृष्टि बोध को पुनः खो देना क्या बड़ी भारी मूर्खता नही होगी ?

नही, अब यह नहीं हो सकता है । अब तो मेरे अध्यवसायो की धारा-आत्म परिणामों की विशुद्धि बढती ही जा रही है । बोधिलाभ के पश्चात् प्राप्त होने वाली विरति की धारा मेरी चेतना मे गहरा रही है, जो कि बोधि बीज की फल श्रुति है । शास्त्रकार कहते हैं कि—

"णाणस्स फलं विरइ"

ज्ञान का फल विरति मे है—हेय के परित्याग में है । जहाँ

हेय का त्याग होगा वहा त्याग-साधना रूप सयम सहज ही फलित होगा और इस प्रकार यह आत्मा चैतन्य समीक्षण से परमात्म समीक्षण तक पहुंच जाएगी। यह विरति का भाव तो प्राप्त हुआ था बोधि समीक्षण से आदि तीर्थंकर प्रभु ऋषभ देव के १८ पुत्रो को।

## प्रभु ऋषभदेव के ९८ पुत्रों का बोधि बीज समीक्षण

आदि तीर्थंकर प्रभु ऋषभदेव के ज्येष्ठ पुत्र चक्रवर्ती सम्राट भरत ने भरत क्षेत्र के छहो खण्ड पर विजय श्री प्राप्त कर ली। दिग्दिगन्त मे अपनी विजय की दुन्दुभि का उद्घोष करते हुए जब वे अपनी राजधानी मे लौट आए, किन्तु उनके चक्ररत्न ने आयुधशाला में प्रवेश नही किया। चक्रवर्ती सम्राट का चक्र रत्न इस बात का प्रतीक होता है, कि छह खण्ड की सम्पूर्ण पृथ्वी पर चक्रवर्ती सम्राट की आज्ञा का अनुशासन पूरा स्वीकृत नही होने तक वह आयुधशाला मे प्रवेश नही करता है, बाहर ही चलता रहता है।

चक्रवर्ती सम्राट भरत ने अपने राजपुरोहित से पूछा कि जब मै छः खण्ड के सम्पूर्ण भरत खण्ड पर विजय श्री प्राप्त करके आ गया हूं तो चक्र रत्न आयुधशाला में प्रवेश क्यो नही कर रहा है ?

राजपुरोहित ने कहा—"सम्राट ! छः खण्डों पर पूर्ण विजय प्राप्त कर लेने के वाद भी अभी आपने अपने भाइयो पर अपना अनुशासन स्थापित नही किया है। वे आपके ९९ भाई अभी भी आपके अनुशासन को स्वीकार नही करते है। अत. जब तक वे आपके अधीन रहना स्वीकार न करलें, आपकी सम्पूर्ण छह खण्ड की विजय नही मानी जा सकती है और ऐसी स्थिति मे चक्र रत्न आयुधशाला में प्रवेश नही करेगा।"

तत्काल भरत चक्रवर्ती ने दूत के द्वारा अपने ९९ भाइयो को सदेश कहलाया कि तुम अपने पिता श्री द्वारा प्रदत्त राज्य में शासन करो, किन्तु मेरी आज्ञा स्वीकार करलो। इस पर वाहुवली तो युद्ध करने के लिये तत्पर हो गये किन्तु ९८ भाइयों ने कहा कि हमे यह राज्याधिकार पिता श्री ने दिया है, उसमे आपका कोई अधिकार नही

है, फिर भी हम पिता श्री से पूछेंगे वे जैसा कहेगे, वैसा ही हम करेंगे ।

९८ भाई प्रभु ऋषभदेव के चरणो में पहुचे एव प्रभु से निवेदन किया—"भगवन् ! भरत जी अपनी विशाल राज्य सम्पदा से भी सन्तुष्ट नही है और हमारे छोटे-छोटे राज्य भी हड़प लेना चाहते हैं। अब हमे क्या करना चाहिये !"

सर्वज्ञ-सर्वद्रष्टा वीतराग प्रभु ऋषभदेव ने ९८ भाईयो को समझाते हुए कहा—

यद्यपि यह शाश्वत नियम है कि चक्रवर्ती सम्राट जब तक छः खण्डो पर परिपूर्ण शासन नही कर लेता है, तब तक उनका चक्र रत्न आयुधशाला मे प्रवेश नही करता है ।

फिर भी तुम आत्मिक राज्य के लिये विचार करो—समझो

सबुज्झह किं न बुज्झह,
संबोहि खलु पेच्च दुल्लहा ।

अरे राजपुत्रो ! समझो, सम्बोध को प्राप्त करो । तुम यह क्यो नही समझते हो कि यह राज्य तो नश्वर है । इस राज्य के मोह मे जीवन समाप्त हो गया तो, आगामी काल मे सम्बोधि का प्राप्त होना ही कठिन हो जाएगा, क्योकि बोधि बीज की प्राप्ति अत्यन्त दुर्लभ है । तुम्हारी आत्मा अनादिकाल से मिथ्यात्व मे—मोह मे भटकती आ रही है । अब यह अवसर प्राप्त हुआ है तो इस क्षणिक-अस्थायी राज्य को छोडो और सम्बोधि-सम्यक्त्व एव चारित्र धर्म को स्वीकार करके उस अविनाशी मुक्तिपुरी के राज्य को प्राप्त करो जहां किसी भी चक्रवर्ती का जोर नही चलता है ।

प्रभु ऋषभ देव की इस अमृत देशना से उन ९८ भाइयो ने एक साथ सम्बोधि को प्राप्त कर लिया और समस्त राज्य वैभव को छोड़कर निकल पड़े, अविनाशी राज्य की प्राप्ति के लिये । अरे, निकल

ही नही पड़े, बोधि बीज समीक्षण के द्वारा ऐसी उच्च कोटि की साधना की कि उसी जीवन मे चरम एव परम आनन्द स्वरूप अक्षय साम्राज्य को प्राप्त ही कर लिया।

इस प्रकार बोधि समीक्षण के द्वारा साधक अपने अनादिभव भ्रमण को अवरुद्ध करके जन्म-मरण को अत्यन्त सीमित कर देता है। अपने जीवन के—आत्मा के मूल स्वरूप का बोध प्राप्त करके उसके मूल लक्ष्य के लिये गतिशील हो जाता है।



# १६ धर्म तत्त्व-समीक्षण

संसार के समस्त प्राणियों से भिन्नता का मानव के पास यदि कोई आधार है तो, वह है धर्म। यदि मानव जीवन से धर्म को अलग कर दिया जाय—साधना को निकाल दिया जाय तो पशु में और मानव में अथवा देव और मानव में क्या अन्तर रह जाता है? इसी दृष्टि से नीतिकारो ने कहा है—

आहार निद्राभय मैथुनञ्च, सामान्य मेतत् पशुभिः नराणां।
धर्मोहि तेषामधिको विशेषो, धर्मेण हीना पशुभिः समाना॥

भोजन, निद्रा, भय एव मैथुन-सन्तति-प्रजनन का कार्य—ये सभी समस्याएं मानव एवं मानवेतर तिर्यंच प्राणियो मे समान रूप से पायी जाती है। पशु जगत मे भी ये ही समस्याए पायी जाती हैं और मानव मे भी। फिर मानव अपने आपको किस आधार पर श्रेष्ठ मानता है? यदि वह यह सोचे कि अधिक से अधिक भौतिक सुख-सुविधाएं जुटाने में वह सक्षम है, जो कि पशु नही कर पाता है। तो यह विशेषता तो दैविक सृष्टि में उससे कई गुणा अधिक है, बल्कि देवों को तो इसके लिये प्रयास भी नही करना पडता है, उन्हे सारी समृद्धि पूर्व जन्म के पुण्यों से सहज ही प्राप्त हो जाती है। उन्हे अपनी सुख-सुविधाओं के लिये भौतिक साधनो को जुटाने के लिये किसी प्रकार का कोई आविष्कार नही करना पडता। उनके सामान्य से संकल्पो से समृद्धि उनके चरणों में दौडी आती है।

इस आधार पर हम यह अच्छी तरह समझ सकते हैं कि ससार के इतर प्राणियो से मानव के भिन्नता की पहचान केवल धर्म साधना ही है। धर्म तत्त्व ही एक ऐसा तत्त्व है जो मानव को अन्य सभी प्राणियो से श्रेष्ठ स्थापित करता है।

इस प्रकार धर्म तत्त्व की महत्ता पर गहन चिन्तन करना धर्म तत्त्व समीक्षण कहलाता है। समीक्षण ध्यान का साधक धर्म शब्द

की व्याख्या, उसके स्वरूप एव उसके उद्देश्य आदि के विषय मे चिन्तन करता हुआ आत्म समीक्षण करता है ।

## धर्म. परिभाषा समीक्षण

यो तो धर्म की अनेक परिभाषाएं की गई हैं, किन्तु उसकी शाब्दिक परिभाषा है—"धारयति इति धर्मः" अर्थात् "दुर्गतौ पततां जनानां सद्गतौ धारयति इति धर्मः ।" दुर्गति में गिरते हुए प्राणियो को जो बचाये रखे—सद्गति में धारण करके रखे वह धर्म है । यहा इस शाब्दिक व्याख्या से धर्म का अर्थ उस भाव विशुद्धि एव क्रिया अनुष्ठान से लिया गया है जो शुभ कर्म या कर्म निर्जरा का हेतुभूत हो । लाक्षणिक परिभाषा के अनुसार तीर्थंकर भगवन्तों ने—"वत्थू सहावो धम्मो" वस्तु के मौलिक स्वभाव को धर्म कहा है । किसी भी पदार्थ का मूल स्वभाव उसका धर्म है । यथा अग्नि का ऊष्णत्व अग्नि का धर्म है, पानी का शीतत्व उसका धर्म है, स्वरूप मे रममाण होना आत्मा का धर्म है ।

धर्म समीक्षण मे साधक केवल धर्म शब्द की परिभाषा पर ही नही अटकता, अपितु धर्म के लाक्षणिक अर्थों का समीक्षण करता है । जब वह वस्तु के स्वभाव का समीक्षण करता है और समीक्षण की गहनता मे प्रवेश करता है, तो उसका चिन्तन आत्म-स्वभाव पर केन्द्रित होता है । वह बहिर्गामी न होकर अन्तर्गामी चिन्तन हो जाता है । साधक धर्म शब्द के मूल लाक्षणिक अर्थ को हृदयंगम करता हुआ स्वरूप रमणता की स्थिति में प्रवेश कर जाता है और जहा स्वरूप रमणता आती है, वहा विश्वोपम्य की भावना सहज बन जाती है । आत्म रमणता के क्षणों में ससार के समस्त प्राणी अपने आत्मीय कि वा आत्मवत् ही दिखाई देने लगते हैं और स्थिति मे अहिंसा सहज ही फलित हो जाती है । इसी आधार पर अहिंसा को धर्म का मूल आधार अथवा प्राण कहा गया है । आत्मोपम्य की भावना वाला चित्त ही अहिंसक चित्त बन सकता है और जिस चित्त मे अहिंसा है, वहां धर्म का आवास होता ही है । क्योकि अहिंसा–दया को धर्म का मूल तत्त्व स्वीकार किया गया है ।

जैनागमो के स्वर हैं—

"धम्मो मंगल मुक्किट्ठं, अहिंसा संजमो तवो ।"

धर्म उत्कृष्ट मगल रूप है, जो कि अहिंसा, संयम और तप रूप है । सयम और तप तो उपचार से धर्म हैं, वास्तव मे तो धर्म अहिंसा ही है । अहिंसा भगवती मे संयम, तप आदि सभी समाहित हो जाते है । कहा गया है—

"दया धर्म का मूल है"

धर्म का मूल दया-अहिंसा है । जहा अहिंसा है, वहा धर्म है, जहां हिंसा है वहां अधर्म है । इसीलिये तो कहा है—

"हिंसा नाम भवेद्धर्मो न भूतो न भविष्यति ।"

हिंसा मे धर्म हो, यह न कभी हुआ है और न कभी होगा । धर्म अहिंसा मे ही हो सकता है, हिंसा मे नही ।

समीक्षण ध्यान का साधक इस अहिंसा मूलक धर्म के द्वारा अपने से भिन्न प्राणियो पर ही अनुकम्पा दया नही करता है, अपितु इसके माध्यम से वह अपने आपको पाप से बचाकर स्व दया भी करता है । इस अहिंसा रूप धर्म तत्त्व का समीक्षण किया था करुणा मूर्ति धर्मरुचि अणगार ने—

## धर्मरुचि अणगार का धर्म-समीक्षण

विश्रुत विद्वान् आचार्य धर्मघोष एक वार भ्रमण करते हुए अपने शिष्य परिकर के साथ चम्पानगरी मे पधारे । उनके साथ उनके उग्र तपस्वी करूणा मूर्ति धर्मरुचि अणगार भी थे । धर्मरुचि अणगार अपने मासखमण के पारणे हेतु भिक्षाटन करते हुए एक ब्राह्मण परिवार के यहां पहुंच गए । उस ब्राह्मण परिवार के तीन भाइयों में यह सामञ्जस्य था कि पारी-पारी से एक-एक के घर तीनो भोजन करेंगे । एक वार वडे भाई की पत्नी नाग श्री की पारी थी । उसने भोजन वनाते समय ध्यान नही रखा और उसके द्वारा कड़वे तुम्बे का शाक वना लिया गया । यद्यपि उसने उसमे घृत एव मशाले आदि वहुत अच्छे डाले कि मैं सबसे अच्छा भोजन वनाकर सबको खिलाऊं, किन्तु उसकी असावधानी से शाक एकदम कड़वा वन गया । भोजन का

समय निकट होने से उसने शीघ्रतापूर्वक दूसरा शाक तो बना लिया, किन्तु उस कटक तुम्बे को फकने का उसे अवसर नही मिला । सयोगत: धर्मरूचि अरणगार वहा पहु च गए और उस विप्र पत्नी नाग श्री ने वह कटुक तुम्बे का शाक पूरा का पूरा धर्मरूचि अरणगार को बहरा दिया ।

धर्मरूचि अणगार उसे लेकर गुरु के चरणो मे उपस्थित हुए एवं भिक्षापात्र उनके समक्ष उपदर्शित किया । गुरु आचार्य धर्मघोष ने उस शाक के गन्धादि से ज्ञात कर लिया कि यह विषैला पदार्थ है और उग्र तपश्चरण के कारण धर्मरूचि अरणगार का पेट एव पाचन संस्थान अत्यन्त कोमल हो गया है, अत: यदि ये इस आहार को ग्रहण करेंगे तो प्राणान्त हो जाएगा । गुरुदेव ने अरणगार धर्मरूचि को निर्देश दिया कि इस आहार को तुम किसी प्रासुक-निर्वद्य (जहा किसी प्राणी की हिंसा न हो) स्थान पर परठ दो(गिरादो) ।

धर्मरूचि अरणगार उस शाक को लेकर जगल मे गए और एक निर्वद्य स्थान देखकर वहा उन्होने उस शाक का एक बून्द डाला और प्रतीक्षा करने लगे कि कही इसके द्वारा यहा जीवो की विराधना-हिंसा तो नही होती है । कुछ ही समय मे उन्होंने देखा कि अनेको चीटियां उस शाक की चिकनाई के कारण वहां चली आयी और शाक खा-खा कर मरने लग गई । यह देखकर उनका करुणापूत हृदय द्रवित हो गया । उन्होने सोचा—जब एक बून्द से इतनी चीटिया मर रही हैं, तो इस पूरी शाक के परठने से कितने प्राणी बेमौत मारे जायेंगे ? ओ हो ! मेरे निमित्त से कितने प्राणियो की हिंसा हो जायेगी । अन्त. समीक्षण करते हुए उन्हे लगा कि गुरुदेव ने इसे निर्वद्य स्थान पर डालने की अनुज्ञा दी है । तो फिर मेरे पेट के अतिरिक्त और कौनसा निर्वद्य स्थान होगा ? बाहर मे तो जहां कही भी डालूंगा अनेको प्राणी मृत्यु को प्राप्त होगे । अरे, मेरा यह शरीर तो नाशवान् है ही, इसका तो एक दिन विनाश होना ही है, फिर क्यो नही जीव रक्षा रूप धर्म मे इसका उपयोग कर लिया जाए ?

यह चिन्तन करके वह कटुक विषमय शाक वे स्वयं खा गए ।

कुछ ही समय में उनके शरीर में वेदना बढ गई । पूरे शरीर में दाह ज्वर होने लगा । किन्तु वे मानसिक समताभाव के साथ धर्म समीक्षण में लीन हो गए विधिपूर्वक संथारा ग्रहण कर लिया और उज्ज्वल भावों मे देहत्याग कर सर्वार्थसिद्ध विमान मे जाकर देवरूप मे उत्पन्न हो गये । वहां से आयुपूर्ण होने पर पुन. मनुष्य बनकर मुक्तिगामी बन जाएगे ।

यह था महामुनि धर्मरुचि का धर्म तत्त्व समीक्षण । उन्होने अहिंसा धर्म को अपने जीवन के आचरण मे ढालकर दिया दिया, यह तन जितना महत्त्वपूर्ण नही है, उतना धर्म लाभप्रद है और उन्होने अपने जीवन-शरीर का उत्सर्ग कर दिया प्राणी रक्षा रूप धर्म साधना के लिये ।

### धर्म तत्त्व समीक्षण एक अन्य रूप से

धर्म तत्त्व समीक्षण का एक अन्य रूप है, जिसमें साधक धर्म के भेदों-प्रभेदो का समीक्षण करता है । यो तो धर्म एक भाव विशेष है, जिसका सीधा सम्बन्ध अन्तरंग वृत्तियो से होता है । तथापि चू कि भावो के अगणित स्तर होते हैं अत: धर्म के भी विभिन्न रूप हो जाते हैं । इसी आधार पर धर्म के विविध आयामी भेद-प्रभेद आगमो मे उपलब्ध होते हैं । प्रभु महावीर ने स्थानाग सूत्र मे धर्म के भेदो का विभिन्न अपेक्षाओं से उल्लेख किया है ।

धम्मे दुविहे पण्णत्ते तंजहा—सुय धम्मेचेव चरित्त धम्मेचेव ।

धर्म के दो भेद हैं—श्रुत धर्म एवं चरित्र धर्म । ये दोनो ही प्रकार के धर्म आत्मा के भाव विशेष हैं । आत्मा की ज्ञान पर्याय एवं विशुद्ध स्वरूप रमण पर्यायो का समीक्षण एव चारित्र समीक्षण के अन्तर्गत आता है । पुन: धर्म के दो भेद करते हुए कहा गया है—

धम्मे दुविहे पण्णते तजहा आगार धम्मे चेव अणगार धम्मे चेव ।

सापेक्षिक दृष्टि से चारित्र धर्म दो प्रकार का है आगार-गृहस्थ धर्म और अणगार श्रमण धर्म ! आगार एव अणगार अवस्थाएं आत्मा मे त्याग भावनाओं से निर्मित होने वाली भाव दशाए हैं, जो बाहर के व्यवहारो मे भी जुड़ी हुई हैं । समीक्षण ध्यान का साधक आत्म समीक्षण कीदृष्टि से हेय का त्याग करता जाता है और उपादेय को ग्रहण करता जाता है । इस प्रकार आगार और क्रमश: अणगार धर्म की ओर उसके चरण बढते जाते हैं ।

धर्म समीक्षण मे धर्म के दस भेदो का समीक्षण भी किया जाता है, वे हैं—

दस विहे समण धम्मे तजहा—(१) खंत्ति, (२) मुत्ति, (३) अज्जवं, (४) मद्दवं, (५) लाघवं, (६) सच्च, (७) सयम, (८) तवं, (९) चेइयं, (१०) बम्भयेखासं।

क्षमा, निर्लोभता, ऋजुता, मृदुता, लघुता, सत्य, संयम, तप, त्याग और ब्रह्मचर्य—ये श्रमण साधक के प्रमुख आचरणीय धर्म हैं। ध्यान साधक धर्म समीक्षण के क्षणों में अपनी चित्त-वृत्तियो को धर्म की उपर्युक्त दस अवस्थाओ मे ऐसा रचा-पचा लेता है कि उसकी चेतना एकदम हल्की हो जाती है एव समस्त चराचर सृष्टि के प्रति सहज आत्मीय हो जाती है। वह क्रोधोत्पत्ति के प्रबलतम निमित्त के उपस्थित होने पर भी अपने क्षमा स्वभाव से विचलित नही होता। भयकर अपमान करने वाले पर ही नही, प्राणात कर देने वाले व्यक्ति पर भी उसके मन मे शत्रुत्व का भाव निर्मित नही होता। वह क्षमा को अपना अचूक अस्त्र बना लेता है, जहां ससार की सभी आत्माएं उसे अपनी आत्मीय लगने लगती हैं।

इसी प्रकार वह साधक निर्लोभता समीक्षण में समस्त पुद्गलों के प्रति अनासक्ति भाव का चिन्तन करता है। उसकी पुद्गलसक्ति क्षीण हो जाती है। वह तृष्णा के जाल को तोड़कर उससे बाहर निकल जाता है। वह यह समझ लेता है कि यह लोभ-तृष्णा ही तो आत्मा के समस्त सद्गुणो को नष्ट कर देने वाला है। आगमकारों ने ठीक ही तो कहा है—

"सोहो सव्व विणासओ"

लोभ सव सद्वृत्तियो को नष्ट करने वाला होता है।

समीक्षण ध्यान का साधक "मायामिताणि णासेइ" के आगम सूक्त को जीवन में आत्मसात् करता हुआ कुटिलता से बचे रहने का प्रयास करता है। वह आत्मदर्शन का मूलाधार ऋजुता में ही खोजता है। ध्यान का अर्थ ही है सहजता-सरलता। सहज-सरल व्यक्ति ही आत्म साधना की गहराई मे प्रवेश कर सकता है। प्रभु महावीर का कथन है कि—

"सोहि उज्जुय भूयस्स, धम्मो सुद्दस्स चिट्ठइ।"

शुद्ध ऋजुभूत हृदय में ही धर्म ठहर सकता है। अतः आर्जव समीक्षण मे साधक अत्यन्त सरल होने का प्रयास करता है।

इसी प्रकार मृदुता एवं लघुता धर्म समीक्षण मे साधक कठोरता किवा अहंकार एव गुरुता-भारभूत बने रहने से होने वाली हानि का समीक्षण करता है। "माणो विणयणासणो" के अनुसार वह अहंकार अथवा कठोरता को अपने धर्म के मूल गुण विनय को नष्ट करने वाला मानकर उससे बचने का प्रयास करता है। वह अपने बड़ो के प्रति विनम्र एव छोटो के प्रति स्नेहिल बनता जाता है। उसका चिन्तन होता है कि भारी पदार्थ नीचे की ओर जाता है एवं हल्का पदार्थ ऊपर की ओर उठता है, अत: मुझे अपनी आत्मा को लघुभूत बनाना है। मैं उपधि एव कर्म आदि से जितना हल्का बनूंगा उतनी मेरी चेतना ऊर्ध्वगामी बनेगी।

"सच्च लोगम्मि सार भूय" का आगम वाक्य साधक की साधना का मूल आधार होता है। शास्त्रकारो ने सत्य को भगवान् कह कर पुकारा है—सच्च खु भगव।" अतः साधक धर्म समीक्षण मे सत्य धर्म को अपने जीवन का अभिन्न अग बना लेता है। वह असत्य भाषण ही नही, असत्य सकल्प एव असत्य आचरण से भी बचने का प्रयास करता है।

सत्य के साथ ही संयम, तप और त्याग साधक जीवन से सहज ही जुड जाते हैं। मानसिक वाचिक एव कायिक-असत्प्रवृत्तियों को सयमित किये विना सत्य आचरण नही हो सकता है, तो तप और त्याग के बिना सयम भी नही टिक सकता है, अतः धर्म समीक्षण मे साधक सयम, तप और त्याग के उदात्त भावो-व्यवहारो से अपनी आत्मा को सजाता है। वह मन और इन्द्रियो को सयमित करने के लिये तप एव त्याग-भौतिक आकर्षणों के परित्याग को स्वीकार करता है। और ऐसी स्थिति में उसके जीवन मे ब्रह्मचर्य सहज ही फलित हो जाता है। वासना उसके जीवन मे तिरोहित हो जाती है। विकारों की आंधी धर्म समीक्षण-साधक को विचलित नही कर सकती है। चूंकि धर्म तत्त्व का मूल स्वरूप उसकी समझ मे आ जाता है—धर्म के महत्त्व को वह समझ लेता है कि संसार मे धर्म तत्त्व से बढ़कर और कोई तत्त्व नही है। अतः उसकी अविचल आस्था होती है कि—

सुरतरु देय सुख, चिन्तित चिन्ता-रैन ।
बिन याचे बिन चिन्तिये, धर्म सदा सुख दैन ॥

कल्पतरू एवं चिन्तामणि जैसे पदार्थ भी याचना करने पर ही इच्छित वस्तु प्रदान करते हैं, किन्तु धर्म तत्त्व ही ऐसा तत्त्व है जो बिना किसी कामना के अक्षय-अनन्त आनन्द प्रदान करता है ।

इस प्रकार धर्म समीक्षण मे साधक धर्म के स्वरूप एवं भेद-प्रभेदो का समीक्षण करता हुआ परभाव से ऊपर उठकर स्वभाव रूप आत्म धर्म में स्थिर होने का प्रयास करता है, जो कि समीक्षण ध्यान का मूल उद्देश्य है । राग-द्वेष रूप काषायिक परिणतियां आत्मा की वैभाविक वृत्तिया हैं । इन वैभाविक वृत्तियों से अलग हटकर स्वभाव में किंवा स्वरूप मे रमण करना हमारी साधना का मूल लक्ष्य है, और इस लक्ष्य की ओर गति देता है धर्म समीक्षण ।

## उपसंहार

इस प्रकार द्वादस भावना अथवा अनुप्रेक्षाओ का समीक्षण साधक को अन्तर्मुखी बना देता है, उसे मुक्ति मार्ग का पथिक ही नही, मुक्ति मंजिल का अधिकारी भी बना देता है । अनित्य, अशरण, ससार एव एकत्व आदि एक-एक भावना का समीक्षण ही साधक को महानता की परमोच्च दशा तक पहुचा सकता है, तो यदि साधक अपने दैनिक साधना क्रम मे द्वादस भावनाओ का समीक्षण करता रहे तो उसके जीवन की उस परमोच्च स्थिति को कौन रोक सकता है ?

ससार की अनेक आत्माओं ने एक-एक भावना के समीक्षण के द्वारा आत्म-दर्शन एव परमात्म दर्शन के द्वार उद्घाटित कर लिये हैं, तो हमारा यह द्वादश अनुप्रेक्षा समीक्षण अवश्य ही हमे अपने चरम लक्ष्य तक पहुचाएगा । यह द्वादस अनुप्रेक्षाओ का चिन्तन हमारे लिये मुक्ति मजिल के द्वादस सोपानों का कार्य करेगा और इन सोपानों पर आरोहण करके हमारी चेतना बिना किसी व्यवधान के अपनी मंजिल तक पहुच जाएगी, जहां जाने के पश्चात् जन्म-मरण-आधि-व्याधि के सभी संक्लेश सदा-सदा के लिये घट जाएगे । हम अजर-अमर स्थिति का वरण कर लेगे ।

द्वादस अनुप्रेक्षा समीक्षण के साथ समीक्षण ध्यान के दार्शनिक एव सैद्धान्तिक पक्ष का विवेचन सम्पन्न होता है। इस विवेचन के आधार पर यह सुस्पष्ट हो जाता है कि समीक्षण ध्यान साधना आगम सम्मत सुपरीक्षित एवं सुव्यवस्थित ध्यान पद्धति है। यह जन जीवन को तनाव मुक्त करके व्यवस्थित जीवन जीने का बोध पाठ तो देती ही है, किन्तु यही इसका अन्तिम उद्देश्य नहीं है। इस साधना पद्धति का मूल उद्देश्य है आत्म साक्षात्कार एव परमात्म भाव का जागरण। जिसके बाद साधक को कुछ भी करना शेष नही रहता। चेतना देहादि कर्तृत्व भाव से सर्वथा मुक्त होकर अकर्तृत्व मे प्रतिष्ठित हो जाती है और "अप्पा सो परमप्पा के स्वर सार्थक या प्रतिफलित हो जाते हैं।"

चेतना के इस चरम एवं परम उद्देश्य की उपलब्धि के लिये साधना के सैद्धान्तिक अथवा दार्शनिक पक्ष को जान लेना ही पर्याप्त नही है, उसके साधना के विविध प्रयोगो से गुजरना पडता है। साधना का प्रयोगात्मक अनुशीलन करना होता है। प्रयोग के अभाव मे साधना अथवा ध्यान पद्धति का विवेचन केवल वाणी विलास बन-कर रह जाता है। वह जीवन को रूपान्तरित नही कर सकता। तनावो से मुक्ति नही दिला सकता और उसके अभाव मे आत्म शांति तो कथमपि सम्भव नही है।

अतएव समीक्षण ध्यान के दार्शनिक एवं सैद्धान्तिक विवेचन के साथ ही अगले द्वितीय खण्ड में समीक्षण ध्यान साधना की प्रयो-गात्मक-प्रेक्टिकल विधियो को सयोजित किया जा रहा है, ताकि समीक्षण ध्यान को सांगोपागता सम्पूर्णता प्राप्त हो सके तथा साधक समीक्षण ध्यान पद्धति को अपने जीवन का अग बना सके। यह हम अच्छी तरह जानते हैं कि साधना चर्चा का विषय नही है, वह अनु-शीलन का विषय है। जब तक साधनात्मक प्रक्रियाओ से गुजरा नहीं जाता-जीवन मे साधना के प्रयोग नही किये जाते तब तक साधना की चर्चा क्षुधित व्यक्ति के द्वारा की जाने वाली मिठाई के स्वाद की चर्चा के समान ही रहती है। वह चर्चा क्षुधाशान्त नहीं करती, अपितु मिठाई के प्रति जिज्ञासा जागृत करके क्षुधा को और अधिक बढ़ा देती है।

ठीक इसी आधार पर यह कहा जा सकता है कि समीक्षण ध्यान की पूर्व पृष्ठो में की गई विवेचना पाठको की क्षुधा शान्ति की निमित्तक नही होकर क्षुधावृद्धि की ही निमित्तक वन गई होगी। पाठकों के मन मे एक जिज्ञासा का भाव अवश्य जागृत हुआ होगा कि आखिर इस विस्तृत चर्चा के अध्ययन से हम साधक तो नही वन सकते। यह ता एक मस्तिष्क की खुराक ही हो पायी है। साधना जीवन का अग किस प्रकार से बन सकती है ? यह समाधान उपर्युक्त विवेचन से नही हो पाता है।

वस इसी जिज्ञासा के समाधान हेतु ग्रन्थ के द्वितीय खण्ड का आलेखन हुआ है। इसके द्वारा साधना की विविध आयामी प्रयोग पद्धतियो को आत्मसात् करके साधना का वास्तविक आनन्द प्राप्त करने के साथ ही आत्म साक्षात्कार की स्थिति तक भी पहुंचा जा सकता है।





# द्वितीय खण्ड

## साधना

## (विधि-विधान)

# सजगता-सतर्कता

कोई कार बडी तेज गति से किसी दिशा में जा रही हो और उसे सहसा पीछे की ओर—ठीक विपरीत दिशा मे मोड़ना हो तो कितनी सजगता एव सतर्कता की आवश्यकता होती है ? ठीक इसी प्रकार आम व्यक्ति की जीवन प्रणाली भौतिकवाद की ओर वड़ी तेजी मे भाग रही हो और उसे साधना के द्वारा अध्यात्म की ओर मोड़ना हो, तो अत्यधिक सजगता-सतर्कता की आवश्यकता होती है ।

इसी दृष्टिकोण को समक्ष रखते हुए समीक्षण ध्यान साधना की प्रयोग पद्धतियो मे पूर्व कुछ सजगता-सतर्कता के सूत्रो पर चिन्तन कर लेना आवश्यक हो जाता है ।

चू कि ध्यान साधना हमारे जीवन की एक बधी-बधाई दिशा से विपरीत दिशा मे गतिशील होने की यात्रा है, अत. इसमे अनेको व्यवधान खड़े हो सकते है, कुछ सकटो का सामना करना पड सकता है, किन्तु यदि उन व्यवधानो एव सकटो के पूर्व हम थोडी सजगता अपनाले एव सतर्कता पूर्वक साधना मार्ग मे गति करे तो सफलता सहजता से हमारा वरण कर लेगी ।

ध्यान साधना मे सजगता दो प्रकार की होती है—एक भावात्मक एव दूसरी विध्यात्मक । भावात्मक सजगता मे प्रमुख है—साधक की अविचल श्रद्धा एवं सुदृढ संकल्पशीलता । जब तक साधना की किसी भी विधि पर विशुद्ध श्रद्धा न हो—अविचल विश्वास न हो और सुदृढ सकल्प न हो, उस विधि मे सफलता सशयास्पद बनी रहती है । साधक की मन.स्थिति मे यह अविचल अवस्था बनी रहनी चाहिये कि मुझे इस साधना मार्ग के द्वारा अवश्य सफलता प्राप्त होगी ।

आचार्य शुभचन्द्र ने अपने विशिष्ट एव मौलिक आकर ग्रन्थ ज्ञानार्णव मे एक अच्छे ध्यान साधक के लक्षण बताते हुए उनके आठ विशिष्ट गुणो की अनिवार्यता पर बल दिया है—

मुमुक्षु र्जन्म निर्विण्ण. शान्त चित्तो वशी स्थिर: ।
जिताक्ष. सवृतो धीरो, ध्याता शास्त्रे प्रशस्यते ॥

ध्यान साधक मे निम्नलिखित आठ गुण आवश्यक माने गए है-

(१) **मुमुक्षु**—ध्यान साधना का प्रमुख लक्ष्य है मुक्ति प्राप्त करना। अत. समीक्षण ध्यान के साधक मे मुमुक्षु भाव अर्थात् ससार के बन्धनो से कर्म से मुक्त होने की तीव्र अभिलाषा होनी चाहिये। ध्यान मे आने वाले विघ्नो-बाधाओ को वही व्यक्ति सहर्ष पार कर सकेगा जिसके अन्तरग मे मुक्ति तीव्र तमन्ना होगी।

(२) **जन्म निर्विण्ण**—जिसके हृदय मे पुन-पुन होने वाली जन्म-मृत्यु की परम्परा के प्रति उदासीनता हो तथा जो पौद्गालिक सुखो के प्रति निर्वेद प्राप्त कर चुका हो।

(३) **शान्त चित्त**—समीक्षण ध्यान साधक का चित्त शान्त होना चाहिये। मानसिक उद्वेगो मे लिप्त रहने वाला व्यक्ति ध्यान साधना की योग्यता प्राप्त नही कर सकता है।

(४) **वशी**—जिसकी चित्त वृत्तिया स्वय के नियत्रण मे हो, जो मन को संयमित रख सकता हो, वही ध्यान साधना में शीघ्र सफलता प्राप्त कर सकता है।

(५) **स्थिर**—जो मन और तन को स्थिर रखने का अभ्यासी हो—जिसका आसन स्थिर हो, दैहिक चपलता न हो।

(६) **जिताक्षः**—जो इन्द्रियो पर विजय प्राप्त कर सकता हो, वासना की ओर दौडती हुई इन्द्रियो को नियन्त्रित-सयमित किये बिना ध्यान साधना नही हो सकती है। अत. साधक के लिक यह आवश्यक है कि वह जितेन्द्रिय हो।

(७) **संवृत्त**—जिसने अपनी मानसिक, वाचिक एव कायिक वृत्तियो को सवृत कर लिया हो अर्थात् जो पाचो आस्रव द्वारो को अवरुद्ध करके सवर साधना मे प्रवृत्त हुआ हो, वही ध्यान साधना मे गतिशील बन सकता है।

(८) **धीर**—जिसकी चेतना में धैर्य का सम्बल हो। जो उपलब्धि के प्रति बार-बार अधीर नही बनता हो और ध्यान के क्षणो मे आने वाले उपसर्गों के समय अपना धैर्य नही खोता हो। क्योंकि ध्यान के क्षणो मे देह के प्रति अनासक्ति का भाव बनाया जाता है,

अतः उस समय कैसी भी विकटतम परिस्थिति उपस्थित हो साधक को साधना मे धैर्य रखना होता है ।

ज्ञानार्णव ग्रन्थ के अनुसार ये आठ लक्षण ध्यान साधक के लिये बताए गए है । ये भावात्मक लक्षण हैं, किन्तु कुछ परिपार्श्विक परिस्थितिया भी ध्यान की भूमिका का निर्माण करती है, जिनके प्रति भी सजग-सतर्कता आवश्यक है । यद्यपि इनके सन्दर्भ मे रचना के प्रारम्भ मे ही विस्तृत सकेत दिये जा चुके हैं, तथापि एक सामान्य सकेत यहा आवश्यक समझा जा रहा है ।

(१) समीक्षण ध्यान साधना के समय-समय की नियमितता का ध्यान साधना की उपलब्धियो मे प्रेरक निमित्त बनता है, अतः समय की पाबन्दी नितान्त आवश्यक है ।

(२) ध्यान के पूर्व शरीर शुद्धि अर्थात् लघुशका, दीर्घशका आदि शारीरिक प्रवृत्तियो से निवृत्त हो लेना चाहिये ताकि ध्यान मे किसी प्रकार तदनुरूप व्यवधान उत्पन्न न हो ।

(३) साधना के लिये स्थान शान्त-एकान्त प्राकृतिक दृष्टि मे रम्य हो तो श्रेष्ठ है ।

(४) ध्यान मे यथाशक्य पालथी लगाकर ऐसे सरल आसन से बैठना चाहिये कि जिससे लम्बे समय तक बैठने पर भी किसी प्रकार का तनाव उत्पन्न न हो और दीर्घकाल तक बैठा जा सके ।

(५) साधना के समय शरीर पर एक दम ढीले वस्त्र होना लाभप्रद है । शीतनिवारण के लिये कम्बल आदि का प्रयोग हो सकता है, स्वेटर आदि का नहीं ।

(६) ध्यान के समय मेरुदण्ड (पीठ की हड्डी) सीधा रहना चाहिये, जिससे सुषुम्ना नाडी मे प्राण सचार होने मे व्यवधान न पड़े ।

(७) यथासम्भव ध्यान सीधा जमीन पर बैठकर न किया जाये, क्योंकि इससे साधना काल मे उत्पन्न होने वाली शारीरिक ऊर्जा-विद्युत भूमि मे उतर जाती है । अत. सूखे घास-फूस का आसन श्रेष्ठ माना गया है । इसके बाद सूती वस्त्रो का आसन और फिर ऊन के आसन का नम्बर आता है ।

(८) साधना काल में निम्न बातों पर विशेष ध्यान दिया जाना चाहिये:-

(१) चित्त को पूर्ण एकाग्र बनाये रखने का प्रयास रहना चाहिये। ज्योंही वह भटकने लगे, उसे मूल केन्द्रीय विषय पर ले आने का प्रयास करना चाहिये।

(२) किसी प्रकार की ऊब के बिना साधना के प्रति सुदृढ बने रहना चाहिये। अनुत्साह, नीरसता, मन का उचटना, शीघ्र लाभ नही होना, अस्वस्थता एव अन्य सासारिक कठिनाइयो के क्षणो मे भी मन मे ध्यान के प्रति रूचि बने रहना चाहिये। इन विघ्नो का डटकर मुकाबला करने की क्षमता अर्जित करनी चाहिये।

(३) साधना मे निरन्तरता बने रहना आवश्यक है। अत्यधिक आवश्यक कार्य के अतिरिक्त साधना के कार्य मे व्यवधान नही डालना चाहिये।

(४) साधक का आहार-विहार सात्विक होना चाहिये।

उपर्युक्त स्थितियो पर सावधानी रखते हुए यदि प्रस्तुत समीक्षण ध्यान विधियो का अनुशीलन किया जाता है तो तनाव मुक्ति और आत्म-शाति के द्वार निश्चित ही उद्घाटित हो सकते हैं।

यह कहा जा चुका है कि ध्यान-चर्चा का नही, प्रयोग का विषय है। आप और हम इस साधना के प्रयोग-अनुशीलन करे। साधना की गहराई मे उतरते जाये—उतरते जाये....आनन्द स्वत उपलब्ध होगा।



# समीक्षण ध्यान : साधना

समीक्षण ध्यान के दार्शनिक किंवा वैचारिक पक्ष पर एक सामान्य चर्चा की जा चुकी है । किन्तु यह स्पष्ट किया जा चुका है, कि समीक्षण ध्यान केवल वैचारिक या काल्पनिक हवाई किला ही नहीं है । समीक्षण ध्यान ही नही, कोई भी ध्यान साधना, यदि वैचारिक सैद्धान्तिक परिवेश तक ही सीमित है, तो वह अधूरी है या यो कहे कि वह ध्यान नही, केवल विचारो का सकलन मात्र है ।

ध्यान तो एक ऊर्जस्विल प्रक्रिया है, जिसे अनुभूति के धरातल पर जीया जाता है । ध्यान के सन्दर्भ मे लच्छेदार भाषण दे दिया जाय, उस पर वृहत्काय ग्रन्थ लिख दिया जाय और उसे बहुत सुन्दर ढंग से व्याख्यायित कर दिया जाय, क्या इसे ध्यान साधना कहा जा सकता है ? हा, वह ध्यान की विवेचना कही जा सकती है, ध्यान साधना नही ।

ध्यान साधना का अर्थ है—जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे तन्मयता-तल्लीनता अथवा एकावधानता एव समरसता का घटित होना—और वह होता है ध्यान की प्रयोगात्मक प्रक्रिया के द्वारा । ध्यान के प्रयोग मे डूबता हुआ साधक उस गहराई को छू जाता है, जो ध्यान पर लाख पृष्ठ पढ लेने या हजारो पृष्ठ लिख देने पर नही हो सकता ।

यह सत्य है कि ध्यान की प्रयोगात्मक पद्धतियो को समझने के लिए ग्रन्थो की एक महत्त्वपूर्ण भूमिका हो सकती है । साधक को कुछ दिग्बोध प्राप्त हो सकता है, किन्तु तज्जनित आनन्द तो ध्यान-साधना की गहराई मे पैठने पर ही प्राप्त हो सकता है । अध्ययन—अध्ययन ही रहता है, अनुशीलन नही । आनन्द अध्ययन मे नही अनुशीलन मे होता है । जैसे किसी को मिठाई का ज्ञान है कि वह कैसे बनती है, किन तत्वो से बनती है और कितनी स्वादिष्ट लगती है । किन्तु जब तक उसे खाया नही जाता, मिठाई का स्वाद-जनित आनन्द नहीं लिया जा सकता है । ठीक इसी प्रकार यह समझ लिया जाय कि ध्यान की यह प्रक्रिया है, इस विधि से ध्यान किया जाता है और वह

इतना आनन्द देता है, कोई आनन्द नहीं दे सकता है । जब तक ध्यान को अनुशीलन में नहीं लाया जाता, जब तक उसे जीया नही जाता, ध्यान आनन्दप्रद नही हो सकता है । 'ध्यान तो आनन्द का उत्साह-केन्द्र है' । ध्यान से बढकर आनन्द प्राप्ति का और कोई साधन हो ही नही सकता । या यो कहें 'ध्यान और आनन्द एक ही सिक्के के के दो पहलू है' या पर्यायवाची शब्द है । ध्यान अर्थात् आनन्द— आनन्द अर्थात् ध्यान ।

किन्तु समस्या यह है कि ध्यान साधना मे उतरा कैसे जाय ? ध्यान साधना किस विधि, किस प्रक्रिया से की जाय ? कौनसा सुगम मार्ग है जिसके द्वारा ध्यान साधना के प्रयोग कर अन्तरग की गहराई मे डुबकी लगाई जाय ?

**समीक्षण ध्यान साधना : प्रयोग और भूमिका**

वस इन्ही जिज्ञासाओ के समाधान का प्रयास प्रस्तुत प्रकरण मे किया जा रहा है । समीक्षण ध्यान साधना केवल वैचारिकता से अनुवद्ध साधना नही है, उसमे अनुशीलन की पूरी प्रक्रिया जुडी हुई है । उन्ही प्रक्रियाओ मे से कुछ का यहा विवेचन प्रस्तुत किया जा रहा है ।

यहां यह ध्यान देने योग्य है कि प्रस्तुत समीक्षण ध्यान विधियों मे जो कुछ लिखा जा रहा है । वह अनुभूत विधियो के रूप मे लिखा जा रहा है । इसकी प्रयोगात्मकता के दो रूप हो सकते हैं एक आत्म-प्रेरणा (ऑटो सजेशन Auto Suggestion) और दूसरा पर-प्रेरणा (सजेशन Suggestion) ।

साधक जव कभी ध्यान साधना में सक्रिय हो, इन विधियों मे उल्लिखित शब्दावली का तन्मयतापूर्वक उच्चारण करता चला जाय एवम् ठीक वैसा ही फीलिग (अनुभूति) का अनुभव करता चला जाय । स्वय के द्वारा दोहराये जाने वाली शब्दावली की इस प्रक्रिया को 'ऑटो सजेशन' (Auto Suggestion) 'या आत्म-प्रेरणा' कहते हैं ।

दूसरी विधि में मुख्यतौरपर सामूहिक साधना के प्रयोग होते है । इसमें एक साधक गम्भीर-गहन शब्दो मे उल्लिखित शब्दो के अनुसार अपने भीतर वैसा अनुभव करते चले जाते है । इस प्रक्रिया को पर-प्रेरणा या सजेशन (Suggestion) कह सकते हैं ।

समीक्षण ध्यान साधना की इन दोनो प्रक्रियाओ का मूल उद्देश्य एक ही है कि साधक अधिक से अधिक आत्मकेन्द्र के निकट होता चला जाए। बन्धन से मुक्ति की ओर बढता जाय एव परभाव से ऊपर उठकर स्वभाव मे स्थिर हो जाय। यही तो हमारी साधना का मूल उद्देश्य है कि साधक पूर्णतया माध्यस्थ्य रूप मे रूपान्तरित हो जाय, जहां स्व-पर के सभी भेद मिट जाते हैं।

## समीक्षण ध्यान पूर्व भूमिका (१)

ध्यान-साधना की प्रयोगात्मक प्रणालियो को समझाने के पूर्व उसकी भूमिका शुद्धि को समझ लेना अति उपयोगी सिद्ध होता है। कुछ स्थान एव परिस्थितिया ऐसी भी होती हैं जो ध्यान साधना के प्रतिकूल वायु मण्डल का निर्माण करती है अथवा साधक चित्त को पुनः-पुनः उद्वेलित करके ध्यान मे विक्षेप उत्पन्न करती है। एक अच्छे ध्यान-साधक के लिए यह सब जान लेना आवश्यक है कि किन परिस्थितियो मे ध्यान लगेगा और कौन-से तत्त्व ध्यान मे विघ्न उपस्थित करते हैं। यहा उनका सक्षिप्त, किन्तु सार-गर्भित विवेचन प्रस्तुत किया जा रहा है।

### द्रव्यादि-शुद्धि-अशुद्धि

जैन तत्व विवेचना पद्धति मे द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की बडी महत्त्वपूर्ण भूमिका है। वहा किसी भी तत्त्व की सम्पूर्ण विवेचना तभी हो सकती है जब कि उसमे द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव मे चिन्तन किया गया हो। ध्यान-साधना की भूमिका शुद्धि भी तभी बन सकती है जब कि उसमे द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की शुद्धि हो। द्रव्यादि चारो की शुद्धता ध्यान साधना को सुगम बना सकती है, तो चारो की अशुद्धता ध्यान को दुरूह बना देती है। ध्यान-साधना मे द्रव्यादि की शुद्धता-अशुद्धता का निम्न बिन्दुओ के आधार पर चिन्तन किया जा सकता है।

द्रव्य—

ध्यान की द्रव्य सम्बन्धी विवेचना मे ध्यान के लिए उपयोगी-अनुपयोगी द्रव्य-आसनो एव आहारादि की विवेचना होती है। साधक चित्त की शुद्धता-अशुद्धता का मानदण्ड भी द्रव्य विवेचन मे ही आ जाता है।

**वर्जित द्रव्य—**

कुत्सित अथवा विकार बढ़ाने वाले आसन एव तामसिक आहार ध्यान-साधक के लिये वर्जित माने गए हैं । इसी प्रकार घृणित-या विक्षेपकारक पदार्थ—अस्थि, मांस, रक्त, चर्म, मेद, मज्जा, चर्वी, मृत जानवरो के कलेवर, खान–पान के पदार्थ पक्वान्न, ताम्बूल, औषधिया, तेल, इत्र, पलग, आसन शैय्या, आभूषण, शृङ्गार, प्रसाधन के पदार्थ, स्त्री आदि के कामुकतापूर्ण चित्र, इत्यादि द्रव्य जहा पडे हो, वहा ध्यान साधको के चित्त मे स्थिरता नही वन पाती है, इन अशुभ या चित्त विचलित करने वाले द्रव्यो के वीच मनो निग्रह अत्यन्त कठिन होता है, अत इन द्रव्यो की उपस्थिति ध्यान के लिये वर्जनीय मानी गई है ।

**शुद्ध द्रव्य—**

शुद्ध निर्जीव द्रव्य पृथ्वी–शिलापट्ट पर, काष्ठ के पाट एव चौकी पर, पराल आदि घास के आसन पर, ऊनी या सूती सादे वस्त्र पर ध्यानस्थ होने से विचारो मे सात्विकता का सचार होता है, अतः ये द्रव्य ध्यान-साधक के लिए शुद्ध या उचित माने गये हैं ।

**आहार—**

समीक्षण ध्यान-साधक को परिमित एव सात्विक हल्का आहार करना होता है । आहार न अधिक घृतादि से गरिष्ठ हो और नअधिक रुक्ष। अधिक मिर्च-मसाले वाले तामसिक आहार नही होकर ऋतु के अनुसार अपनी शारीरिक प्रकृति के अनुकूल आहार होना चाहिये । समयानुसार परिमित मात्रा मे लिया गया निर्दोष आहार चित्त-स्थिरता मे सहयोग करता है । आहार का साधक के चित्त पर वहुत गहरा प्रभाव पडता है । अत. ध्यान-साधक को इस विषय मे वहुत अधिक सतर्क-सावधान रहना चाहिये ।

**आसन—**

ध्यान–साधना के लिये आसन का भी अपना अलग ही महत्त्व होता है । वैसे आगमो मे वीरासन, लगुडासन, अम्वखुज्जासन, गोदूहासन आदि अनेक आसनो का उल्लेख मिलता है, किन्तु वर्तमान युग मे शारीरिक सगठन और शक्ति को देखते हुए इन आसनो मे अधिक समय तक स्थिरता वन पाना कठिन होता है । अतः आधुनिक

साधको के लिये पद्मासन, पर्यंकासन, दण्डासन अथवा सुखासन ही अधिक उपयोगी सिद्ध होते हैं ।

**पद्मासन—**

पालथी मारकर दोनो जांघो पर दोनों पैर मिश्रित रूप से जमाकर विकसित कमल के समान बायें हाथ की हथेली पर दाये हाथ की हथेली ऊर्ध्वमुखी रखकर नाभि के निकट स्थिर रखकर सुस्थिर रूप मे बैठना पद्मासन है ।

**पर्यंकासन—**

साधारण पालथी लगाकर उपर्युक्त विधि से हाथो को रखकर बैठना पर्यंकासन है ।

**दण्डासन—**

दण्ड के समान सीधे-स्वस्थ सुस्थिर खडे रहना दण्डासन है ।

उपर्युक्त तीनो आसन सुगम होते है । अतः इनमे साधक कुछ अधिक समय तक स्थिर रह सकता है । ध्यान-मुद्रा मे अधिक समय तक आसन से स्थिर हो जाना साधना की गहराई मे प्रवेश के लिये लाभप्रद माना जाता है ।

समीक्षण ध्यान साधक के लिये उपर्युक्त तीनो आसनो मे मे किसी एक आसन पर स्थिर होकर नासाग्र-दृष्टि अर्थात् नाक के अग्रभाग पर दृष्टि को केन्द्रित करके अथवा प्रवेश केन्द्र-भृकुटि मध्य-स्थान पर चित्त स्थिर करके शारीरिक सभी क्रियाओ का अवरुधन कर सभी मानसिक तनावो से मुक्त होने हेतु ध्यान मुद्रा साधना चाहिये । यह समस्त प्रक्रिया द्रव्य शुद्धि की प्रक्रिया है ।

### सहायक

द्रव्य शुद्धि मे एक बात की तरफ और ध्यान जाना चाहिये, वह है सहयोगी । ध्यान साधना मे प्रारम्भ मे ऐसे सहयोगी मार्गद्रष्टा की आवश्यकता होती है जो स्वय ध्यान साधना की गहरी अनुभूतियों से संयुक्त हो और साधक को स्खलनाओ मे बचाकर सतत सावधान कर सके । उचित सहयोगी के अभाव मे साधना मे गति शीघ्रतापूर्वक

एव व्यवस्थित नही हो सकती है। अतः साधना के आरम्भ काल मे ही नही, उसकी मध्यम स्थिति मे भी उच्च अनुभवी सहयोगी का सहकार साधक को साधना में बहुत अच्छी स्थिति पर पहुचा सकता है। सहायक को हम 'गुरु', मार्गद्रष्टा अथवा और किसी भी नाम से पुकार सकते हैं। जो भी महान् आत्मा हमे ध्यान मे सहयोग प्रदान करे उसके प्रति पूज्यता अथवा आदर का भाव हमारी साधना में निखार लाता है।

**क्षेत्र—**

द्रव्य के समान ही क्षेत्र-जनित अनुकूलता प्रतिकूलता भी साधक चित्त को प्रभावित करती है। अत समीक्षण ध्यान के पूर्व ध्यान के अयोग्य अथवा योग्य क्षेत्र की परख एव योग्य क्षेत्र के चयन का परिज्ञान भी आवश्यक हो जाता है।

**अयोग्य क्षेत्र—**

पहले हम ध्यान-साधना के अयोग्य क्षेत्र–साधना मे विक्षेप उपस्थित करने वाले अशुद्ध क्षेत्रो को समझ लें। निम्न बिन्दुओ से समझा जा सकता है।

(१) जिन स्थानो पर दुष्ट, अन्यायी व अधार्मिक राजा का स्वामित्व हो, जहा पाखण्डी, कुलिगी अथवा म्लेच्छ लोगो का प्राबल्य हो तथा जहा इन स्थितियो के कारण ध्यान मे विघ्न अथवा उपसर्गों की अधिक सम्भावना रहती हो, वे क्षेत्र ध्यान–साधना के अयोग्य माने गए है।

(२) जहा पर मन को रागात्मक भाव की ओर खीचने वाले पदार्थ-पुष्प-फल, पत्र-धूप-दीप, अथवा मदिरा मास आदि पड़े हो, वहा मन के चचल होने की बहुत अधिक सम्भावना है। मन मे राग भाव की उत्पत्ति होने से ध्यान साधना की भूमिका ही नही बन बन पाएगी।

(३) जहा पर व्यभिचारी स्त्री-पुरुष क्रीड़ा करते हो, कामोद्दीपक और श्रृङ्गारमय चित्र लगे हुए हो, काम-क्रीड़ा के शास्त्रो का पठन-पाठन होता हो, वाद्य-यन्त्र बजते हो ऐसे स्थानो पर विकार

उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है। वहा चित्त चांचल्य बना रहने से ध्यान नही हो सकता है।

(४) जहा जुआ खेला जाता हो, कैदी रहते हो, शिल्पकार (कलाकार, चमार, सुनार, लुहार, रगरेज) आदि रहते हो, ऐसे स्थानो पर चित्त विग्रह होने की सम्भावना रहती है।

(५) जहा नपुंसक, पशु, तिर्यंच प्राणी, कुलक्षणा नारी, भाड, नटखट पुरुष आदि अयोग्य प्राणी रहते हो, ऐसे स्थान पर अप्रतीति यानी अविश्वसनीयता की सम्भावना बनी रहती है।

(६) जहा मल्ल युद्ध और कुश्तिया तथा लडाई-झगडा होता हो, झगडे के शास्त्र पढे जाते हो, पचायती मामले चलते हो ऐसे स्थानो पर सक्लेश पैदा होने की सम्भावना रहती है।

(७) जहा स्वामी द्वारा किसी का भी प्रवेश किया जाना निषेध किया गया हो, ऐसे स्थानो पर रहने से चोरी, क्लेश और मध्य मे ही निकाले जाने की सम्भावना रहती है।

**योग्य क्षेत्र--**

उपर्युक्त सभी क्षेत्र ध्यान साधना के अयोग्य माने गए है। ध्यान साधना के लिये ऐसे निरवद्य स्थान चाहिये, जहां का वातावरण शान्त-प्रशान्त हो और जो साधक-चित्त को अन्तरग तक प्रभावित करता हो।

## ध्यान के लिये उपयुक्त क्षेत्र

ध्यान के लिये उपयुक्त क्षेत्रों अथवा स्थानो को सामान्य रूप से निम्न रूप मे समझा जा सकता है—जहां ध्यान साधक के चित्त मे समाधि शान्ति का सचार हो सकता है—

(१) निर्जन स्थान—जहा मनुष्य आदि की बस्ती न हो आना जाना विशेष आवागमन न हो, ऐसे स्थान मे वातावरण शात प्रशात बना रहता है। चित्त में किसी प्रकार विक्षेप उत्पन्न नही होता है।

(२) नदी-तालाब अथवा समुद्र के किनारे वाले स्थान जो

वृक्षो के झुरमुटों से शोभित हो, जहा किसी प्रकार का जनरव या कलरव न हो ।

(३) ऐसे स्थान जहां नीचे तो हरित वनस्पति से रहित हो किन्तु ऊपर लताओ के मण्डप बन गए हो । ये प्रकृति के बनाये हुए मण्डप बडे सुहावने और मनः शान्ति के केन्द्र होते है ।

(४) पर्वत का कन्दरामय स्थान, जहा पर्वतों से कुछ हिस्से ऐसे निकले हुए हो जो बाहर से लघु कन्दराओ का रूप लिये हो व ऊपर से सहज ही प्राकृतिक पत्थरो की छाया बन गई हो ।

(५) गिरि-गुफाओ में, जहा के वातावरण मे एकदम सौम्य मधुरता व्याप्त हो रही हो, अन्य आम व्यक्ति जहा पहुंच नही सकते हो ।

(६) श्मशान की छत्रियो वाले सुनसान स्थान, जहा रात्रि अथवा विकाल मे आम व्यक्ति जाने से भयभीत रहता है ।

(७) सूखे वृक्षो की कोटर अर्थात् बडे-बडे वृक्षो के सूखे तनों में बन गई खोखले, जहा आम व्यक्ति की दृष्टि ही नही पडती है ।

(८) शून्य ग्राम अथवा शून्य गृह । जो ग्राम बस्तिया या घर उजड गए हो । वहां कोई रहने वाले न हो । इसी प्रकार शून्य देवालय जीर्ण-शीर्ण खण्डहर वाले मकान आदि ऐसे स्थान जो जन संकुल वातावरण वाले न हो ।

इन सबके अतिरिक्त ऐसे कोई भी क्षेत्र हो, जो अशुद्ध स्थान में वर्णित सभी दोषो से रहित हो ।

उपर्युक्त सभी स्थान निर्जीव, एवं एकान्त व शान्त हो, तो मन को भी शान्त-प्रशान्त बनाते हैं और चेतना को ध्यान समाधि मे ले जाकर आत्मशांति प्रदान करते हैं ।

**काल—**

ध्यान-साधना मे काल किंवा समय का निर्धारण भी कम महत्त्व नही रखता है । कुछ काल खण्ड अथवा समय ऐसे होते है, जिनमे ध्यान साधना का हो पाना अत्यन्त कठिन होता है ।

काल शब्द यहा सामान्य समय के अर्थ मे प्रयुक्त हुआ है, इसके दो रूप हैं—(१) काल खण्ड अर्थात् दीर्घ आलावधि जैसे आरे, ऋतु आदि और (२) दिन-रात के अष्ट प्रहर मे से कौन-कौन से और कितने प्रहर। यहा दोनो दृष्टियो से ध्यान साधना के लिये उपयोगी-अनुपयोगी काल का विवेचन दिया जा रहा है, ताकि समीक्षण ध्यान साधक ध्यान-साधना के लिये समुचित समय का निर्धारण कर सके।

**अशुभ अथवा निषिद्ध काल—**

अपेक्षाकृत रूप से पहला, दूसरा और तीसरा आरा और छठा आरा ध्यान के अयोग्य माना गया है। इनमे धार्मिक पुरुषो के अभाव मे ध्यान क्रिया की साधना अति स्वल्प ही होने की संभावना रहती है। इसी प्रकार अति उष्णकाल, अति शीतकाल, अति जीवोत्पत्ति-काल, दुष्काल, विग्रहकाल, रोगग्रस्तकाल इत्यादि समयो मे भी ध्यान साधना बराबर नही हो सकती है।

क्योकि ये अथवा ऐसे ही अन्य कालविग्रह करने वाले गिने जाते है। उन समयो मे ध्यान करने वाले साधक के चित्त मे विक्षेप बना रहता है।

**शुभ काल—**

ध्यान के लिये सर्वोत्तम काल तो चौथा आरा ही माना जाता है। क्योंकि उसमें वज्र, ऋषभ, नाराच आदि संहननो की उत्तम संस्थानों की एवं अन्य अनुकूल संयोगो की विशेषताएं रहा करती है। यही कारण है कि उस समय मरणांतक कष्ट उपस्थित होने पर भी उसे सहन करते हुए ध्यान मे स्थिर रहा जा सकता था।

इस पंचम काल मे शारीरिक संस्थानों और संहननों की न्यूनता होने से उस प्रकार का ध्यान नहीं हो सकता है तथापि ध्यान का एकदम अभाव नहीं समझना चाहिये। पंचम काल मे भी ध्यान-साधना हो ही सकती है। शुक्ल ध्यान जैसी उच्च नही तो धर्म ध्यान जैसी सामान्य साधना तो हो ही सकती है। फिर भी इस काल मे ध्यान का समय शीत-उष्ण काल आदि अपनी प्रकृति के अनुसार लेना चाहिए।

उत्तराध्ययन सूत्र मे "वीयं झाणं झियायई" ऐसा कहा गया है । जिसका तात्पर्य यह है कि दिन के और रात्रि के द्वितीय प्रहर में ध्यान किया जाय । कितने ही ग्रन्थों में रात्रि के चौथे प्रहर में ध्यान करने का उल्लेख पाया जाता है । यह द्रव्य, क्षेत्र, काल और विधि की विवक्षा और शुभाशुभ स्थिति केवल अपूर्ण ज्ञानी और अस्थिर चित्तवृत्ति वालो के दृष्टिकोण से कही गई है, किन्तु जो पूर्ण ज्ञानी हैं, अडोलवृत्ति वाले है और निर्विकार हैं, उनके लिए तो ध्यान की दृष्टि से सभी क्षेत्र, द्रव्य और काल अनुकूल ही हुआ करते है ।

**भाव—**

ध्यान का मूल अग है भाव, विचार अथवा अथवा चिन्तन। विशुद्ध भा-विचार-चिन्तन में ही विशुद्ध ध्यान-साधना सम्भव है । वैसे हमारे मन में शुभ एव अशुभ दोनो ही प्रकार की भाव तरगें उठती हैं । दोनो मे ध्यान साधना के योग्य विचार होने पर ही ध्यान साधना की गहराई मे प्रवेश हो सकता है ।

**अशुभ भाव—**

यो तो आर्त्तध्यान एवं रौद्रध्यान की स्थिति मे होने वाले सभी विचार अशुभ अथवा अशुद्ध भाव की श्रेणी मे आते हैं । अत. इन दोनो ध्यानो मे ध्यान-साधना अच्छी तरह से नही हो सकती है। इसके अतिरिक्त विषय, कषाय, आश्रव, अशुभ योग, चपलता, मानसिक अस्थिरता, असमाधि, विफलता, कठोरता, अधैर्य, राग-द्वेष, एव नास्तिकता जैसे कुत्सित विचारो को भी अशुभ भाव समझना चाहिये । इन विकृतियो के समय चित्त मे चाचल्य बना रहता है, जो ध्यान-साधना का सबसे बडा शत्रु माना गया है । ऐसे अशुभ योगो अथवा अशुभ भावो मे ध्यान नही हो सकता है ।

**शुभ भाव—**

समीक्षण ध्यान-साधना के लिये जिन भावो की अपेक्षा होती है, वे प्रशस्ततम भाव हैं– आत्मस्थ होने के एव विश्व-मैत्री के उत्प्रेरक । ध्यान-साधना मे चित्त की स्थिरता तभी सम्भव है, जबकि उसमे राग-द्वेष के वैचारिक भाव न होकर करुणा, दया, स्नेह व सौजन्य के

मृदुल भाव हो । विचारधारा इतनी प्रशस्त हो कि मन मे कभी किसी को देखकर द्वेष या राग का उदय न हो । मन सदा समाहित एव समाधिस्थ रहे ।

चूंकि ससार मे अनेक प्रकार के लोग होते है और उन सबके प्रति हमारे मनो मे अनेक प्रकार के विचार उठते हैं । मानव-मानव का सामाजिक, पारिवारिक एव राजनैतिक आदि दृष्टियो से एक दूसरे से सम्पर्क, सम्बन्ध बनता ही है । उन सम्बन्धो मे सम्मुखस्थ व्यक्ति जिस स्वभाव का होता है, प्राय उसी के अनुरूप हमारे मन की प्रक्रिया होती है और इस रूप मे मन राग-द्वेष की गलियो मे भटकने लगता है । फिर ये अशुद्ध भाव ही ध्यान साधना मे बाधा पहुचाते हैं ।

ऐसी स्थिति मे अपने भावो को प्रशस्त बनाए रखने के लिए क्या किया जाय, यह एक जटिल प्रश्न है । क्या हम दुनिया के लोगो का स्वभाव बदल सकते है ? यदि नही तो फिर हमे ही अपने आपके स्वभाव को बदलना पडेगा । समीक्षण ध्यान साधक दुनिया को नही, स्वय को बदलने का सकल्प करता है ।

इसके लिए जैनाचार्यो ने संसार के समस्त प्राणियो को चार भागो मे विभक्त कर दिया और यह निर्देश किया कि साधक उन चारो पर चार प्रकार से चिन्तन करे, जिन्हे चार भावना कहा गया है । वे चार भावनाएं निम्न रूप से समझी जा सकती हैं ।

"सत्त्वेषु मैत्री गुणिषु प्रमोदं, क्लिष्टेषु जीवेषु कृपा परत्वम् ।
माध्यस्थ्य भाव विपरीत वृत्तौ, सदा ममात्मा विदधातु देव।।"

--अमित गति द्वात्रिंशिका-१

मैत्री, प्रमोद, करुणा और माध्यस्थ्य ये चार प्रकार के प्रशस्त भाव होते हैं, जो क्रमश सभी प्राणियो पर गुणीजनो पर दुःखी जीवो पर एवं दुर्जनो पर बनाए जाते या रखे जाते हैं ।

**मैत्री भावना—**

"मित्ती मे सव्व भूएसु वेरं मज्झ न केणइ ।"

के आर्ष वाक्य के अनुसार ध्यान साधक को सदा सर्वत्र यह भावना

रहनी चाहिये कि ससार के समस्त प्राणियो पर मेरा मैत्री भाव हो, मेरा किसी भी आत्मा के साथ वैर भाव न हो ।

भगवती सूत्र आदि आगमो के अनुसार इस आत्मा ने ससार की प्रत्येक आत्मा के साथ अनन्त वार सम्बन्ध स्थापित कर लिये हैं। आज के पिता-पुत्र, पति-पत्नी, भाई-वहिन, माता-पुत्री, पुत्र-वधू आदि सम्वन्ध है, सभी सम्वन्ध अनन्त वार प्रत्येक आत्मा के साथ किये जा चुके है । इस दृष्टि से जव ससार की सभी आत्माए अपनी निकटतम रही हैं, तो फिर वैर-विरोध किससे किया जाय ? सभी आत्माएं तो अपनी मित्र रह चुकी है ।

इस प्रकार समीक्षण ध्यान-साधक यह प्रशस्ततम भावना रखता है कि ससार के समस्त सूक्ष्म बादर, त्रस-स्थावर प्राणी मेरे मित्र है । मैं किसी को भी किसी भी प्रकार की पीडा नही पहुचाऊ। जैसे मेरा निकट परिजनो के साथ प्रेम है, वैसा ही सभी प्राणियो पर प्रेम रहे । मेरे मन मे किसी के प्रति दुर्भाव उत्पन्न न हो । मैं ससार के समस्त प्राणियो को अपनी आत्मा के तुल्य समभू और यथाशक्ति सभी को सुखी वनाने का प्रयास करू ं । यह चिन्तन प्राणीमात्र पर मैत्री भावना का चिन्तन है ।

**प्रमोद भावना—**

प्रथम मैत्री भावना मे ससार के समस्त जीवो को सामान्य रूप से आत्मीयता प्रदान करने के वाद अन्य तीन भावनाओ मे समस्त सासारिक प्राणियो को तीन वर्गों मे विभक्त किया गया है ।

ससार मे कुछ व्यक्ति होते है जो अपने से अधिक गुणवान् है । ज्ञान के अनुपम कोप हैं । वीतराग वाणी पर प्रगाढ श्रद्धा रखने के साथ ही विशिष्ट श्रुत-सम्पन्न होते है और अपने ज्ञान एव श्रद्धा के द्वारा जन-मन मे वीतराग वाणी का प्रचार-प्रसार करते है । ऐसे ज्ञानपुञ्ज महापुरुपो के प्रति प्रमुदित होना, प्रमोद भावना है ।

इसी प्रकार अपने से श्रेष्ठ कवि, प्रवक्ता, व्याख्याता आदि प्रभावक महापुरुपो को देखकर मन मे ईर्ष्या का नही, श्रद्धा भाव का जागरण होना, उनका गुणोत्कीर्तन करना भी प्रमोद भावना के अन्तर्गत आता है ।

ससार मे अनेकानेक महान् आत्माए है—कुछ सदा आत्मध्यान मे लीन रहने वाली हैं, कुछ अल्पभाषी गुणग्राही हैं, तो कोई ध्यानयोग के उच्चकोटि से साधक हैं । कोई मासक्षमण आदि दीर्घ तपस्या करने वाले हैं, तो कोई सतत आत्मा मे ही रमण करते रहते है । कोई रस परित्याग का तप करके नीरस आहार से इन्द्रियो को वश मे करने वाले हैं, तो कोई अनेक प्रकार के काय-क्लेश तप से आत्मा को भावित करने वाले हैं । कोई त्याग, तप नही कर पाते हैं तो साधर्मी वात्सल्य के द्वारा सेवाभक्ति का लाभ लेते हैं ।

अनेक व्यक्ति गृहस्थ जीवन मे रहकर भी तप-त्याग एव व्रतों से अपनी आत्मा को सजाने का प्रयास करते हैं । तन-मन-धन से चतुर्विध सघ की सेवा करते है । साधु-साध्वियो को प्रासुक आहारादि दान देकर साता पहुचाते हैं ।

ऐसे गुणधारक महान् आत्माओ को देखकर मन मे प्रफुल्लता का अनुभव करना, उनके गुणो को अपने जीवन मे उतारने का प्रयास करना तथा यह चिन्तन करना कि हम महान् भाग्यशाली हैं जो हमे उच्च पुरुषो का सान्निध्य प्राप्त हुआ । हमारा क्षेत्र धन्य है, जहा ऐसे नर-पुगव उत्पन्न हुए । ऐसे उन्नत विचारो को प्रमोद भावना कहा जाता है । समीक्षण ध्यान साधक इस प्रमोद भावना के द्वारा गुणज्ञता एव गुणानुराग का विकास करता है, जो उसकी ध्यान साधना मे सहयोगी होता है ।

**करुणा भावना—**

अपने से अधिक गुणवान् लोगो पर प्रमोद भाव का जागरण होता है, तो ससार मे दूसरी कोटि के लोग भी हैं, जो अपने से अधिक दीन-हीन हैं, गुणो मे भी न्यून हैं, उन पर कैसी भावना रखी जाये ?

इस जिज्ञासा के समाधान के रूप मे करुणा भावना का निरूपण किया गया है । अनुकम्पा के पात्र दुःखी जीवो पर करुणा का उत्पन्न होना सम्यग्दृष्टि साधक का लक्षण माना है । दूसरे वर्ग के प्राणियो पर हृदय से करुणा उत्पन्न होना और उनके दु.ख दूर करने के लिए सदा प्रयत्नशील रहना ध्यान-साधना को सम्बल प्रदान करता है ।

सभी सासारिक प्राणी कर्म के अधीन है और शुभाशुभ कर्मों के अनुसार सुख-दु.ख का फलयोग करते रहते है अनेक व्यक्ति ऐसी दीन-हीन अवस्था मे रहते है कि उन्हे एक समय भर पेट भोजन नही मिलता है। तन ढकने को वस्त्र नही मिलते हैं। रहने को झोपड़ी भी नसीव नही होती है। फिर अनेक जीव वेदनीय कर्म के उदय से अनेक प्रकार की शारीरिक व मानसिक वेदनाए-पीडाए भोगते रहते हैं। अनेक अपराधो के कारण कारागृह मे बन्धनो मे पडे हुए दुःख भोगते हैं, तो अनेक लूले-लंगडे, बहरे-गूगे अपग होकर कष्ट पा रहे हैं।

मानव की यह दशा है तो मानवेतर प्राणियो का तो कहना ही क्या! वे तो प्रकृति से ही पराधीन हैं। बहुत सो को मनुष्य पालने के बहाने परतन्त्र बना देते हैं, तो बहुत से कर्मवश पराधीन बने हुए है और इस रूप मे अनेक कष्ट सहन करते रहते हैं।

ऐसे दुःखी प्राणी-मुंह से अथवा मूक रूप से प्रार्थना करते हैं कि कोई दयालु करुणा करके हमे इन दुःखो से बचावे, हमे जीवन-दान देवे, हमारा इन दुःख–सकटो से उद्धार करे।

ऐसे दु.खी, दयापात्र प्राणियो पर सहानुभूति किंवा करुणा का स्रोत फूट पडना, उनके दु.खों को दूर करने का प्रयास करना, उन्हे यथायोग्य प्रयत्नो से सुखी करने का प्रयास करना करुणा भावना है।

**माध्यस्थ भावना—**

विश्व में तीसरी कोटि के प्राणी हैं—दुर्जन, जिनके प्रति माध्यस्थ भाव अथवा उपेक्षावृत्ति का चिन्तन होना चाहिए।

संसार मे बहुत ऐसे प्राणी हैं, जो सद्गुणो की ओर दृष्टि ही नही करते हैं। सदा दुर्गुणो-दुर्व्यसनो में लिप्त रहते है। मान मे तने रहते है एव माया से वक्र-हृदय बने रहते है। अनाथ प्राणियो की निर्दयतापूर्वक हिंसा करते है। मद्य-मांस के भक्षण मे लिप्त रहते हैं। असत्य आचरण, चोरी एवं परस्त्री लम्पट होते हैं। विषय वासना में मस्त बने वैश्यावृत्ति में लिप्त रहते हैं। जुआ आदि सभी दुर्व्यसनो का सेवन करते है। देवगुरु धर्म से विपरीत रहकर १८ ही पापो मे रचे-पचे रहते हैं। आत्मप्रशंसा और परनिन्दा में ही रस लेते हैं।

हिंसादि दुष्वृत्तियो मे ही धर्म मानते हैं । ऐसे पाप-रुचि पाप-प्रवृत्त जीवो को देखकर भी उन पर द्वेष नहीं करके यह विचार करना कि बेचारे कितने अज्ञान मे जी रहे हैं । इनके कर्मों की कैसी विडम्बना है । अनन्त पुण्योदय से प्राप्त मोक्ष तक पहुंचाने वाले मनुष्य जन्मादि उत्तम सयोगो को ये नासमझी के कारण यो ही खो रहे हैं, अपना जीवन कुमार्ग मे लगाकर उसका वैसे ही दुरुपयोग कर रहे है, जैसे कोई चिन्तामणि रत्न के बदले कंकर खरीद रहा है ।

ऐसे नासमझ लोगो पर क्या द्वेष किया जाये । वे बिचारे इन कुकर्मों का फल भोगेंगे उस समय उनकी क्या दशा होगी ? कर्म-फल-भोग के समय ये कैसा पश्चात्ताप करेंगे । इनमे सद्‌बुद्धि का प्रवेश हो और ये अपने इस अमूल्य जीवन को समझें ।

इस प्रकार स्वय संक्लेशित जीवो पर राग-द्वेष नही करके मध्यस्थ भाव या उदासीन भाव रखना मध्यस्थ भावना कहलाती है ।

इन चारो भावनाओं में वहता हुआ समीक्षण ध्यान साधक साधना की उच्च भूमिका का निर्माण कर सकता है । यो द्रव्य-क्षेत्र-काल और भाव मे ध्यान की पूर्व भूमिका का निर्माण होने के वाद ध्यान-साधना की गहराई में सहज ही प्रवेश कर सकता हैं । समीक्षण ध्यान साधक को इस भूमिका के निर्माण का प्रथम अभ्यास अवश्य कर लेना चाहिये ।

## समीक्षण ध्यान पूर्व भूमिका (२)

समीक्षण ध्यान साधना मे द्रव्य-क्षेत्र-काल भाव की शुद्धि के अनुसार ही एक और पूर्व भूमिका की आवश्यकता होती है, जो चित्त स्थैर्य मे सहयोग प्रदान करती है । वह भूमिका है आसन की स्थिरता एव श्वासोच्छ्‌वास का व्यवस्थित होना । जिन्हे आसन और प्राणा-याम के रूप मे योग के अष्टागो मे महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त हुआ है ।

**आसन—**

आसन का कुछ विवेचन द्रव्य विवेचन के अन्तर्गत किया जा चुका है । यहा इतना ही विशेप समझना है कि ध्यान-साधक के लिए आसन की स्थिरता एव दृढ़ता की अत्यन्त उपयोगिना एवं आवश्यकता होती है ।

पद्मासन पर्यंकासन या और किसी शुभ सुखासन का इतना अभ्यास कर लेना चाहिये कि उसमे सुदीर्घावधि तक दृढ़तापूर्वक स्थिर-चित्त बैठा जा सके ।

आसन ऐसा सुगम-सरल होना चाहिए जिसमे किसी प्रकार का तनाव उत्पन्न न हो, मन चंचल न हो किसी प्रकार का विक्षेप उत्पन्न न हो । ध्यान–मुद्रा अथवा ध्यान का आसन स्थिर करते समय एक बात का विशेष ध्यान रखना चाहिए कि कोई भी आसन हो-खड़े हुए या बैठे हुए, पीठ–रीढ की हड्डी (मेरुदण्ड) सीधी रहनी चाहिए। मस्तक एवं गर्दन सीधे रहने चाहिये । यथाशक्ति दृष्टि नासाग्र पर स्थिर रहनी चाहिये तथा मन को किसी एक तत्त्व पर केन्द्रित करने का प्रयास होना चाहिये ।

आसन की दृढता अथवा ध्यान-साधना की भूमिका निर्माण मे यम–नियम का भी कम महत्त्वपूर्ण स्थान नहीं है । यम का अर्थ है—अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य एवं अपरिग्रह । नियम का अर्थ है–पवित्रता, सन्तोष, तप, त्याग, स्वाध्याय एव साधना के प्रति समर्पण । जब तक इन्द्रिय संयम एव चारित्रनिष्ठा के द्वारा उपर्युक्त गुणो को जीवन मे उतार नही लिया जाता है, तब तक न तो आसन की दृढता का अभ्यास हो सकता है और न ध्यान मे चित्त स्थिरता बन सकती है ।

ब्रह्मचर्य की साधना या चारित्र का निष्ठापूर्वक परिपालन ध्यान-साधना का अनिवार्य अग है । चारित्र शिथिल हो, इन्द्रिया अनियन्त्रित हो तो मन बार-बार विषयो की ओर ही दौडेगा वह साधना में स्थिर नही रहेगा । अतः मन को साधना मे स्थिर करने के लिए तथा दृढ आसन की स्थिरता के लिये यम-नियम के परिपालन को अति आवश्यक समझना चाहिये । किसी अपेक्षा से आसन की दृढता पर मन की दृढ़ता अवलम्बित है और आसन की दृढता स्वस्थ शरीर की अपेक्षा रखती है । स्वस्थ शरीर के लिये प्राणायाम एक महत्त्वपूर्ण प्रक्रिया है ।

**प्राणायाम—**

श्वास की प्रक्रिया को सुव्यवस्थित गति देने की विधि को प्राणायाम कहा जाता है ।

प्राणायाम के सन्दर्भ मे योग सम्बन्धी ग्रन्थो मे सुविस्तृत जानकारी मिलती है। यहा हम इतना ही समझने का प्रयास करेंगे कि प्राणायाम एक ऐसी प्रक्रिया है जो श्वास प्रक्रिया को सन्तुलित बनाती है, शरीर में ऑक्सीजन की मात्रा को बढाती है और प्राण कोष्ठो को अधिक शक्ति प्रदान करती है। ये सब उपलब्धिया ध्यान साधना मे अतीव उपयोगी होती हैं। यहा हम सक्षेप मे प्राणायाम की प्रक्रिया को समझने का प्रयास करेंगे।

प्राणायाम करने वाले की भूमिका का निर्देश करते हुए कहा है—प्राणायाम के साधक के लिये सर्वप्रथम नीरव, शुद्ध स्थान होना चाहिये। इसके अतिरिक्त स्वच्छ आसन, चिन्ता रहित मन एव निरोगी तन की आवश्यकता होती है। प्राणायाम की साधना खाली अथवा हल्के पेट के समय होनी चाहिये। भोजन करने के बाद अथवा लघु-शका की हाजत होने के समय प्राणायाम नही करना चाहिये। समय, सुविधा, स्थान एवं समुचित आसन की व्यवस्था के पश्चात् प्राणायाम प्रारम्भ करना चाहिये।

जैन ग्रन्थों के अनुसार प्राणायाम के प्रमुख दो भेद हैं—'बाह्य प्राणायाम' और 'आभ्यन्तर प्राणायाम'।

**बाह्य प्राणायाम—**

बाह्य प्राणायाम के प्रमुख तीन भेद हैं—कुम्भक, पूरक एवं रेचक।

हमारे पृष्ठ रज्जु मे तीन प्रमुख नाडिया हैं, जिन्हे इडा-इंगला, पिंगला और और सुषुम्ना के नाम से पुकारा जाता है। प्राणायाम की प्रक्रिया मे इन तीनो की महत्त्वपूर्ण भूमिका होती है। इन्ही के आधार पर तीनों प्रकार के प्राणायाम बनते हैं।

सर्वप्रथम इडा या इंगला नाडी अर्थात् दाहिनी नासिका के छिद्र से प्राणवायु को धीरे-धीरे उदर अथवा हृदय मे भरा जाता है। उस समय बायी नासिका को दाये हाथ की तर्जनी अगुली से बन्द रखना होता है। हृदय अथवा उदर मे वायु भरने की इस प्रक्रिया को कुम्भक प्राणायाम कहते है। उस वायु को एक सीमित समय तक भीतर ही रोके रखने को पूरक प्राणायाम और उसके पश्चात् पिंगला नाड़ी अर्थात् बायी नासिका के छिद्र से उस अवरुद्ध वायु को धीरे-धीरे

बाहर निकालना रेचक प्राणायाम कहलाता है। यह प्रक्रिया परिवर्तन क्रम से अर्थात् दूसरी बार पिंगला से श्वास लेना और इडा से छोड़ना, चलनी चाहिए। प्रतिदिन दिन मे तीन बार—प्रात, मध्याह्न एव सध्या को नियमित क्रम से यह साधना दोहराई जाती है। यह साधना दोहराद जाती है। यह साधना व्यवस्थित बन जाए तो सुषुम्ना का जागरण होता है।

इस क्रिया के द्वारा फिर केवल कुम्भक प्राणायाम की सिद्धि प्राप्त की जाती है। इसमें अन्य क्रियाए तो प्राणायाम जैसी ही रहती है। केवल कुम्भक की अवधि बढा दी जाती है—अर्थात्, श्वास को कुछ अधिक समय तक भीतर रोका जाता है। इस प्रक्रिया को प्रतिदिन तीनो समय बीस-बीस बार और फिर तीस-तीस बार दो माह तक किये जाने पर कुम्भक की साधना मानी जाती है।

प्राणवायु का मुख्य प्रभाव शरीर पर पडता है। ऑक्सीजन-प्राणवायु का अधिक मात्रा मे प्राप्त होना और दूषित वायु-कार्बनडाय ऑक्साइड का बाहर निकलना स्वास्थ्य के लिए अत्यन्त लाभप्रद होता है।

केवल कुम्भक प्राणायाम की साधना से, ऐसा माना जाता है कि पित्त और कफ से उत्पन्न छाती के रोग, श्वास रोग आदि की उपशान्ति होती है। शरीर हल्का हो जाता है। मन स्वस्थ होने लगना है, परिणामत: मन मे उठने वाले संकल्प-विकल्प अपने आप शान्त होने लगते हैं। चित्त मे सहज स्थिरता की वृद्धि होने लगती है।

**आभ्यतर प्राणायाम**

मिथ्या, असत् एव दुर्विचारो से आत्मा को बचाना-अर्थात् पर-भाव रमणता का रेचन करना एव आत्म-भाव मे स्थिर रहने का अभ्यास करना आभ्यन्तर प्राणायाम है। आत्मा को ज्ञान-दर्शन-चारित्र के भावो से परिपूरित करना पूरक प्राणायाम है। औपशमिक, क्षायोपशमिक भावो को अन्तरंग मे स्थिर करना आध्यन्तर कुम्भक प्राणायाम है।

इस प्रकार उभयमुखी प्राणायाम की साधना भी समीक्षण ध्यान की भूमिका का निर्माण करती है। इस भूमिका शुद्धि अथवा भूमिका

निर्माण के पश्चात् हमारा ध्यान के प्रयोगात्मक क्रिया पक्ष मे प्रवेश सुगम हो जाता है। इसी दृष्टि से समीक्षण ध्यान के साधना पक्ष की विवेचना के पूर्व उसकी भूमिका शुद्धि का प्रतिपादन किया गया है। अब हम अगले लघु प्रबन्धो मे ध्यान के प्रयोग पक्ष को इस रूप मे प्रतिपादित करने का प्रयास करेगे कि साधक लिखित शब्दावली का मननपूर्वक उच्चारण करता चला जाये या सामूहिक प्रयोग मे एक व्यक्ति उच्चारण करे और अन्य सभी साधक शब्दोच्चारण के अनुसार प्रक्रिया अपने अन्तरग मे अनुभव करते जाय।

मेरा विश्वास है कि ये विधिया साधक आत्मा को राग-द्वेष की परिणतियो से ऊपर उठने के साथ ही मानसिक तनावो से भी मुक्ति दिलायेगी। हम इस साधना प्रक्रिया से गुजरने का प्रयास करे, उपलब्धि अपने आप हस्तगत होगी।



१

# विधि-विधान

## ध्यान मुद्रा

ध्यान मुद्रा बनाले...........।

ध्यान मुद्रा मे पद्मासन, पर्यंकासन या अन्य किसी सुखासन से बैठे....।

आसन ऐसा हो, जिसमे लम्बे समय तक बैठने का अभ्यास हो........।

आसन मे किसी भी प्रकार का तनाव खिचाव न हो. ........।

ध्यान मुद्रा मे मेरु दण्ड (रीढ की हड्डी) सीधी रहे।

गर्दन सीधी रहे... .... ...।

नेत्र बन्द कर ले...... ....।

पूरे शरीर में किसी भी प्रकार तनाव खिचाव न हो.... .......।

ध्यान मुद्रा मे (यदि पर्यंकासन या पद्मासन से बैठे हो तो) हथेलियो को ऊपर की ओर खुली रहकर दोनों घुटनो पर जमालें...........।

हथेली का निचला हिस्सा घूटनो पर टिका रहे...... ....।

अगूठे के निकट वाली अगुली (तर्जनो) को अगूठे के साथ जोड़ दे .।

शेष तीन अंगुलियो को हल्के घुमाव के साथ ऊपर की ओर उठी रहने दें..........।

शरीर पर से पूरा ध्यान हटा दे ...... ।

अन्तरंग से अनुभव करे कि अब हम ध्यान मे प्रवेश कर रहे हैं.. ....।

अब हम बाहर की दुनिया से अलग हटकर अन्तरंग मे प्रवेश कर रहे हैं ..........।

हमारी ध्यान मुद्रा सुस्थिर बन रही है...........।

हम ध्यान मुद्रा मे सुदृढ़ हो रहे हैं....... ....।

हमारा आसन अडोल अकम्प बन गया है.... .......।

अब बाहर के या शरीर सम्बन्धी कोई व्यवधान हमे विचलित नही कर सकते हैं....... ...।

अब हम अन्तर यात्रा के लिये पूर्णतया सन्नद्ध हो गए है...........।

# २ गहरे श्वास--दीर्घश्वास

ध्यान मुद्रा बना लें..............।
(पूर्व की पूरी प्रक्रिया का पुनरावर्तन करें)
पांच या सात गहरे सास ले..........।
गहरे श्वास का अर्थ है, श्वास नाक से खीचें.......।
बहुत वेग से खीचे...........।
श्वास नाभि तक जाय.............।
फिर धीरे से उसे छोडें............।
श्वास लेते समय भाव करे...........।
प्राणवायु—ऑक्सीजन अधिक मात्रा में भीतर जा रही है... ........।
उसके साथ पवित्र विचार भीतर जा रहे हैं.... ..।
श्वास बाहर निकालते समय कल्पना करे...........।
कार्बनडाय ऑक्साइड—गन्दी हवा बाहर निकल रही है...........।
उसके साथ दूषित विचार बाहर निकल रहे है...........।
श्वास वेग से लें...........और पूर्वोक्त प्रक्रिया को दोहराते जाएं.. .....
श्वास को लय बद्ध बना ले... ..... .. श्वास धीरे से छोड़ें और दूषित विचारो के बाहर निकलने के संकल्प को दोहराते चले जाएं...........
श्वास सम मात्रा मे लें......... ।
ऑक्सीजन—प्राणवायु जितनी अधिक मात्रा मे भीतर जा रही है.... ...।
उतनी मात्रा मे शरीर हल्का हो रहा है........ .. ।
...........स्वास्थ्य अच्छा हो रहा है.... .......।
मन भी हल्का हो रहा है...... ....।
इस सकल्प को दोहराते जाएं.........।
श्वास वेग से लें....।
श्वास धीरे से छोड़ें .........।
भाव करें...........।

सारी गन्दी हवा बाहर निकल गई है............।
गन्दी गैस बाहर निकल गई है.. ........।
उसके साथ सभी दूषित विचार भी बाहर चले गए हैं............।
मन की गन्दगी बाहर निकल गई............।
तन मन प्राण सभी कुछ हल्के हो गये............।
बहुत अधिक मात्रा में प्राणवायु भीतर में प्रवेश कर गई है.......... ।
अन्दर मे शुभ विचारों का अत्यधिक संग्रह हो गया है............।
शरीर-मन-प्राणों मे ऊर्जा भर गई है............।
शरीर स्वस्थ है............।
मन आनन्दित है............।
प्राण प्रफुल्लित है............।
ऑक्सीजन-प्राण वायु की अधिक मात्रा जीवन-ऊर्जा को संवर्धित करती है..... . ....।
शरीर मे, मन में स्वस्थता, प्रफुल्लता का सचार होता है............।
भाव करें............।
यह प्रक्रिया प्राणो में शक्ति का संचार करने वाली महत्त्वपूर्ण प्रक्रिया है............।



# ३ शरीर का—शिथिलीकरण

ध्यान मुद्रा बना लें............।
(प्रथम दो प्रक्रियाओ को दोहरायें............)
सीधे बैठे.. ....शरीर में कोई तनाव न हो ।
भाव करें........शरीर हल्का हो रहा है ।
अन्तरंग से भाव करें...... .....।
शरीर एकदम हल्का हो रहा है...........।
पैर हल्के हो गए हैं... ........।
पिण्डलिया हल्की हो गई हैं.... .......।
जंघाए हल्की हो रही हैं............।
पेट कमर हल्के हो गये हैं............।
सीना पीठ हल्के हो गये हैं............।
गर्दन .......सिर हल्के हो गए हैं..... ......।
हाथ, पाव, शरीर, पूरा भार-रहित हो गया है........।
शरीर मे कोई भार, कोई वजन ही नही रहा है........।
शरीर कपास की तरह—रूई की तरह हल्का हो गया है........... ।
हल्की वस्तु ऊपर उठती है उसी तरह शरीर भी ऊपर उठ रहा है....।
वास्तव मे अनुभव करें, शरीर अधर हो रहा है............।
शरीर को किसी आधार—आश्रय की आवश्यकता नही है............।
शरीर इतना हल्का हो गया कि वह अधर हो गया है. . ........।
अनुभव—फीलिंग को गहराई तक ले जाए, शरीर हल्का हो गया है....।
पूरे शरीर मे हल्केपन की सरसराहट फैल रही है............।
जैसे कि पाव सो जाता है............सन्न हो जाता है........... ।
वैसे ही बड़े वेग से पूरा शरीर हल्का होता जा रहा है............।
अनुभव करें........ .. इतना हल्कापन कभी नही रहा............।
कभी कल्पना भी नही की थी कि शरीर इतना हल्का भी हो सकता

श्वास भीतर खींचें............।
फिर कुछ क्षण रोकें.......... ।
फिर दायी नासिका से छोड़ें ...........।
फिर बाह्य कुम्भक करें....(बाह्य श्वास रोकें)
पुनः दायीं नासिका से भीतर ले............।
इस प्रकार ७ बार इस प्रक्रिया का पुनरावर्तन करें...........।
अनुभव करें...........।
प्राणों मे शुद्ध वायु के प्रवाह से शक्ति बढ रही है...........।
फेफड़े एवं पेट एकदम हल्के हो रहे हैं............।
अब श्वास को सामान्य गति से चलने दें......... ..।
केवल श्वास के द्रष्टा बन जाएं............।
देखते रहें.......श्वास आ रहा है ..........।
श्वास जा रहा है.... .. ....।
मन को श्वास की गति के साथ जोड़ दें....... ।
...........मन घड़ी के पेण्डुलम की तरह श्वास के साथ बाहर-भीतर गति करता है...........।
आप देखते रहें.......श्वास आ रहा है...........।
श्वास जा रहा है... ... .. ।
मन उसके साथ चल रहा है...........।
(इस पूरी प्रक्रिया में रीढ की हड्डी एवं गर्दन सीधी रखें, शरीर में कहीं झुकाव—तनाव न हो । मन शान्त बना रहे और श्वास-क्रिया का द्रष्टा बना रहे ।
प्रत्येक श्वास का समय बराबर हो, प्रथम श्वास लेने में 'जितना समय लगा, दूसरे श्वास मे भी उतना ही समय लगे...........।
इसी प्रकार प्रश्वास-श्वास छोड़ने में भी समान समय लगे...........।
श्वास के द्रष्टा बने रहे.. .......।



# ५ भस्त्रिका प्राणायाम

ध्यान मुद्रा बना लें............।

मेरु दण्ड सीधा रक्खें............।

गर्दन सीधी रक्खे............।

(पूर्व की प्रथम तीन प्रक्रियाओ को दोहराये)

श्वास की गति को सकल्प पूर्वक वेग दें .........।

वेग से श्वास ले........छोड़ें............।

जितनी शक्ति लगा सके............।

उतनी जल्दी-जल्दी श्वास लें........छोड़ें........।

शीघ्रता पूर्वक........जोरो से श्वास लें............।

शीघ्रता के साथ छोड़ें............।

मुंह बन्द रक्खें............।

श्वास नाक से लें............।

पूरे वेग से श्वास ले............।

तीव्रता से श्वास लेने-छोड़ने मे एक लय बाध लें............।

........लुहार की धोकनी की तरह............।

श्वास के वेग को और गति को बढने दे............।

तीन मिनट और कुछ अभ्यास होने पर ५-७ मिनट तक इस भस्त्रिका प्रयोग को चलने दे.. ..... ...।

पेट को एक दम हल्का महसूस करे... ........।

........सीने एव फेफड़े को भी एकदम हल्का अनुभव करे............।

शरीर को एकदम हल्का-ढीला छोड़ दें........।

मन को हल्का अनुभव करे............।

मन को श्वास की सामान्य गति का द्रष्टा बना दे............।



# ६ भ्रामरी प्राणायाम

ध्यान मुद्रा बना ले........।

आसन सुदृढ-सुस्थिर बना ले अथवा रखे........।

(प्रथम दो प्रक्रियाओ को यथा क्रम से दोहराए।)

... ..शरीर को हल्का बना लें... ........।

अनुभव करे शरीर हल्का हो रहा है...........।

शरीर मे कही कोई तनाव नही है............।

दोनो हाथो के अगूठे दोनो कानो पर लगा दे.......।

कानो को दबाकर बन्द कर दे... .......।

कनिष्ठा अगुलियो से दोनो आखो पर हल्का दबाव डाले............।

आखे बन्द कर ले... .......।

मुह होठ बन्द रखें.. .....।

गले से भ्रमर की तरह हुकार की ध्वनि निकाले............।

नाक से हवा के साथ ध्वनि तरगे निकलने दे............।

ध्वनि की आवाज बढ़ाते जाए ........।

जितना अधिक समय तक श्वास रोक सके, श्वास रोके............।

भीतर कुम्भक करें.......... ।

आवाज के साथ श्वास को बाहर निकलने दे..... ......।

.......फिर कुम्भक करें और भ्रमर की तरह गुंज़ारव करें. .....।

गुंजारव के साथ दृष्टि को भृकुटि मध्य प्रवेश केन्द्र पर टिकाए रखे....।

वातावरण मे शान्ति का अनुभव करे.... .. ..।

भाव करे.. .....ससार की समस्त ध्वनिया मेरी आवाज मे दव गई हैं....।

चारो ओर एकदम शान्त—सौम्य वातावरण वन रहा है. . . ..।

मन आवाज मे डूव रहा है........।

गुजारव तीव्र हो रहा है.......।

आवाज लयवद्ध हो रही है........।

प्रारम्भ मे तीन मिनट का प्रयोग करें, फिर पाच-सात मिनिट तक ले जावें) ।

मन को गुंजारव के साथ जोड दें..... ।
लय वद्ध गुंजारव चलने दें....... ...।
भ्रामरी आवाज में ही खो जावे..........।
शान्त होकर बैठ जावें. .. . .. ।
मन को प्रवेश केन्द्र (आज्ञा चक्र) पर टिका देवे...........।
शरीर को हल्का छोड दें ....... . ।
आवाज बन्द होने के बाद भी अनुभव करे...........।
........वायु मण्डल मे आवाज का ही वर्तुल बना हुआ है ........।
गुंजारव सुनाई दे रहा है.. .....।
सुनते जाए ....।
सुनते जाए ........ . ।
अपनी समस्त चेतना को उसी आवाज मे डूबने दे.... . ।
मस्तिष्क एकदम हल्का हो रहा हैं........ ।
चारो ओर शान्ति-ही-शान्ति का प्रसार है... ।
और हम उस शान्ति मे डूब गए हैं..... ।
समस्त तनावो—द्वन्द्वो से मुक्त...........।



# ७ | मनोवृत्तियां : समीक्षण और निर्जर

ध्यान मुद्रा बनाले....
(प्रथम तीन प्रक्रियाओ को दोहराएं)
भावना करें..
शरीर एकदम शिथिल हो गया....
शरीर निर्भार हल्का हो गया है....
अब हमे मन को हल्का करना है....
इस पर न जाने कितने जन्मो का भार लदा है....
मन पर न जाने कितना बोझ है....
कितनी राग-द्वेष की परतें चढ़ी हैं....
कषायो के कितने स्तर चढ़े हैं....
जरा अपने अन्तरग मे देखे....
कितनी गन्दगी है, अन्तर मन में....
कितना अधकार है मन-मन्दिर मे....
युगों-युगो का ही नही, जन्मो-जन्मो का मैल भरा है....इस मन मे....
किन्तु अब हमे मन के भार को उतार देना है...
· इसके मैल को साफ कर देना है ..
इसके अन्दर ज्योति प्रज्वलित कर देना है....
समस्त अन्धकार को समाप्त कर देना है....
भावना करिये ·
मन की सारी गन्दगी बाहर निकलने को आतुर है....
पूरे शरीर के स्नायुओ मे तीव्र कम्पन प्रारम्भ हो—
गया है, सारी गन्दगी इधर-उधर दौड रही है...
जैसे किसी मकान मे आग लग गई हो और वहा...
रहने वाले सभी व्यक्ति भागने लगते हैं....
जिसको जहा रास्ता मिला, वह वही से बाहर निकल जाता है...

उसी प्रकार····
हमारे भीतर ध्यान को आग लग गई है····
समस्त गन्दगी····सभी कषायें···
राग द्वेषात्मक परिणतिया····
बाहर निकलने के लिए इधर-उधर भाग रही हैं····
कोई नाक से....कोई कान से····
कोई मुंह और कोई आखो से बाहर भाग रही हैं····
समस्त दूषित विचार बाहर चले जा रहे हैं····
पूरी गन्दगी निकल गई····
मन मे हल्का-हल्का प्रकाश फैल रहा है····
अंधकार छटता चला जा रहा है····
मन निर्भार हो रहा है····
मन एकदम भार रहित हो गया है····
मन प्रकाश से भर गया है····उस प्रकाश मे उसकी एक-एक वृत्ति हमे दिखाई दे रही है····
संकल्प करें····
गहराई से भाव करें····
मन निर्मल हो गया····मन हल्का हो गया····दूषित विचार उड गए....
मन मे चारो ओर स्वच्छता ही स्वच्छता फैल गई है···
चारो ओर प्रकाश ही प्रकाश छिटक रहा है····
मन के सारे तनाव समाप्त हो गए····
तन्मयता से अनुभव करें, मन तनाव रहित हो गया···
मन आनन्द से आप्यायित हो रहा है····
मन परम आनन्द डूब रहा है....
इसी भाव मे डब जाए····
मन अपने चारो ओर आनन्द की वृष्टि का अनुभव कर रहा है····
मन आनन्द के सागर मे डूब रहा है····



# ८ | क्रोध : समीक्षण और निर्जरा

ध्यान मुद्रा बनाले····
(प्रथम तीन प्रक्रियाओ को दोहराए)
भाव करे
शरीर एकदम हल्का हो गया है···
शरीर ऊपर उठने को तत्पर है ··-
किन्तु मन अभी भार से लदा है····
अब हम मन को हल्का कर रहे हैं·
हमारे मन मे अनेक प्रकार के विकारो का भार· ·लदा है····
क्रोध ··अहकार छल, कपट···लोभ ·
लालच···ईर्ष्या-असूया विषय-विकार····
आदि अनेक दुर्वृत्तियो ने मन को बोझिल बना रक्खा है···
ध्यान ही एक ऐसा सबल साधन है, जो इन सब विकृतियो से मन
को और उसके माध्यम से आत्मा को मुक्ति दिला सकता है
ध्यान के अतिरिक्त और कोई मार्ग नही··
हम ध्यान के द्वारा इन सभी दोषो को क्रमश. क्षीण
करने का प्रयास करेंगे····
अब हम मन को हल्का करने की प्रक्रिया का आरम्भ कर रहे हैं···
मन पर छायी हुई इन दुर्वृत्तियो मे से एक-एक को चुनकर उसे बाहर
निकालेंगे, उसकी निर्जरा करेंगे ·
अब हम अन्तरंग यात्रा कर रहे हैं···
अन्त. समीक्षण कर रहे है····
भीतर प्रवेश कर रहे हैं····
देखें जरा अपने ही अन्तरमन को देखे....
वहा कितने विकार भरे पड़े है...
सकल्पना करे

बहुत गहराई से भाव करें····
हम अपने मन की सघन शर्तों को देख रहे हैं····
हमारे आगे से सभी पर्दे हट गए है··
हम मन के आर-पार देख रहे है···
किन्तु वहा दिखाई क्या दे रहा है····
क्रोध····क्रोध · क्रोध····
चारो ओर क्रोध के ही परमाणु मन को घेरे हुए हैं····
कितना विद्रूप हो रहा है हमारा मन !!!····
ओ हो ! क्या इस दूषित विद्रूप मन मे परमात्मा
की झलक मिल सकती है ???··
नही··· नही···आज हम इस तन की सफाई करेंगे·
भाव करें ·
अब हम क्रोध के परमाणुओ को बाहर निकालने को सन्नद्ध हो गए हैं···
अभी हम अन्त समीक्षण कर रहे हैं ·
पहले मन के सम्पूर्ण क्षेत्र को देखे·
जहा-जहा आत्म-प्रदेश हैं वहा सर्वत्र मन भी है····
जहा-जहा मन है वहा-वहा क्रोध के परमाणु····
फैले हैं ·
या यो कहे····
आत्मा के प्रत्येक प्रदेश पर मोहनीय कर्म के परमाणु छाये हुए हैं··
क्रोध भी तो मोहनीय कर्म का भेद है····
वह मोहनीय कर्म की अवान्तर प्रवृत्तियों मे से एक प्रवृत्ति है ··
और इस रूप मे क्रोध सम्पूर्ण शरीर मे
आत्मप्रदेशो के साथ फैला हुआ है
अब जरा हम पूरे शरीर मे फैले आत्मप्रदेशो पर दृष्टि दौडाएं
देखें सब आत्मप्रदेशो पर कितने क्रोध के
परमाणुओ के स्तर जमे हुए है····
जरा सूक्ष्मता से बारीकी से देखें··
कल· परसो या दस-बीस दिन पूर्व किये गये
क्रोध के परमाणु ही नही····
वर्षों पूर्व किए गए क्रोध के परमाणु·
अरे, वर्षों पूर्व ही नही···न जाने कितने
जन्म-जन्मान्तरो के क्रोध के परमाणु····

इन आत्मप्रदेशों पर चिपके हुए हैं····
ओ, तो·· ···देखें······ जरा ध्यान से देखें····
क्रोध के कितने स्तर जम रहे हैं····
अभी हम क्रोध कर नही रहे हैं····
अभी हम केवल क्रोध के द्रष्टा बने हुए हैं····
हम देख रहे हैं· ····अपने ही भीतर····
अब हम द्रष्टा ही नही, परिष्कर्ता भी बन रहे है····
अब हम क्रोध के परमाणुओ को बाहर निकालने
की प्रक्रिया आरम्भ कर रहे हैं···
भावना करें····
तीव्रतम भावना करें····
हमारी ध्यान शक्ति के द्वारा····
हमारी संकल्प शक्ति के द्वारा····
वे क्रोध के परमाणु सभी आत्मप्रदेशो से हटने लगे हैं····
उनमे हल-चल मच गई है····
वे तीव्र गति से पूरे शरीर मे इधर-उधर दौड़ रहे हैं····
कल्पना करें, पूरे शरीर मे एक सनसनाहट फैल रही है····
भाव करें····
शरीर की नस-नस मे कम्पन हो रहा है····
क्रोध के परमाणु बडी तेज गति से ऊपर की ओर उठ रहे हैं····
देखिये, वे तेज गति से ऊपर की ओर····
मस्तिष्क की ओर भाग रहे हैं····
वे प्रत्येक आत्म-प्रदेश से अलग छिटक रहे हैं····
उनकी सारी चिपकाहट ढीली हो गई है····
वे सब मस्तिष्क के अगले भाग-कपाल के पास पहुच रहे हैं····
आगमिक दृष्टि से क्रोध का वास कपाल में माना गया है····
क्योकि जब हमें क्रोध आता है तो उसकी सीधी
प्रक्रिया कपाल पर पड़ती है····
ललाट पर सलवटे पड जाती हैं····
आखें लाल-लाल हो जाती हैं····
चेहरा तमतमाने लगता है और हम मुंह
से कुछ भी ऊल-जलूल बोलने लग जाते है····

हा तो अब देखें....
ये क्रोध के सारे परमाणु ललाट के पास कपाल मे इकट्ठे हो रहे हैं...
वे काली झाई लिए हुए लाल-लाल परमाणु हैं....
और देखे...वे सब कपाल के पास इकट्ठे हो गए हैं....
अब वे वहा से बाहर निकलने को मार्ग ढूंढ रहे है...
कल्पना करें....
क्रोध के बहुत से परमाणु आंखों मे उतर आए हैं....
देखें....बाहर की आखो से नही....
... ·अन्दर की आखो से देखे··
आंखें लाल-लाल हो गई हैं....
क्रोध के परमाणु आखो मे उतर आए हैं··
किन्तु अभी हम क्रोध मे नही हैं....
हमे क्रोध नही आ रहा है....
अभी हम क्रोध कषाय की निर्जरा कर रहे हैं··
अब वे परमाणु आखो से नीचे उतर रहे हैं...
और कल्पना करें अपना मुंह अपने आप....
खुल गया हैं....
अनुभव करें....
जेसे अपने मुंह से काली झाई लिए हुए
लाल-लाल धुआ निकल रहा है ·
वास्तव मे फीलिंग करें, धुए के गोट-के-गोट
अपने मुह से बाहर निकल रहे हैं....
मस्तिष्क एव आखे हल्के होते जा रहे हैं....
मन हल्का होता जा रहा है··
अपने सामने क्रोध के परमाणुओ का ढेर लग रहा है....
देखे....अन्तर चक्षुओ से देखें....
जैसे अपने सामने लाल-लाल रूई का ढेर लगा हो....
क्रोध के परमाणु अन्दर मे थे तो प्याज के छिलके
की तरह पर्त दर पर्त जमे हुए थे
किन्तु बाहर निकलने पर फैल गये है ·
जैसे रूई की प्रेस की हुई गाठ को खोल दी गई
हो और वह बहुत फूल गई हो··

उसी प्रकार क्रोध के परमाणु अन्दर जमे हुए थे····
अब वे बाहर आकर फूल गये है····
देखे अपने सामने लाल-लाल परमाणुओ का
बहुत बड़ा, बहुत ऊचा ढेर लग गया है····
बाहर ढेर लगा है किन्तु अन्तर्मन एक दम हल्का हो रहा है··
वहा अब क्रोध के परमाणु नही हैं·
यद्यपि अभी अन्य विकार वहा भरे पडे हैं····
किन्तु क्रोध कषाय की निर्जरा हो गई है····
फिर भी अभी वे बाहर पड़े हुए हैं
जरा सा निमित्त मिलने पर फिर अन्दर प्रवेश कर सकते है····
अत अब हमे उन्हे बाहर से भी हटा देना है·
अनुभव करे··भाव करें····
अपनी दोनो आखो से दो तेज किरणे निकल रही है··
वे किरणे क्रोध के परमाणुओ मे लग गई है और देखें····
क्रोध के परमाणुओ मे आग लग गई है····
अपने सामने अपने ही क्रोध के परमाणु जल रहे हैं
ज्वलाए ऊपर उठ रही हैं····
लाल-लाल अगारे धधक रहे है····
ज्वालाए बढ़ती जा रही हैं
हम अपने अन्तर की आखो से अपने सामने
उठती हुई ज्वालाओ को देख रहे हैं····
ज्वालाए धीरे-धीरे शान्त हो गई हैं····
अंगारे एकदम बुझ गये है····
ज्वालाए धीरे-धीरे शान्त हो रही हैं····
अब हमारे सामने केवल राख का ढेर रह गया है··
राख····सफेद झक राख··
देखें····राख ही राख का ढेर····
लेकिन इसे भी सामने से हटा देना है····
ऐसा कोई दूषित परमाणु—क्रोध का कीटाणु नही रह जाए कि फिर
निमित्त मिलने पर आत्मा दूषित हो जाय····
अब देखें····
भीतर से ध्यान की ऊर्जा से तेज हवा बाहर आ रही है·

कल्पना करे वास्तव मे अनुभव करे
तेज आधी चल पडी है और वह राख उड़ती हुई
दूर-सुदूर चली गई है··
अब हमारे सामने एकदम स्वच्छ वायुमण्डल हो गया है····
अब हमारा अन्तरग भी कुछ साफ हो गया है····
अब भावना करें ··
हमारे आत्म-प्रदेश निष्क्रोध हो गये हैं····
अब हमे कोई क्रोध दिलावे····हमे क्रोध नही आएगा····
क्योकि अब हमारे भीतर क्रोध के परमाणु रहे ही नही है··
अब कोई हमारी निन्दा-बुराई करे···
कोई गाली दे, कोई चिड़ावे, कोई अपमान करे,
कोई कैसा ही निमित्त उपस्थित करे क्रोध का···
किन्तु अब हमे क्रोध कैसे आ सकता है ? ··
कल्पना करें···तीव्रतम भाव करें····
हमारी चेतना क्षमा की मूर्ति बन गई है
अब आत्मा मे कोई आवेग-उद्वेग नही रहा है···
कही कोई झुझलाहट नही है
क्योकि अब क्रोध के सभी परमाणु बाहर निकल गए है
एक सबसे बड़ा दुर्गुण-दोष आत्मा से अलग हट गया है····
कर्म परमाणुओ मे रहा काली झाई वाला
लाल रंग बाहर निकल गया है
अव हमे अन्दर सुन्दर नयनाभिराम स्कायी कलर
ही दिखाई दे रहा है··
वह वहुत शान्त, सौम्य मन को लुभाने वाला स्कायी कलर है·····
आज क्रोध के सभी दूषित परमाणुओ के बाहर निकल जाने से मन का बहुत भार हल्का हो गया है, जो मन सक्लेश के भार से लदा रहता था ·
आज वह आनन्द से भर रहा है ·
अनुभव करे··अपने चारो ओर आनन्द-शान्ति
की सरस फुहारे बरस रही है··
हमारी आत्मा आनन्द के जल से भीग रही है····
हम इन क्षणो मे केवल आनन्द मे रमण कर रहे है ··

हम आनन्द मग्न हो गए हैं....
ससार की सभी प्रवृत्तियो से दूर....
हम आत्मिक आनन्द मे डूब गए है....
ओ, हो क्रोध के स्कध (परमाणुओ) के चले जाने
मात्र से मन आत्मा कितनी अलौकिक ऊर्जा से भर जाते हैं....
हमारे तन-मन, सब कुछ आनन्द के केन्द्र बन गए हैं..
क्रोध गया कि क्षमा आयी...
क्रोध नष्ट हुआ कि आनन्द उपलब्ध हुआ
क्रोध विलीन हुआ कि शाति आयी....
हमारे चारो ओर शाति....शाति शाति....
व्याप्त हो गई है...
हमारा यह आनन्द बढ़ता चला जाय....
हमारा यह हल्कापन बढ़ता ही रहे...
हमारी आत्म-शाति बढती चली जाय....
इसी कल्पना. इसी संकल्प...
इसी भावोन्मेष मे ध्यान से बाहर आ जाए
धीरे....धीरे प्रकृतिस्थ हो जाए....
शरीर-मन-प्राणो को एकदम हल्का अनुभव करें...



# ६ | अहंकार : समीक्षण और निर्जरा

ध्यान मुद्रा बना लें····
(प्रथम तीन प्रक्रियाओ को दोहराएं)
भाव करें····
शरीर एक दम हल्का हो गया है····
अब हम मन को हल्का करने का प्रयास कर रहे हैं····
मन मे विविध प्रकार के विकारो का सग्रह है····
वह बहुत भार से बोझिल है····
हमे मन को हल्का-निर्भार बनाना है, तो पहले उसके
भार को समझना होगा ··
उसकी विभिन्न विकृतियो को ढूंढ़-ढूढकर बाहर कर देना होगा··
मन मे राग -द्वेष है क्रोध हैं····अहकार है और भी
अगणित दुर्वृत्तिया है मन की····
इन सबको बाहर निकालने का उपाय एक ही है····
"ध्यान", ध्यान ही मन को विशुद्ध बनाने, आत्मा को
मुक्त कराने का अमोघ उपाय है
हम विगत लम्बी अवधि से ध्यान का अभ्यास कर रहे हैं····
अभी-अभी हमने कुछ अभ्यास से क्रोध के (स्कन्धो)
परमाणुओ की निर्जरा की है···
एक प्रबलतम शत्रु-दुर्वृत्ति की निष्कासन कर दिया है····
उसी पद्धति से हम एक-एक अशुभ वृत्ति का समीक्षण करके उन
स्कन्धो (परमाणुओ) को आत्म-प्रदेशो से अलग करेंगे···
उन सब दुर्गुणो की निर्जरा करेंगे, जो आत्मा की शक्ति
को दबोच रहे हैं
हमारे मन को हल्का करने की प्रक्रिया चल रही है····
पहले हम मन की अन्तरंग यात्रा करके उन वृत्तियो का समीक्षण करेंगे····

अब हम अन्तर् यात्रा कर रहे हैं····
हम मन की सघन पर्तों का समीक्षण कर रहे हैं
वहां हमे अनेक विकार दिखायी दे रहे हैं···
भाव करें····
हमारे अन्तः चक्षु खुल गए है····
हमें अपने अन्दर की सभी वृत्तियां दिखाई दे रही हैं····
ओ, हो,···हमारी ध्यान साधना ने कितना कमाल कर दिया है····
····अरे, वहा क्रोध के परमाणु तो शून्यवत् रह गए हैं···
किन्तु अभी हमे बहुत प्रयास करना है···
अब हम अहकार के स्कन्धो (परमाणुओ) की निर्जरा करेंगे
देखें—अपने सभी आत्म-प्रदेशो की ऊपरी परत को देखे····
ओ, हो, वहा तो अहकार अहंकार अहकार ही
अहकार दिखायी दे रहा है
अहंकार ने हमारे भीतर विभिन्न रूप धारण कर रखे
हैं। वह अनेक रूपों में आसन जमाए बैठा है ··
हमे अपने सौन्दर्य का अहंकार होता है, जिसे आगमिक
भाषा मे रूपमद कहा जाता है···
इस सौन्दर्य के अहकार ने भी कितने उत्पात मचाए हैं
कितने युद्ध करवाए हैं····
पद्मावती और कमलावती जैसी कितनी नारियो को
जौहर की ज्वालाओ मे भस्म करवा दिया है
ओ, हो, यह सौन्दर्य का अहकार बडा विकराल है
हमे ऐश्वर्य का भी तो अहकार अभिमान होता है····
मेरे पास कितना वैभव हैं
मैं कितना ऋद्धि-सम्पन्न हू···
मेरी सम्पदा का मुकाबला कौन कर सकता है····
और इस ऐश्वर्य के अहकार ने भी इस चेतन्य को कितने
नाच नचाए हैं···
कितना वितृष्ण बनाया है····
हमें अपने पद-प्रतिष्ठा का अहकार है····
मैं कितनी बडी कुर्सी—सत्ता का स्वामी हू····
मेरे पास कितने अधिकार हैं

और इस अधिकार–सत्ता के या पद-प्रतिष्ठा के मद ने तो कितने युद्ध
करवाये उनकी गणना करना ही मुश्किल है
आजकल चुनावो के युद्ध भी तो कम नही हो रहे हैं
ये सब पद-प्रतिष्ठा के ही तो सघर्ष हैं····
हमे अपने उच्च जाति-कुल का अहंकार भी तो सताता है····
हम ऊची जाति के हैं···
हमारा कुल खानदान कैसा ऊचा है··
वे नीच हैं··· नीचे हैं····
और इस जातिवाद के सकुचित दायरे ने किनने लोगो
का अपमान–अनादर किया है··
अहंकार के कितने रूप हमारे भीतर बैठे हुए हैं····
क्या उनकी कोई गणना हो सकती है····
हमे अपने ज्ञानी-विद्वान् होने का अहंकार हो जाता है
अरे ज्ञानी होने का अर्थ तो है विनम्र होना···
जो जितना उच्च विद्वान् होगा उतना ही विनम्र होगा···
किन्तु हम··· हम ज्ञानी होने के अभिमान मे चूर रहते हैं···
इसका अर्थ हुआ, हम ज्ञानी नही, ज्ञान के नाम से अज्ञान
दर्प इकट्ठा करने वाले भारवाही है···
विद्वता और अहंकार का तो कोई मेल ही नही है···
फिर भी हम अहकार करते हैं तो वह ज्ञानी होना तिरोहित हो गया··
हम व्याख्याता–उच्च कोटि के वक्ता होने का अहकार किया करते हैं···
जैसे हमारे जैसा व्याख्यान तो किसी को देना आता ही नही हैं
कितने उथले अहकार से भरे हैं आत्म-प्रदेश
हमे तपस्वी होने का, बलवान होने का, हर दृष्टि से
दूसरो से श्रेष्ठ होने का अहकार घेरे रहता है····
और ये सूक्ष्म वृत्तिया आत्मा पर छायी हुई हैं
हम नाकुछ–अदनी वातो पर दूसरे से श्रेष्ठ होने के
अहकार मे अकड़े फिरते है··
हमे यह पता नही है कि दुनिया मे हमसे श्रेष्ठ हर कार्य
मे अगणित हो गए हैं—अभी मौजूद हैं····
हमारे जीवन के अधिकाश व्यवहार—खान, पान, रहन, सहन, वेश
विन्यास सब कुछ अह के पोषण या प्रदर्शन के लिये होते हैं

ध्यान रहे अभी हम आत्म-समीक्षण कर रहे हैं··
अहंकार का समीक्षण कर रहे है····
उसके विभिन्न रूपो को देख रहे है····
किन्तु हमे उन्हे देखना ही नही, आज अहकार के समस्त
परमाणुओ को बाहर निकाल देना हैं···
अहंकार के ये सारे परमाणु भी क्रोध के परमाणुओ के
समान पूरे शरीर में सभी आत्म-प्रदेशो पर फैले हुए हैं····
वे मान मोहनीय के रूप मे जमे हुए हैं··
जमे हुए ही नही, प्रतिक्षण किसी न किसी रूप में नये
भी प्रवेश कर रहे हैं····
हमे अहंकार के प्रवेश को रोकना है और पुराने जमे हुए
स्कन्धो-परमाणुओ को निकाल देना है····
सकल्पना करें और पूरी सकल्प शक्ति लगादें कि अब
अहंकार के परमाणुओ मे हलन-चलन मच गई है··
पूरा शरीर प्रकम्पित हो रहा है···
वास्तव मे अनुभव करे कि आत्म-प्रदेशो मे एक प्रकम्पन
उत्पन्न हो गया है
सारा शरीर स्पन्दित हो रहा है ·
मान मोहनीय कर्म के स्कन्ध इधर-उधर दौडने लग गए हैं····
देखें· अपने ही अन्दर देखे अहकार के परमाणु कितनी
तेज गति से दौड रहे हैं
जैसे किसी मकान मे आग लग गई हो और अन्दर रहने वाले लोग
इधर-उधर जिधर मार्ग मिलता है भागने लगते हैं···
उसी प्रकार हमारे भीतर ध्यान की ज्योति जल गई है और अहकार
के परमाणु अब भागने को मार्ग खोज रहे हैं ·
भाव करें·
अहकार के सभी परमाणु गले-गरदन के आस-पास एकत्रित हो रहे हैं··
क्योकि अहंकार का सम्बन्ध हमारी गर्दन से विशेष है ।
अहंकार के समय हमारी गर्दन अकड जाती है···
चिन्तन करे··अहकार के परमाणु गरदन के निकट
एकत्रित हो गए हैं
कल्पना करें· ·भाव करें ··

गले के आस-पास का हिस्सा अकड़ गया है····
गले मे कुछ भारीपन-सा महसूस हो रहा है··
सारा अहंकार वहा केन्द्रित होकर घनीभूत हो गया है·
अब वे सभी परमाणु वहा से बाहर निकलने को उतावले हो रहे हैं····
वे ऊपर उठने लगे हैं·
अनुभव करे, वे गले से ऊपर उठ रहे है····
अब वे दोनो नासिकाओ से बाहर निकलते जा रहे है····
भाव करे····अनुभव करे ·
जैसे दोनो नासिकाओ से हवा बाहर निकल रही है
दोनो नथुनो मे अहकार के उन परमाणुओ का स्पर्श हो रहा है···
अनुभव करे····
अहकार के परमाणु अब वेग के साथ बाहर निकल रहे है··
जैसे दोनो नासिकाओ से काली झायी लिये गहरे हरे रग
का धुंआ बाहर निकल रहा है··
अब अहकार के सभी परमाणु बाहर निकल गए हैं···
गले के आस-पास का हिस्सा एक दम हल्का हो गया है····
हमारा मन, हमारे प्राण, हमारी सम्पूर्ण चेतना एकदम
हल्की हो गई है····
यह अहकार हीं तो हमे झुकने नही देता है, अक्खड़ बनाये रखता है।
भारी भरकम बनाए रखता है
अब वह पूरा बाहर निकल गया है
हमारे भीतर विनय-नम्रता का भाव गहराता जा रहा है··
हमारा मन एकदम हल्का-लचीला विनम्र बन गया है····
हमारी आत्मा विनय की प्रतिमूर्ति ही बन गयी है -
अहकार ही तो भारीपन है ·
विनम्रता ही हल्कापन है·
हमारी पूरी चेतना इतनी हल्की हो गई है कि वह बिना किसी आधार
के ऊपर उठने लगी है····
हमारे भीतर इतनी विनम्रता भर गई है कि अब कोई भी निमित्त
हमें अहकार-मान-घमण्ड नही दिला सकता है· ·
अब हम किसी के भी समक्ष नम्रता से झुक सकते है····
अपनी चेतना का इतना हल्कापन हमने कभी अनुभव नही किया···

